भावनाएँ स्थित हैं जो जान लेने पर हमें उससे घृणा करने को बाध्य कर सकती हैं और परम-से-परम शत्रु के हृदय में भी कुछ ऐसी भावनाएँ रहती हैं जिनका पता यदि लग जाय तो हम उसे प्यार करने से अपने को रोक नहीं सकते। द्रव्य और भावना से निर्मित जीवन में समान तत्त्व की स्थिति से ही हमें भिन्न-भिन्न व्यक्तित्व में भी मूल प्रकृति की एकरसता मालूम होती है। हमारे हृदय में जब कोई मनोविकार उत्पन्न होता है और उसका प्रभाव किसी दूसरे हृदय पर पड़ता है तभी कोई प्रतिविकार उत्पन्न होता है। व्यक्तिगत जीवन के विकास में जिसकी इच्छा जितनी ही तीव्र होती है वह व्यक्ति उसके अनुरूप ही उतना विशेष बनता है। महत् व्यक्तित्व और कुछ नहीं, महदिच्छा है। मनुष्य-जीवन के उत्थान-पतन का रहस्य उसके मन में ही है। जीवन में सुख-दुख का जो इतना संश्रय दिखाई पड़ता है वह जीवन के साथ जब अपना संबंध-विच्छेद कर लेता है तब उस सुख-दुख को निराश्रित हो जाना पड़ता है। अपने अस्तित्व को उससे पृथक् समझ लेने पर न दुख रहता है, न सुख। किंतु सामान्य जीवन में ऐसी विदेह-वृत्ति संभव नहीं होती। स्वप्न में हमें जो सुख-दुख भोगना पड़ता है वह जाग्रदवस्था में नहीं होता, क्योंकि स्वप्न का जो अहम् है वह जगने पर बदल जाता है। इसी कारण स्वप्न की सारी भावनाएँ जाग्रदवस्था की भावनाओं के साथ स्पष्ट संबंध नहीं रखतीं। हम जो कुछ करते हैं वह किसी कारण से और जबतक उस कारण से हम मुक्त नहीं होते तबतक उस कर्म के कारण से भी हमारा पिंड नहीं छूट सकता।

व्यक्तिगत जीवन और प्रच्छन्न भाव

मनुष्य के हृदय में जितनी भावनाएँ उठती हैं उनकी परिणति प्रत्यक्ष जीवन में एक दूसरे ही ढंग से हुआ करती है। मनुष्य की बहुत-सी उदार भावनाएँ अपनी कल्पनात्मक सत्ता को छोड़कर बहुधा क्रियात्मक रूप प्राप्त नहीं कर सकतीं। संसार में ऐसे बहुत मनुष्य हैं जो हृदय के उदार कहे जाते हैं, किंतु उनकी उदारता सर्वत्र और सर्वांशतः जीवन के कठोर सत्य को ग्रहण नहीं कर सकती। जिसके हृदय में अगाध करुणा है, अपरिमित ममता है वह भी अपनी करुणा और ममता को जगत् के कल्याण-साधन में प्रवृत्त नहीं कर पाता। उसके सामने ऐसी बहुत-सी बाधाएँ आ खड़ी होती हैं जिनके कारण वह अपनी भावनाओं को क्रिया-तत्पर नहीं कर सकता। बहुत कवि ऐसे हैं जिनकी रचनाओं को पढ़ने से देश तथा जाति के प्रति अतुल भक्ति झलकती है, किंतु प्रत्यक्ष जीवन-संग्राम में वे कुछ नहीं कर पाते। उनकी रचनाएँ देश-भक्ति, जाति-प्रेम के नाम पर बड़े सम्मान के साथ जनता की जिह्वा पर विराजती हैं, किंतु बाँसुरी बजानेवाला कवि लाठी लेकर खेतों की मेंढ़ पर नहीं जाता। अपनी वाणी के द्वारा जो कुछ भाव प्रकाशित किया गया रहता है उसके अतिरिक्त कुछ करने की प्रेरणा उन्हें नहीं होती। इस प्रकृति के कुछ अपवाद भी हैं जैसे कुछ और नियमों के हुआ करते हैं। भावों की जो विशिष्टता है वह क्रिया की विशेषता से अलग है। मनुष्य चाहे कितना ही बुद्धिमान् क्यों न हो, अपने देश, जाति की दुर्दशा का चाहे कितना भी ज्ञान उसे क्यों न हो, किंतु जबतक उसकी क्रियात्मक मनोवृत्तियाँ जाग्रत् नहीं होतीं

कल्पनात्मक तथा क्रियात्मक भाव

तबतक वह कुछ करने में समर्थ नहीं हो सकता। कल्पनात्मक भावना से हम दूसरों को प्रेरित कर सकते है, परंतु रचनात्मक मनोवृत्ति के अभाव में हम स्वयं प्रेरित नहीं हो सकते।

भावाधिक्य में वाणी और क्रिया का योग

भावाधिक्य के समय मनुष्य वाणी और क्रिया दोनों रूप से अपने को प्रकट करने की चेष्टा करता है। यदि प्रवृत्ति में तीव्रता नहीं रही तो साधारणतः वह वाणी या क्रिया दोनों में से एक के द्वारा ही अपने मनोभाव को प्रकट करता है। लेकिन तीव्र मनोभाव को इससे परितोष नहीं होता, वह अपने को प्रकट करने केलिए जितने भी साधन संभव हो सकते हैं उनका उपयोग करता है। प्यार या घृणा करना यदि साधारण स्थिति में है तो वाणी के रूप में या अनुभाव के द्वारा दिखलाया जा सकता है, किंतु उसमें थोड़ी-सी भी उष्णता रहने पर चेष्टा बदल जाती है। अनुकूल क्रिया के साथ-साथ जब वाणी के रूप में "मैं तुम्हें प्यार करता हूँ या मैं तुमसे घृणा करता हूँ" के उद्गार निकल पड़ें तब समझना चाहिए कि भाव साधारण स्थिति में नहीं है, उसमें क्रिया-तत्पर होने केलिए पर्याप्त शक्ति आ गई है। क्रोध की साधारण स्थिति में मनुष्य या तो केवल गालियाँ बकता है या मारपीट कर बैठता है, लेकिन क्रोधावेश में वह दोनों ही करता है। उस समय ऐसा मालूम होता है जैसे उसने आसमान को ही अपने सर पर उठा लिया हो।

भाव को जब संचरण का क्षेत्र नहीं मिलता तब वह लौट कर हृदय में प्रतिक्रिया उत्पन्न करता है। जीवन में घृणा से प्रेम

और प्रेम से घृणा के व्यापार देखे गए हैं। प्रिय में जब भावुकता को विकास का क्षेत्र नहीं मिलता, उसका वहाँ सत्कार नहीं होता तब तिरस्कृत भावुकता हृदय में वापस आकर विद्रोह करती है। घृणा का भाव घृणास्पद में पहुँच कर जब अपना अनुकूल वातावरण नहीं बना सकता तब वह भी मन में प्रतिविकार उत्पन्न करता है कि उसका उपयोग समुचित तथा यथास्थान नहीं हुआ। एक सीमा तक यदि प्रवृत्ति को अपने विकास केलिए क्षेत्र नहीं मिला तो शरीर और मन पर उसका बहुत ही बुरा प्रभाव पड़ता है और उस प्रवृत्ति का संस्कार मलिन होने लगता है। भारतीय शास्त्रों ने इसी कारण धर्म का भी एक प्रवृत्ति-प्रधान रूप माना और जीवन में उसके क्षेत्र की व्यवस्था कर दी है १। जहाँ भाव को क्रिया के रूप में गति नहीं मिलती वहाँ वह आशा, आकांक्षा, उत्सुकता बनकर बौद्धिक चेतना की परिधि के भीतर शक्ति-संचय करता है और इस प्रकार धीरे-धीरे जीवन को निष्क्रिय तथा कल्पनाशील बना देता है। आधुनिक मानव जीवन में यह बात अधिकतर देखी जाती है। काल्पनिक भावुकता का यही मूल है। जीवन के बहुत-से सुख-दुख का अस्तित्व केवल काल्पनिक आधार पर ही टिका रहता है। एक मामूली-सी बात, एक छोटी-सी घटना जो थोड़े-

भावों की प्रतिक्रिया और उसका परिणाम

१. India has known for centuries what Freud is popularising in Europe that repressed desires are more corrupting in their effects than those exercised openly and freely.

Sir S. Radhakrishnan :—The Hindu View of Life. p. 83.

से धैर्य, तनिक-सी शांति के अवलंबन से मिटाई जा सकती है एक बवंडर की तरह फैल जाती है और केवल व्यक्तिगत जीवन को ही नहीं, समस्त देश, जाति, समाज को भी उद्वेगशील बना देती है।

जीवन में कल्पनात्मक तथा क्रियात्मक भावों की विवेचनात्मक समीक्षा करने पर यही निष्कर्ष निकलता है कि काव्य में हमारा भाव निष्क्रिय तथा आपद्-रहित रहता है, परंतु क्रियात्मक जीवन में वह सक्रिय और आपद्-संभावित हो जाता है। काव्य के किसी करुणापूर्ण अंश को पढ़कर या सुनकर बैठे-बैठे ही हम अपनी विभूति बिखेर दे सकते हैं, लेकिन प्रत्यक्ष जीवन में बिना सक्रियता के यह संभव नहीं। अपनी करुणा की मर्यादा-रक्षा के लिए हमें हाथ-पैर हिलाना पड़ता है, धन-संपत्ति का त्याग भी संभावित रहता है। इसी कारण अपने स्वत्व का त्याग प्रत्येक दिशा तथा प्रत्येक दशा में मनुष्य नहीं दिखा सकता। यों तो संसार में ऐसे लोग भी मौजूद हैं जो कल्पनात्मक करुणा के आधार पर भी किसी दुखी-विपन्न के साथ मौखिक सहानुभूति नहीं दिखा सकते। यह मनुष्य की सामान्यता नहीं। इसका एक दूसरा पहलू भी है। जब भाव का ज्वार आता है और क्रिया-तत्पर होने की प्रेरणा होती है तब मनुष्य अपने को अपनी सीमा के भीतर रखने में समर्थ नहीं हो पाता और वह अपने भाव के अनुसारी परिणाम को भोगने केलिए, अपने स्वत्व का परित्याग करने केलिए प्रस्तुत हो जाता है। कल्पनात्मक भावों से जिसे संतोष नहीं होता वह क्रियात्मक

प्रत्यक्ष जीवन और काव्य में भावों की परिणति

पक्ष के लिए भी तैयार हो जाता है। जिसकी करुणा काव्य में ही सीमित नहीं रह सकती वह बाहर में भी अपना वैभव दिखलाता है। जो अपनी निष्ठुरता को कल्पना-जगत् में ही बँधा नहीं रख सकता वह समर्थ रहने पर प्रत्यक्ष जगत् में भी उसका प्रदर्शन करता है। मनुष्य के हृदय में कुछ भाव विलास के रूप में अलंकृत रहते हैं और कुछ क्रिया की विशेषता के साथ प्रकट होते हैं। जगत् के जितने व्यापार हैं उनमें से एक भी भावना-शून्य नहीं[1]। प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से प्रत्येक व्यापार के साथ इच्छा का संबंध है। काव्य में हम भावों के उत्थान-पतन के द्वारा अपनी काल्पनिक विलास-वृत्ति को परितुष्ट करते हैं और जगत् के विविध व्यापार के रूप में हम अपने भावों की क्रियात्मक सत्ता दिखाते हैं।

मनुष्य में कुछ ऐसी मनोवृत्तियाँ भी पायी जाती हैं जो बाह्यतः विचित्र-सी लगती हैं। एक मनोदशा वह है जब मनुष्य

**स्वपीड़न और परपीड़न**

दूसरे को दुख देने में, निष्ठुरता-पूर्वक आघात करने में प्रसन्न होता है और दूसरी प्रवृत्ति वह है जब मनुष्य अपने ऊपर ही पीड़ा का भार लेने में आनंद का अनुभव करता है। काम-वासना के क्षेत्र में ऐसी मनोवृत्तियाँ प्रत्यक्ष रहती हैं। महदुद्देश्य को लेकर परोपकार की भावना से कष्ट सहना, यहाँ तक कि प्राणोत्सर्ग

१. Reason, in other words, cannot accomplish anything by itself; it must be prompted by a preceeding desire before it begins to operate; it is engine of the ego and desire is the steam which makes it go.

—C. E. M. Joad:—The Mind And Its Workings. p. 63.

करना, एक भिन्न बात है, किंतु सामान्य जीवन में, साधारण उद्देश्य को लेकर भी, ऐसी मनोदशा पाई जाती है। मनुष्य जब अपने को अधम समझता है, उसका विवेक प्रताड़ित करता है तब ग्लानि से अभिभूत होकर अपने को अपराधी जान दंडित होने में आत्म-संतोष प्राप्त करता है। अपनी संतान के सुख केलिए माता-पिता कष्ट सहने को तैयार रहते हैं। आग्रह या हठ के रूप में अपने किसी प्रेमी के सामने जो उसके कष्ट के साथ गंभीर सहानुभूति रखता है, प्रिय अपना शिर फोड़ने की चेष्टा करता है और इस प्रकार की लीला के कारण वह अपना हठ रखने में समर्थ भी हो जाता है। छोटे-छोटे बच्चों के हाथों से कपोलों पर थपकियाँ लगवाना, बाल नोंचवाना आनंद की वासना से खाली नहीं। ऐसी मनोवृत्तियाँ जो प्रत्यक्षतः अपने ऊपर कष्ट लेने की-सी मालूम होती हैं वस्तुतः आनंद की ही एक प्रवृत्ति है। छोटे बच्चे को गोद में उठाकर उसे स्नेह से चूमने का जो अत्याचार किया जाता है उसे वह बच्चा ही जानता है, किंतु चूमनेवाला उसे अपने प्यार की अभिव्यक्ति समझता है। डाढ़ी के बाल, नाक, मुँह सब के आघात से शिशु कष्ट पाता है, प्रताड़ित होता है, परंतु चूमनेवाला अपने सुख-संतोष केलिये उससे भिड़ा रहता है। पर-पीड़न या स्वपीड़न, दोनों अपने आनंद की कामना से ही किए जाते हैं। यदि आनंद-भाव की प्रेरणा कर्म के मूल में न रहे तो इस दृश्य जगत् में अभी जो उल्लास दिखाई पड़ता है वह नहीं रहेगा। मनुष्य का श्वास-प्रश्वास भी इसी आनंद-कामना से है। काव्य के रस का आनंद भी इससे पृथक् नहीं।

जो कुछ है वह काम की प्रेरणा ही है। वात्स्यायन ने भी अपने काम-सूत्र में इस विषय का उल्लेख किया है कि जीवन का कोई कर्म काम-रहित नहीं है। पाँचों इंद्रियाँ—कान, आँख, जिह्वा, नासिका, त्वचा—अपने-अपने काम मन की प्रेरणा के अनुसार काम की प्रवृत्ति से ही करती हैं १। किसी विशेष कर्म में उच्चतर आनंद की प्राप्ति केलिए जो चेष्टा होती है वह भी काम की प्रधानता के कारण ही २। सृष्टि-विधान के अनुसार उत्पादन की प्रेरणा से जाग्रत् होकर मैदानों में हरी-हरी घासें, खेतों में हरे-हरे पौधे दिखाई पड़ते हैं। पुष्प अपनी सुगंध और सौंदर्य को प्रकट करते हैं। पक्षिगण मधुर-से-मधुर गीत गाते हैं। झिल्ली की झनकार, कोयल की कूक अपने प्रेमियों के आह्वान के अतिरिक्त और कुछ नहीं। वनों की निस्तब्धता को भङ्ग करनेवाले नाना प्रकार के पक्षियों के जो कलरव सुनाई पड़ते हैं वे सब काम के ही असंख्य गीत हैं। मनुष्य की वर्ण-प्रियता, उसका कला और संगीत के सौंदर्य तथा माधुर्य पर प्रेम, काव्य में लालित्य के प्रति अनुराग, रमणीय चित्रों का भला लगना, ये सब काम की प्रेरणा से ही संभव हैं। स्त्री-पुरुष जिस शक्ति के कारण आनंदमय विवाह-

जीवन में काम-प्रेरणा की प्रधानता

१ श्रोत्रत्वक् चक्षु जिह्वा घ्राणानामात्म संयुक्तेन मनसाऽधिष्ठिताम् स्वेषु-स्वेषु विषये स्वानुकूल्यीतः प्रवृत्तिः कामः। स्पर्श-विशेष विषये त्वस्याभिमानिक छसानुविद्धा फलवत्यर्थ प्रतीतिः प्राधान्यात् कामः॥

—वात्स्यायन कामसूत्र, १, २

२ Eros-kam, in this large sense, is truly the parent of all the gods, and the presiding deity of all Sahitya and literature, which is all only the record of his play.

Dr. Bhagwan Das—The Science of the Emotions. p. 397.

बंधन में आबद्ध होते हैं वह उन मधुर प्रभावों की सत्ता और उद्गम का कारण है जिनसे पवित्र-से-पवित्र और उच्च-से-उच्च वासनाओं तथा कर्मों को बल तथा स्थिति प्राप्त होती है। इन मधुर प्रभावों के द्वारा समस्त प्रकृति में सुधार तथा उच्चता संपादित होती है। जिस मानवता का संबंध प्रत्येक उच्च तथा पवित्र प्रेरणा से है वह इसी प्रेरक शक्ति से जुड़ी रहती है। तन्मयता, मृदुलता, स्वार्थ-निलय, संग्राहकत्व आदि सृष्टि-रचा के जितने दिव्यतम भाव हो सकते हैं सब इसी परम शक्ति के प्रेरणा-स्वरूप हैं। सब की उत्पत्ति काम से होती है और काम में ही उनका अध्यवसान हो जाता है। त्रिदेव वस्तुतः काम का ही स्वरूप है, यह सुषुप्ति और जागृति दोनों में वर्त्तमान रहता है। दिव्य और स्वर्गीय आनंद जिसे ब्रह्म और परमात्मा के नाम से पुकारते हैं वह भी काम का ही विकार है। यह शक्तित्रय ज्ञान, इच्छा और क्रिया है। यह संकल्प, इच्छा और कल्पना है जिससे यह सृष्टि उत्पन्न हुई और जिसके बिना कोई भी स्पंदन असंभव है १।

१ सर्वं भूतात्म भूतस्था त्रिलिंगा विश्वरूपिणी।
कामस्यैषा हि सा मूर्तिर्ब्रह्म विष्ण्वीश्वरात्मिका॥
भूता वा वर्त्तमानावा जनिष्याश्चापि सर्वशः।
कामात् सर्वं प्रवर्त्तंते लीयंत वृद्धिमागताः॥
कामः सर्वमयः पुंसां स्वसंकल्प समुद्भवः।
वक्तुं न शक्यते यच्च परं चानु परं च यत्॥
आनंदममृतं दिव्यं परंब्रह्म तदुच्यते।
परमात्मेति चाप्युक्तं विकाराः काम संज्ञिताः॥
सुप्तानां जाग्रतां वाथ सर्वेषां यो हृदिस्थितः।
नाना विधानि कर्माणि कुरुते ब्रह्म तन्महत्॥
त्रिवृद् ब्रह्म ततोविश्वं कामश्चेच्छा त्रयं कृतम्।
स्पंदोऽप्यशक्यो यं मुक्त्वा कामः संकल्प एवाह॥
[ शिवपुराण, धर्म संहिता, अ० ८ ]

जीवन में विशुद्ध या आध्यात्मिक प्रेम प्रायः कुछ नहीं है, ऐसा कहने पर शायद कुछ लोग, जो अपने को विशुद्धतावादी कहते हैं, नाक-भौंह सिकोड़ेंगे, किंतु जीवन की जो वास्तविकता है उसकी समीक्षा से यही पता चलता है कि संसार के सारे व्यापार अपनी कामना के स्वरूप ही है। जिसके साथ हमारा कोई संबंध है या संबंध की इच्छा है वही हमें प्रिय लगता है। रागात्मक संबंध के अभाव में दुनिया की कोई भी बात हमें अपनी ओर आकर्षित नहीं कर सकती। राग और द्वेष इन्हीं दो तत्वों के कारण जगत् के व्यापार चलते हैं। 'इंद्रियस्येंद्रिय स्वार्थे राग-द्वेषौ व्यवस्थितौ' प्रत्येक इंद्रिय के प्रत्येक विषय के साथ राग-द्वेष संबद्ध है। सारा जगत् ही इसी प्रकार द्वंद्वमय है। विद्युत् के ऋण-धन की तरह ये दोनों तत्त्व समस्त विश्व में परिव्याप्त हैं। जबतक यह द्वंद्व न हो तबतक कोई कर्म भी नहीं हो सकता। वैराग्य प्रत्यक्षतः अनुराग का ही दिशा-भेद है। जो राग लोक के साथ संबद्ध रहता आता है वह उससे पराङ्मुख होकर दूसरी ओर आवद्ध हो जाता है। उन्मुख राग विमुख हो जाता है। काम-मनोविज्ञान के आचार्यों ने यह प्रमाणित किया है कि संसार के सारे व्यापार काम-वासना के संकेत पर ही संचालित होते हैं। काम-मनोविज्ञान के अतिरिक्त शास्त्रीय विवेचन में भी यह बात पाई जाती है[१]। यदि मनुष्य में काम-

**काम-वासना और उसका प्रयत्न-विस्तार**

१ अन्नमय, मनोमय, प्राणमय, विज्ञानमय तथा आनंदमय पंचकोषों के उपन्यास में जीवन-विधान का सार है। इन पाँचों की अपनी अलग-अलग स्थिति तथा व्यापार हैं, किंतु आनंदमय कोष मुख्यतः प्रेरणा-स्वरूप है।

वासना न रहे तो जगत् का कोई भी काम वह नहीं कर सकता। पश्चिमी मनोविश्लेषक अल्बर्ट फ्रायड ने जब से इस तथ्य का प्रतिपादन किया तब से इस विषय पर कई तरह के मत-मतांतर प्रकाशित होते रहे; किंतु भारतीय शास्त्र में इसका प्रतिपादन कोई नई बात नहीं। प्रकृति और पुरुष के समन्वय के परिणाम-स्वरूप सृष्टि-विधान को मान लेने पर जगत् के व्यापार के मूल में

**काममय जीवन**

काम-प्रकृति को भुलाया नहीं जा सकता। जबतक यह सृष्टि प्रकृति-पुरुष समन्वित है तबतक जगत् में उसकी सत्ता को अस्वीकृत भी नहीं किया जा सकता। वेदोपनिषद् के सारमय शब्दों में इस सृष्टि का मूल कारण यही कहा जाता है— 'एकाकी नारमत आत्मानं द्वेधा व्यभजत्, पतिश्च पत्नी चाभवत्'— एक में वह नहीं रमा, पति और पत्नी के रूप मे उसने अपने दो भेद किए। इसके बाद भी आत्म-विस्तार के लिए—'सोऽकामयत बहुस्यां प्रजायेय, तत्सृष्ट्वा तदेवानु-प्रविशत्'—उसने बहुत-सी प्रजा की सृष्टि की और उनमें प्रविष्ट हुआ। मूलरूप में जो पिता है वही पुत्र है। वैद्यक शास्त्र में भी इस बात का विवेचन किया गया है कि माता-पिता के कौन

'रसो वै सः। रसः ह्येवायं लब्ध्वानंदी भवति एष ह्येवानंदयाति।' (तैत्ति० २, ७, १,) वह रस ही है। रस को प्राप्त कर ही पुरुष आनंदित होता है। यह रस ही सब को आनंदित करता है। 'एतस्यैवानंदस्या-न्यानि भूतानि मात्रामुपजीवंति' (बृह०,४,३,३२,)—इस आनंद के अंशमात्र के आश्रय से ही सब प्राणी जीवित रहते हैं। इस प्रकार रसोद्भूत आनंद ही जगत् और जीवन की प्रतिष्ठा का कारण है। लोक में इसी आनंद का रूप वासना-प्रधान हो जाता है।

कौन अवयव संतान में वर्तमान रहते हैं १ । जाया-रूप स्त्री में शुक्र-ब्रह्म का अवस्थान कर पुरुष ही उभयलिंग में पुनर्जात होता है। वेदों ने भी उद्घोषित किया—'कामस्तदग्रे समवर्वताधि' २ सृष्टि की उत्पत्ति काम से हुई। काम-प्रवृत्ति इतनी व्यापक और तीव्र है कि संसार के सामान्य व्यापार के साथ भी उसका संबंध छोड़ा नहीं जा सकता। जगत् में जो कुछ है वह काम की चेष्टा का ही परिणाम है, उसके अतिरिक्त और कुछ नहीं ३ । साधारण प्रेमानुराग के मूल में भी यही प्रवृत्ति पाई जाती है। पिता-पुत्र, पति-पत्नी, भाई-बहन के स्नेह-अनुराग में इसी प्रवृत्ति के रूपांतर

१ सुश्रुत के शारीरस्थान में माता-पिता के भेद से मनुष्य में रक्त, माँस, मेद, हृदय, प्लीहा, अंत्र, यकृत् आदि माता के अंग और मज्जातंतु, अस्थि, धमनी, लोम आदि पिता के अंग बताये गए हैं।

२ कामस्तदग्रे समवर्वताधि मनोरेतः प्रथमं यदासीत्।
सतो बंधुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा ॥
(ऋ० १०, २९, ४)

इसके (ब्रह्म) मन का जो रेत अर्थात् बीज प्रथमतः निकला वही आरंभ में काम (सृष्टि-निर्माण करने की प्रवृत्ति या शक्ति) हुआ। ज्ञाताओं ने अंतःकरण में विचार-बुद्धि से निश्चय किया कि यही असत् में सत् का पहला संबंध है।

३ अकामस्य क्रिया क्वाचिद् दृश्यते नेहकर्हिचित्।
यद् यद्हि कुरुते किंचित् तत् तत् कामस्य चेष्टितम् ॥
—मनुः

All thoughts, all passions, all delights,
Whatever stirs this mortal frame,
All are but ministers of love,
And feed his sacred flame.
—Coleridge: Ode to Love,

की छाया पाई जाती है। ईश्वर की भक्ति भी काम-प्रवृत्ति से खाली नहीं। मनुष्य-मात्र काममय है, उसकी सारी चेष्टाएँ काम-प्रेरित हैं। वैदिक द्रष्टा ने भी—'काममय एवायं पुरुषः' —कहकर मनुष्य-मात्र मे काम का संबंध बताया है। ब्रह्म के सदृश ही आत्मा चितिरूप है। स्थिति के अनुरूप आत्मा के कितने अवांतर भेद हो जाते हैं। बुद्धि से निश्चय करती हुई वह विज्ञान-मय, मन से संकल्प करते समय मनोमय, प्राण से जीवन-रक्षा कर प्राणमय, आँख से देखती हुई चक्षुर्मय, कान से सुनती हुई श्रोतमय अर्थात् प्राण तथा इंद्रियों के कार्य में वह तद्रूप प्रतीत होती है। इसी प्रकार हृदय के भावों की अवस्थिति भी उसके काममय रूप के बिना संभव नहीं है।

**यौन-संबंध और जीवन-ध्येय**

यौन-संबंध एक प्राकृतिक व्यापार है, किंतु प्रकृति की मर्यादा रखने केलिए समाज-धर्म के अंतर्गत लाकर उसको आध्यात्मिक विकास के मार्ग पर ला खड़ा कर दिया गया है। ऐपणात्रय—पुत्र, धन, लोक—के विवेचन से स्पष्ट है कि जगत् मे आध्यात्मिक प्रेम से सृष्टि-विधान संभव नही। प्रेम वासना के रूप मे परिवर्त्तित होकर ही सृष्टि मे प्रवृत्त होता है। ऐपणात्रय के प्रतिशोध में ऋणत्रय - पितृ, गुरु, देव—है। जीवन की संगति केलिए तप, भोग और यज्ञ का भी अपना विशेष महत्त्व है। विश्व-प्रकृति में इस प्रकार लेन-देन का सवाल भी कुछ कम नहीं रहता। बीज अपने अस्तित्व को मिटा कर जब फूल के रूप में खिलता है तब फूल को भी अपने अस्तित्व को नष्ट कर बीज वन जाना पड़ता है। तप के द्वारा मनुष्य जो कुछ प्राप्त करता है उसका वह भोग

कर लेता है, पर भोग के बाद यज्ञ के द्वारा भोग-जनित क्षति की पूर्ति कर देना मनुष्य का एक धर्म माना जाता है। इस प्रकार मनुष्य जिस वस्तु को जिस स्थान पर से उठावे उस वस्तु को उसी स्थान पर रखने का विधान भी उसे बताया गया है।

शुक्रब्रह्म और ज्ञानब्रह्म

मानव जीवन में शुक्रब्रह्म और ज्ञानब्रह्म का अत्यधिक महत्त्व है। शरीर-विज्ञान के अनुसार आहार के परिपाक से क्रमशः सात धातुओं का निर्माण शरीर में होता है—रस, रक्त, मांस, मेदस्, अस्थि, मज्जा तथा शुक्र। इसी सातवीं धातु में नवीन प्राणी शरीर आरंभ करने की शक्ति है। उसका उपयोग प्रजनन में नहीं होने पर, उसके निरोध पर, परिपाक से सूक्ष्म शरीर में अष्टम परिणाम ओज, बल, तेज की अधिकतर प्राप्ति होती है जिससे संसार के नाना व्यापार चलते हैं, काव्य-कला की सृष्टि होती है। यही शुक्रब्रह्म ज्ञानब्रह्म का उत्पादक है। अन्न से ही शुक्र बनता है। मनुष्य जिस अन्न का सेवन करता है उसमें सूक्ष्म तेज, सूक्ष्म आप, सूक्ष्म अन्न, ये तीन तत्त्व रहते हैं। इन तीन तत्त्वों से बना अन्न जब शरीर में पहुँचता है तब तेज तत्त्व के कारण स्थूल, मध्यम और सूक्ष्म परिणाम—क्रमशः अस्थि, मज्जा, वाणी—उत्पन्न होते हैं। जल तत्त्व से मूत्र, रक्त तथा प्राण, अन्न तत्त्व से पुरीष, मांस और मन, ये तीन द्रव्य निर्मित होते हैं। काव्य के प्रयोजन के लिए इन तत्त्वों में प्रमुख वाणी, प्राण तथा मन की रचना मिलती है। उपनिषद् के अनुसार अन्न से ही पुरुष की उत्पत्ति मानी जाती है—पृथिव्या ओषधयः। ओषधिभ्योऽन्नम्। अन्नात्पुरुषः। (तै० २, १) अन्न के रस का जो सारतम अंश

है वह सूक्ष्म रूप सनातन ब्रह्म है १। इसी कारण भारतीय शास्त्रों में भोजन की प्रकृति से मनुष्य की प्रकृति का संबंध बताया गया है २। शुक्रब्रह्म की अवस्थिति से यह तो बताया ही गया है कि यदि उसका उपयोग स्थूल शरीर के निर्माण में न किया जाय तो ओज और तेज के परिणाम से वह संसार के अन्यान्य कर्मों का प्रेरक होता है। काम तथा वासना का केवल संकुचित अर्थ लेने से काम नहीं चलता। काम और वासना के व्यापक अर्थ में जीवन और जगत् की सारी सत्ता परिव्याप्त हो जाती है ३। तत्त्वान्वेषी पुरुषों ने भी यही निष्कर्ष निकाला है कि संसार

१ एक ऋषि ने कहा है—'पाकेरसस्तु द्विविधिः प्रोच्यतेऽन्न रसात्मकः। रस सारमयो भागः शुक्रं ब्रह्म सनातनम्'।

२ 'आहार शुद्धौ सत्त्व शुद्धिः' (छांदोग्य, ७, २६, २) सात्त्विक आहार से मन और बुद्धि भी सात्त्विक हो जाती है।

३ चित्त की वासना अनादि मानी जाती है, किंतु वही वासना अभिव्यक्त होती है जो कर्मफल से उन्मुख रहती है। आत्मा के 'अणु' या 'विभु' मानने के संबंध में वेदांतिकों में बड़ा मतभेद है। वासना के आश्रय-स्वरूप चित्त को महत्परिमाण के कारण मीमांसक विभु मानते हैं, अणु परिमाण के कारण नैयायिक अणु मानते हैं और मध्य परिमाण के कारण सांख्यवादी अणु तथा विभु दोनों से विलक्षण मानते हैं। 'प्राण-स्पंदन' और 'वासना' दोनों चित्त के समान धर्म हैं। योगवाशिष्ठ के अनुसार भी—'द्वे बीजे चित्त-वृक्षस्य प्राण-स्पंदन वासने, एकस्मिंश्च तयोः क्षीणे क्षिप्रं द्वे अपि नश्यतः'—चित्त-रूप वृक्ष के दो बीज हैं, एक प्राण-स्पंदन और दूसरी वासना। इन दोनों में से किसी एक का नाश होने पर दूसरा भी स्वतः नष्ट हो जाता है। इंद्रियों के साथ भी जबतक चित्त का संबंध न हो तो तबतक विषय-बोध नहीं हो सकता। इंद्रियां ज्ञाता नहीं होतीं। केवल अपनी

के सारे व्यापार का मूलभूत जो यह सृष्टि-कर्म है वह ब्रह्म की ही कोई-न-कोई अतर्क्य लीला है, स्वतंत्र वस्तु नहीं १। जो निष्काम है वह निष्क्रिय है, केवल इतना कह देने से शायद गीता के कर्म-योगवादी सहमत न हों, क्योंकि वहाँ फलासक्ति-रहित होकर कर्म करने का आदेश बराबर दिया गया है। जो आदर्श है वह यथार्थ नहीं होता। आदर्श प्राप्त होकर ही यथार्थ बनता है। साधारणतः जीवन में उसी कर्म की कामना होती है जिसके परिणाम का भोग प्राप्त हो सके। काम-रहित जीव कोई भी कर्म नहीं कर सकता, किंतु इतना होने पर भी यह तो कहा ही जायगा कि काम में आपादमस्तक लीन होना श्रेयस्कर नहीं। जिस अग्नि से भोजन पकता है उससे मनुष्य भस्मसात् भी हो सकता है। यही कारण

काम-चेष्टा पर धर्म का नियंत्रण

शक्ति से ही उन्हें किसी विषय का ज्ञान नहीं होता। आँखें और कान खुले रहने पर भी हम न तो कुछ देख सकते या सुन सकते हैं जबतक कि नेत्रें-द्रिय या कर्णेंद्रिय का संपर्क चित्त के साथ न बना रहे। चित्त की व्यवस्था से ही प्रत्येक इंद्रिय का विषय-विनियोग किया जा सकता है। जीवन की प्राण-शक्ति ही इंद्रियों को क्रियातत्पर करती है। ध्यान से देखना, ध्यान से सुनना, इन सब में बुद्धि के साथ प्राण सन्निहित हैं। ध्यान शब्द ही धी=बुद्धि+आन=प्राण से बना है। बोधव्य विषय के साथ प्राण को तन्मय करना ही ध्यान है। एकाग्र और एकचित्त होकर किसी वस्तु को देखने या उसमें तन्मय होने पर श्वास-प्रश्वास की क्रिया प्रायः निश्चेष्ट-सी हो जाती है। चित्त और प्राण की यही विशेषता है।

१. What belongs to mere appearance is necessarily subordinated by veasih to the nature of the thing in itself.'

[ Kant's Metaphysic of morals, Abbot's Translation, in Kant's Theory of Ethics, Page 81 ]

है कि काम-चेष्टा के नियंत्रण केलिए धर्म का निरूपण कर दिया गया है। इस प्रकार मनुष्य को प्रवृत्ति और निवृत्ति के दो विंदुओं के बीच में द्वंद्व करना पड़ता है। मनुष्य की स्वाभाविक प्रवृत्तियों के औचित्य का निर्णय लोक-कल्याण की अपेक्षा रख कर ही किया जाता है। गीता में भगवान् ने कहा है—'धर्माविरुद्धो भूतानां कामोस्मि भरतर्षभः'—हे अर्जुन! धर्म के अविरुद्ध काम मैं ही हूँ। काम और धर्म दोनों की सत्ता से कला-कौशल की वृद्धि होती है। एक की प्रेरणा होती है और दूसरा उसके स्थायित्व का विधान करता है १। प्रवृत्ति का जो मार्ग है उसे रोकना सरल नहीं है। प्राणिमात्र अपनी-अपनी प्रकृति के अनुसार ही चलते हैं। निग्रह से उसे कोई विशेष वाधा नहीं होती २। अपनी उत्थित शक्ति का व्यय उसे किसी-न-किसी दिशा तथा कर्म में करना ही पड़ता है।

१. 'Incidently it may be noted that all the finest products of the fine arts, and some also of the useful arts, poetry, drama, dancing, music, painting, sculpture, archetecture, clothing, metal work, town-planning, gardening, tree-planting, road-making etc., have found their greatest patron in, and drawn their most splendid inspiration from religion in all ages and in all countries.

.........Religion has thus secured some of the purest joy to humanity, even in the life of the senses."

Dr. Bhagwan Das; The Unity of all Religions. p. 465.

२'प्रकृतिं यान्ति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति' [ गीता ३, ३३ ]

प्रेरणा की दृष्टि से कवियों की प्रवृत्तियाँ भी भिन्न-भिन्न हुआ करती हैं। जीवन की प्रत्येक मनोदशा या स्थिति में काव्य-रचना नहीं हो सकती। कोई ऐसे आशुकवि हों भी जो हर समय काव्य-रचना का दंभ रखते हों तो उनकी रचनाएँ किसी महत्त्व की नहीं हो सकतीं। प्रत्येक कलाकार, काव्य, चित्र, शिल्प आदि जो कुछ भी विषय हो, अपनी मनोदशा को कला-प्रवृत्त बनाने केलिए किसी-न-किसी विधि का अवलंबन करता पाया जाता है। किसी को सौंदर्योपासना से काव्य-प्रवृत्ति होती है तो किसी को संगीत की मीठी स्वर-लहरी से। किसी को विजया की तरंग से, तो किसी को शराब की बोतलों से। किसी को प्रकृति के हरे-भरे दृश्य, जंगल, पहाड़, झरने को देखने से नई सूझ होती है तो किसी को एकांत में ही गति मिलती है। शायद ही ऐसा कोई कलाकार होगा जो किसी-न-किसी प्रकार के वैध, अवैध, पूत, अपूत कारण से अपनी कला-प्रवृत्ति का संबंध न रखता हो। ऐसे अनेक कवि हैं जिनको स्त्री-दर्शन के अभाव में काव्य-दर्शन होता ही नहीं। पश्चिमी कलाकारों में अधिकांश ऐसे हैं जिन्होंने अपनी कलाभिमुख प्रवृत्ति की रक्षा अवैध प्रेम तथा मदिरा के बल पर की। प्रकृति के रमणीय दृश्य, संगीत की स्वर-लहरी से काव्य के मनोभाव जगते हैं, किंतु उन सब में अनुराग ही प्रधान तत्त्व है। प्रेम के संयोग तथा वियोग, दोनों अवस्थाओं में, काव्य-प्रेरणा होती है, लेकिन वियोग-काल में जितनी मार्मिक कविताएँ लिखी गईं उतनी संयोग-काल में नहीं। प्रेम-दशा भाव-योग की दशा है, इसीलिए अपने प्रेम को व्यक्त करने या उसके

काव्य-प्रेरणा के भिन्न-भिन्न रूप

आधार पर जगत् के प्रति अपने जीवन के अनुराग को प्रदर्शित करने में हृदय को जो उल्लास मिलता है वह दूसरी स्थिति में नहीं। अपनी घृणा को व्यक्त करने केलिए काव्य की रचना नहीं हो सकती। प्रेम ने जितने कवि उत्पन्न किए उतने किसी अन्य भाव ने नहीं। यही कारण है कि प्रेम काव्य की प्रेरणा का एक मौलिक आधार है।

अवस्था-भेद से काव्य-प्रेरणा

काव्य-रचना केलिए जीवन में अनुकूल परिस्थिति तो चाहिए ही, अवस्था-भेद का प्रभाव भी उस पर पड़ता है। काव्य की प्रेरणा किस अवस्था मे होती है, इस पर भी विचार किया जा सकता है। प्रतिभा के उदित होने केलिए न कोई निश्चित परिस्थिति अनुकूल होती है और न कोई खास अवस्था ही उपयुक्त होती है। प्रतिभा किसी भी अवस्था मे उत्पन्न हो सकती है। जो बाल्यावस्था मे मंद रहा वह युवावस्था में तेज हो गया है और जो बचपन में प्रतिभासंपन्न रहा वह जवानी मे शिथिल पड़ा है। बहुतों की बुद्धि वृद्धावस्था में तीव्र होते पाई गई है। बुद्धि की सीमा को पारकर ही प्रतिभा का उदय होता है। इस प्रकार उसकी उद्भावना का कोई निश्चित समय नहीं बताया जा सकता। ऐसे भी कुछ कलाकार पैदा हो गए हैं जिनकी प्रतिभा आरंभ से अंत तक एकरस बनी रही है। किंतु इतनी सत्यता रहने पर भी, काव्य-रचना के संबंध में साधारण ढंग से, अवस्था-भेद के अनुसार, प्रेरणा-शक्ति का विश्लेषण नहीं किया जा सकता। केटेलेट ने अवस्था-क्रम के अनुसार काव्य-रचना की शक्ति की एक तालिका बनाई है। नाटक के संबंध मे उन्होने लिखा है कि इक्कीस वर्ष की अवस्था

से नाटक लिखने की प्रवृत्ति होती है और पच्चीस से तीस वर्ष की अवस्था तक वह पूरे जोर पर रहती है। पचास या पचपन वर्ष की उम्र तक उसका सिलसिला बना रहता है। उसके बाद इस प्रवृत्ति का प्रायः अंत हो जाता है। संयोगांत की अपेक्षा वियोगांत नाटक लिखने की प्रेरणा विशेष होती है। कैटेलेट ने स्वभावतः अपनी तालिका बनाते समय पाश्चात्य लेखकों पर ही दृष्टि रखी है। इसमें संदेह नहीं कि केटेलेट के अनुसंधान में जितना सत्य है उतना उसका अपवाद भी है। आरंभ में जीवन और जगत् में जो उल्लास दिखाई पड़ता है वह बाद की अवस्था में उसी रूप में नहीं रहता। साधारणतः किशोर, युवा तथा वृद्धावस्था मे क्रमशः भावना, क्रिया तथा स्मृति की प्रबलता रहती है। किंतु इसके अनुक्रम की कोई तालिका नहीं बनाई जा सकती। देश, काल, पात्र के अनुसार एक ही तथ्य का बहुधा रूपांतर हो जाता है। युवावस्था में अनुभूति-मूलक प्रेमोच्छ्वास को व्यक्त करने की जैसी प्रवृत्ति होती है वैसी बाद मे सदैव नहीं रहती, किंतु ऐसी प्रवृत्ति किसी नियम के अंतर्गत नही लाई जा सकती। रीतिकाल के बूढ़े हिंदी कवियों ने अपनी वृद्धावस्था मे भी यौवन के रस-प्रसंग को न भुलाया और जबतक प्राण रहे, प्रणय ने भी पिंड न छोड़ा।

चित्त की वासना अनादि है। वासना केवल बुरे कर्मों की ही नहीं होती, सत्कार्य की प्रेरणा भी वासना से मिलती है। यदि चित्त मे अच्छे या बुरे कर्म की वासना न हो तो उसके लिए प्रयत्न ही नही किया जा सके। नैतिक दृष्टि से हमारा जीवन विधि और निषेध के प्रतिबंध के अंतर्गत रहता आया है, किंतु मनःशास्त्र की दृष्टि मे हम

वासना और उसके उपयोग

इस संबंध मे भूल भी बराबर करते आ रहे हैं। चित्त में जब वासना जगती है तब अपनी प्रकृति के अनुसार वह भाव तथा कर्म के रूप में प्रवृत्त होना चाहती है। सत्कर्म-संबंधी वासना को हम विधि का मार्ग बता देते हैं, किंतु कुवासना का निषेधमात्र करते हैं। 'यह मत करो' मात्र से ही वासना की शक्ति क्षीण नहीं हो जाती। 'यह मत करो' के बाद 'यह करो' बताये बिना उत्तेजित वासना चित्त को अव्यवस्थित कर देती है और उसके परिणाम-स्वरूप जीवन के प्रत्येक क्षेत्र, साहित्य, समाज, राजनीति आदि मे बवंडर उठा करते हैं। वासना को उत्तेजित करने तथा उसके दमन से मन तथा शरीर, दोनों पर बुरा प्रभाव पड़ता है १। इससे कई तरह के मस्तिष्क-संबंधी रोग उत्पन्न हो जाते हैं। साधारणतः होता तो यह है कि हम अपनी वासनाओं को किसी प्रकार दबा नहीं सकते। किसी-न-किसी रूप से, भाव से उसकी अभिव्यक्ति हो ही जाती है। हम कहते हैं, हमारे चित्त मे बुरी वासना नहीं है, किंतु जिसके चित्त मे वैसी कुवासना है उसकी निंदा कर, उपेक्षा कर हम अपनी अंतर्हित कुवासना को व्यक्त कर ही देते हैं। कुवासना-प्रेरित कलाकार की कृतियों पर अपना रोष और क्षोभ प्रकट कर हम सद्वासना का दंभ करते हैं, किंतु यथार्थ में हम अपनी अंतर्हित कुवासना को ही सद्वासना के रूप में दिखाया चाहते हैं। वासना या उसके ओज का आधिक्य यदि एक दिशा में खर्च नहीं हो जाता तो दूसरी दिशा में उसकी

उत्तेजित वासना और उसके दमन का परिणाम

१ 'नोदीर्णान् धारयेत् वेगान् नानुदीर्णानुदीरयेत्'

—चरक

गति रोकी नहीं जा सकती १। सबल मनुष्य के प्रति उत्थित क्रोध को जब उस लक्ष्य के प्रति अभिव्यक्ति का द्वारा नहीं मिलता तब निर्बल पर ही सारा क्रोध उतार लिया जाता है। यदि परिस्थिति उतनी भी अनुकूल न रही तो वह मानसिक ज्वर बनकर अपने ही मन-प्राण को संतप्त कर देता है। इस प्रकार हम अपने चित्त की वासना की अभिव्यक्ति केलिए कोई-न-कोई द्वार ढूँढ़ ही लेते हैं।

काव्य प्रेरणा के मूल में वासना

काव्य-रचना भी अपनी वासना की प्रकृति के अनुकूल ही होती है। कोई सत्काव्य लिखता है तो कोई असत् काव्य, पर रचना करने की प्रवृत्ति रखनेवाले को रोका नहीं जा सकता। लोक, समाज, राजनैतिकता पर दृष्टि रखकर जहाँतक संभव हो सकता है, मनुष्य अपनी वासना को नग्न रूप में प्रकाशित करने का साहस नहीं करता। और कुछ नहीं तो सुधार के नाम पर ही ऐसी बहुत-सी रचनाएँ साहित्य में होती रही हैं और होती रहेंगी।

काव्य की प्रेरणा के मूल में संस्कृत के प्राचीन साहित्याचार्यों के मतानुसार कई कारण पाये जाते हैं। यश, द्रव्य, व्यवहार-ज्ञान

प्राचीन साहित्य-शास्त्रियों के मत से काव्य-प्रेरणा

दुःखनाश २ आदि कई ऐसी बातें काव्य-रचना के मूल मे पाई जाती हैं जिनका विवरण उन्होंने दिया है। सब कारणों का एक ही मूल है और वह है सुख। यश, कीर्त्ति, प्रशंसा के आवरण के नीचे मनुष्य की

१ It is well known that when energy is aroused in a certain direction, surpluses flow in to other direction.
—Dr. Bhagwan Das; The Science of the Emotions. p. 296.

२ काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेत रक्षतये,
सद्यः पर निर्वृतये कांतासम्मित तयोपदेश युजे।
—मम्मटः काव्य-प्रकाश

सुख-लिप्सा ही छिपी हुई है। यथार्थ की अतिव्याप्ति ही प्रशंसा है। अपनी प्रशंसा से कवियों को जो प्रेरणा मिलती है वह आत्म-विस्तार के परितोष से खाली नहीं रहती। दूसरों द्वारा निर्व्याज रूप से अपनी वाणी के अवतरण तथा अनुश्रवण की अपेक्षा कवियों को कोई अन्य भाव अधिक सुख नहीं पहुँचा सकता। दूसरों के कंठ में वाणी के व्याज से अपनी भावात्मक सत्ता की प्रतिष्ठा करना एक बड़ी साधना है। द्रव्य-लाभ की प्रेरणा में भी सुख-लोभ ही अंतर्हित है। काव्य-रचना कर जो धन प्राप्त करने की कामना होती है वह धन के वस्तुगत सौंदर्य से प्रेरित होकर नहीं, प्रत्युत् उस धन की क्रयःशक्ति में जीवन की जो सुख-सुविधा लगी हुई है वही भावना काव्य-रचना की प्रवृत्ति उत्पन्न करती है। द्रव्य-लाभ की प्रेरणा से जो काव्य-रचना की जाती है उसमें कवि की अनन्यता विशेष मात्रा में नहीं रहती। इसी कारण ऐसी रचनाएँ कवि को द्रव्य-लाभ का सुख जिस मात्रा में दे सकती हैं उस मात्रा में यश का सुख नहीं। किसी भी स्थिति में, अपने सुख

काव्य-प्रेरणा का प्रधान कारण—आत्म-सुख

की कामना के अतिरिक्त मनुष्य को आत्म-विस्तार का कोई लक्ष्य दृष्टिगत नहीं होता। कुछ लोग 'कस्मै देवाय हविषा विधेम' की पुकार उठा कर काव्य-साहित्य के उद्देश्य को निश्चित करना चाहते हैं। ऐसे प्रश्न के उत्तर में कोई 'स्वांतः सुखाय' कोई 'जन-हिताय' और कोई कुछ कहते हैं। काव्य की रचना अपने अंतः-करण के सुख-संतोष केलिए की जाय या जन-समाज के हित-विचार से, दोनों ही अपनी-अपनी स्थिति में सत्य हैं। मानव ज्ञान इतना सीमित है कि वह अपनी सारी संवेदनाओं को शायद

ही जान सके । प्रकट रूप में हम प्रत्येक कर्म का कोई-न-कोई हेतु, उसकी प्रेरणा बतला दिया करते हैं, किंतु प्रत्येक स्थिति में वह यथार्थ ही होता हो, यह कहना भ्रम से खाली नहीं है। हमारी चेतना में जो हेतु प्रत्यक्ष रहता है उसका उल्लेख कर देते हैं, पर उस प्रत्यक्ष हेतु को उपस्थित करनेवाला कौन-सा अप्रत्यक्ष कारण है, इस संबंध में हमारा मौन ही उत्तर है । अपने हित को जनता के हित से भिन्न देखने की दृष्टि कवि को नहीं होती । संसार में जितने काम होते हैं, प्रायः सब स्वांतः सुखाय ही किए जाते हैं । कर्म-प्रयत्न में इच्छा का योग एक आवश्यक प्रतिबंध है। यदि भीतरी प्रवृत्ति न हो तो बाहर की पुकार पर दौड़नेवाला शायद ही कोई मिले। अपने अंतःकरण की किसी प्रेरणा के परितोष के लिए भी काव्य-रचना करना वस्तुतः जीवन और जगत् से निरपेक्ष होकर नहीं होता । गोस्वामी तुलसीदास ने 'स्वांतः सुखाय' ही रघुनाथ-गाथा लिखी, यह सच है, पर दो-तीन दर्जन पंक्तियों में देव, ऋषि यहाँ तक कि 'बंदौं संत असंतन चरणा' की गुहार करने की क्या आवश्यकता पड़ गई ? वस्तुस्थिति यह है कि जीवन और जगत् से निरपेक्ष रहना मनुष्य केलिए एक कठिन व्यापार है, कवि के लिए असंभव । तुलसी के हृदय में लोक-कल्याण की भावना थी, यही उनकी प्रेरणा है । अपने आत्म-प्रकाश को प्रत्यक्ष करने का रामायण एक प्रयत्नमात्र है । हम दूसरों पर दया करते हैं, करुणा करते हैं, उपकार करते हैं, दूसरों के दुख के साथ अपनी सहानुभूति रखते हैं, यह सब स्वांतः सुखाय ही होता है। दूसरों के दुख को देखकर जबतक हृदय में संवेदना उत्पन्न

स्वांतः सुखाय और जनहिताय

नहीं होती तबतक कोई दया, करुणा, उपकार कर ही नहीं सकता। वस्तुतः हम अपनी संवेदना के ही कष्ट से मुक्ति पाने के लिए, दूसरों का उपकार आदि करते हैं। अपने अंतःकरण को जबतक परितोष न हो तबतक जन-हिताय भी कुछ नहीं किया जा सकता। स्वांतः सुखाय और जनहिताय दोनों तत्त्वतः एक ही हैं। प्रत्यक्ष में नहीं तो कल्पना में भी यदि लोक-समुदाय का ग्राहक रूप उपस्थित न रहे तो कवि को तदनुरूप काव्य-रचना की प्रवृत्ति नहीं हो सकती। मनोभाव का यह तथ्य केवल दार्शनिक ही नहीं, ऐतिहासिक भी है। प्रत्येक भाव का बाह्य अभिनंदन उसकी प्रकृति तथा विकास पर निर्भर करता है। कोयल की स्वांतः सुखाय कूक पर हम आनंदमत्त हो जाते हैं, पर कौवे के स्वांतः सुखाय काँव-काँव-टाँय पर फिदा होनेवाले कितने मिलेंगे! केवल स्वांतः सुखाय होने से ही किसी का कोई कर्म अभिनंदनीय नहीं माना जा सकता, उससे लोक-रंजन या लोक-कल्याण किस सीमा तक हो सकता है, यह भी उसका एक मापदंड है।

दोनों का मूल वस्तुतः एक ही है

---

# सातवाँ अध्याय

## लय और छन्द

लय और छंद का संबंध इतना घनिष्ठ है कि हम बहुधा एक से दूसरे का बोध कर लेते हैं। यहाँ वस्तुतः इसका तत्त्वान्वेषण करना चाहिए कि दोनों के संबंध का क्या रहस्य है। इस पर विचार करने के पहले हम यह अच्छा समझते हैं कि छंद के विषय में कुछ भ्रमात्मक धारणाओं का अंत हो जाय। कुछ लोग समझते हैं कि काव्य में छंद एक बाह्य संस्कार है जो ऊपर से उस पर आरोपित कर दिया

लय और छंद का संबंध

जाता है। छंद का स्वतः कोई स्वरूप नहीं होता। वह किसी अभिव्यक्ति के साथ ही प्रकट होती है, न आगे, न पीछे। कुछ लोग छंद को साँचा समझते हैं और इन साँचों के रूप में ही अभिव्यक्तियाँ मानते हैं। यदि हम काव्य को कवि की सहजानुभूति की अभिव्यक्ति मानते हैं तो किसी निश्चित साँचे से काम नहीं चल सकता। एक कवि के अंतर्जगत् की अनुभूति ठीक दूसरे की तरह नहीं होती या हो सकती। ऐसी दशा में एक कवि की अभिव्यक्ति का साँचा दूसरे केलिए उपयुक्त नहीं हो सकता। पर, ऐसा हम नहीं मानते। हमने देखा है कि एक ही तरह के छंद में भिन्न-भिन्न कवियों ने रचनाएँ की हैं। फिर इसमें तथ्य क्या है? वाणी की अभिव्यक्ति का आधार भाषा है। भाषा की उत्पत्ति के विषय में तरह-तरह के मत-मतांतरों पर ध्यान रखकर भी यह कहना अनुपयुक्त नहीं है कि भाषा एक स्वाभाविक शक्ति है। सभ्यता के साथ-साथ भले ही उसका व्यावहारिक विकास होता गया हो, उसमें तरह-तरह के नियम-अपवाद बनाये गए हों, परंतु तथ्य-रूप में वह प्राकृतिक है। छंद भी कवि के अंतर्जगत् की वह अभिव्यक्ति है जिस पर नियम का बंधन डाल दिया गया है। भिन्न-भिन्न स्वाभाविक अभिव्यक्तियों केलिए कोई आदर्श साँचा तैयार नहीं किया जा सकता। जितने प्रकार की अभिव्यक्तियाँ लय के सामंजस्य के साथ हो सकती थीं उनका विधान छंद-शास्त्र में कर दिया गया है। पर, इसका तात्पर्य यह नहीं कि भावों को प्रकाशित करने केलिए जो विधान छंद-शास्त्र में कर दिया गया है उससे अधिक केलिए अब गुंजाइश नहीं। छंदों की संख्या बढ़ायी जा सकती है, किंतु इस

छंद का स्वरूप

प्रत्येक जाति, अन्यान्य धारणाओं के साथ, लय की भी एक धारणा रखती है और यह धारणा जातिगत, देशगत संस्कार से

लय का स्वरूप और जातीय संस्कृति

उत्पन्न होती है। स्वर के आरोह और अवरोह, दो गतियों से ही उसके अगणित भेद हो गए हैं जो धारणा और संस्कार की दृष्टि से भिन्न-भिन्न रूप में बदल गये हैं। भारतवर्ष को यूरोप का गाना जितना विचित्र लगता है उतना ही चीन को भारतवर्ष का। इस प्रकार प्रत्येक देश और जाति की अपनी संस्कृति है, अपनी धारणा है, जिसके आधार पर वहाँ स्वर का विकास हुआ है। यह विकास ही प्रत्येक देश और जाति की धारणागत लय के मूल तत्त्व को काल-क्रम से अग्रसर करता रहता है जिससे लय का गत्यात्मक सौंदर्य उद्भासित होता है। मूलतत्त्व की यही विकासोन्मुख नवीनता लय में जीवन और सौंदर्य देती है। लय की विशेषता जीवन के साथ उसका लगा

लय की प्रकृति

रहना है। प्रकृति के विशाल क्षेत्र में—स्थावर-जंगम सब में, जहाँ जीवन है वहाँ लय अवश्य है। नदी में, निर्झरिणी में, पेड़-पौधे में, लता-गुल्मों में, सर्वत्र लय-ही-लय है। मनुष्य की धमनियों में भी लय है। जीवन-शक्ति का सारतत्त्व ही लय है। इसी कारण मनुष्य के उत्कट विषाद और हर्ष में भी जो उच्छ्वास निकलते हैं उनमें गुरुत्व तथा लघुत्व के कारण लय की तरंगें खेलती हैं। गान के स्वर और लय को सुनकर अंतर की रागिनी इतनी तन्मय हो जाती हैं, भावनाएँ इतनी घनीभूत हो जाती हैं कि वर्त्तमान के केंद्र में ही हमारी सारी सत्ता रमण करने लगती है, अगले पद की उत्सुकता जागरित नहीं होती। गूंजते स्वर की पृष्ठभूमि पर नई-नई सुकुमार

भावनाएँ उठ-उठ कर एक रमणीय विश्व बनाने लगती हैं। काव्य में इसके दृष्टांत बहुत मिलते हैं, क्योंकि वहां जीवन का ही प्रधान व्यवसाय है।

स्पंदन, कंपन या गति का नाम ध्वनि या शब्द है। आकृतियाँ भी इसी ध्वनि या शब्द की गतियों से उत्पन्न हुआ करती हैं।

ध्वनि और उसकी विशेषता

अव्यक्त जगत् में प्रत्येक ध्वनि की एक विशिष्ट आकृति होती है और टेढ़ी-मेढ़ी, सीधी रेखाएँ भिन्न-भिन्न प्रकार के चित्रों का निर्माण करती हैं। वैज्ञानिकों ने अनुसंधान से यह प्रमाणित किया है कि विशिष्ट संगीत-मंत्रों से ऐसी ध्वनियाँ निकलती हैं जिनके आघात-मात्र से आकृतियाँ बन जाती हैं। जोर से शब्दोच्चारण न करने पर भी उसकी कल्पना-मात्र से ही स्वर-यंत्र तदनुकूल स्पंदित हो जाते हैं। संगीत में लय की यही विभूति है। हिंदू-संगीत-शास्त्र में राग-रागिनी का विधान इसी प्रकार जीवन के जीवित तत्त्वों के आधार पर हुआ है। अव्यक्त जगत् की ये आकृतियाँ कोई कल्पना नहीं, प्रत्युत् एक प्रामाणिक तथ्य है १।

१ कुमारी वाट्स ह्युग्स (Miss Watts Hughes) ने अपनी 'ध्वनिरूप' (Voice figures) पुस्तक में अपने यांत्रिक प्रयोगों से इस तथ्य का प्रतिपादन किया है। यंत्र का नाम ईडोफोन (Eidophone) है जिसमें एक ध्वनि-ग्राहिणी नली (Receiver) लगी हुई है। नीचे की ओर एक प्रसारण तथा संकुचनशील लचीली झिल्ली है। जिस समय ईडोफोन यंत्र पर जो राग या रागिनी छेड़ी जाती है उस समय उस राग या रागिनी की एक विशिष्ट आकृति, ध्वनि-विशेष के अनुरूप, यंत्र पर अंकित हो जाती है।

तन्मात्राओं की दृष्टि से भी इसका विवेचन किया जाय तो यह सिद्ध है कि अन्तःकरण प्रकृति के सूक्ष्म द्रव्य मूलतत्त्वरूप तन्मात्राओं से बना है। मन वायु तन्मात्रा से बना है, अतः वह वायु की तरह ही शून्य में घूमनेवाला अत्यंत चंचल है। बुद्धि अग्नि तन्मात्रा से, चित्त जल तन्मात्रा से और अहंकार पृथ्वी तन्मात्रा से बना है। जो मूलतत्त्व जितना ही सूक्ष्म रहता है वह उतना ही प्रबल होता है। जल अधिक सूक्ष्म होने के कारण पृथ्वी तत्त्व से अधिक तीक्ष्ण है और वह पृथ्वी को बहा ले जाता है। अग्नि जल से अधिक सूक्ष्म होने के कारण उसे सुखा देता है। वायु अग्नि से अधिक प्रबल होने के कारण उसे उड़ा देती है। आकाश उससे भी अधिक सूक्ष्म होने के कारण वायु को अपने में स्थित कर लेता है, क्योंकि आकाश ही वायु का अधिष्ठान है। आकाश का गुण-रूप कार्य ध्वनि या शब्द ही है। लय-पूर्वक सुमधुर ध्वनि से सभी तत्त्वों पर अधिकार किया जा सकता है और इस प्रकार मन की चंचल वृत्तियों का निरोध कर इच्छित प्रभाव की प्रतिष्ठा की भी जा सकती है।

अन्तःकरण और पंच तन्मात्राएँ

हमारे यहाँ के छंद 'घुनाक्षर न्याय' के अनुसार अटकल पर ही नहीं बनाए गए। उनके भीतर कुछ तथ्य है, और वह तथ्य जीवन के रक्षणात्मक और मनोरंजनात्मक तत्त्वों के साथ संबंध रखता है। प्रचलित छंदों का विधान नाद-सौंदर्य की विशेषता पर अवलंबित है[1]। उनके भीतर लय की जो स्थिति है वह कोई बाहरी चीज

छंद का विधान

१ छंद का अर्थ बंधन या नियमबद्धता माना जाता है। उपनिषद् में छंद का अर्थ और प्रयोजन एक दूसरे ही रूप में माना गया है।

नहीं, प्रत्युत् जीवन के ही तत्त्वों के अनुसार निर्माण किया हुआ भाषा का बंधन है। लय-सौंदर्य के अनुरूप ही ये बंधन बनाए गए हैं और इनसे काव्य को दीर्घायु प्राप्त होता है। चलते हुए झरने का जो स्वर है उससे, आधारभूमि को एक व्यवस्थित क्रम से, उच्च, निम्न तथा समतल और विस्तृत तथा संकुचित, बनाकर कई प्रकार के स्वर निकाले जा सकते हैं। प्रत्येक भाषा का भी एक स्वाभाविक स्वर है और इससे, कई प्रतिबंधों से, भिन्न-भिन्न स्वर उत्पन्न किये जा सकते हैं। भाषा-प्रयोग के ये प्रतिबंध वस्तुतः बंधन नहीं, प्रत्युत् धनुष की चढ़ी हुई प्रत्यंचा की तरह उसकी शक्ति को बढ़ानेवाले हैं। नदी की स्वाभाविक धारा से जो काम न चल पाता वह उसकी गति के क्षेत्रों को कमकर, बांधकर, अधिक तेज बनाकर किया जाता है और इस प्रकार शक्ति पैदा करने का वह एक अद्भुत साधन बन जाती है। साधारण वाक्य में जो प्रवाह और क्षमता लक्षित नहीं होती वह छंद-व्यवस्था से पैदा कर ली जाती है। परस्पर की बातचीत में बिना पूछे ही 'दाल-भात में मूसरचंद बनना' और उपदेश दे बैठना कितनी अशिष्टता है, पर छंदों की ओट में यह कहना—'बिन पूछे ही कहत हैं सज्जन हित के बैन'—दोष का कितना परिहार कर देता है।

देवा वै मृत्योर्बिभ्यतस्त्रयीं विद्यां प्राविशᳪस्ते छंदोभिरच्छादयन्यदेभि-रच्छादयᳪस्तच्छंदसां छंदस्त्वम्। (छांदोग्य, १।४।२)

मृत्यु से भय मानते हुए देवताओं ने त्रयीविद्या (वेद) में प्रवेश किया और अपने को छंदों से आच्छादित कर लिया। इसी कारण मंत्रों का नाम छंद है।

काव्य और छंद में जो संबंध है वह अविच्छिन्न और अनिवार्य नहीं है। काव्य का साधारण अर्थ उसके पद्यात्मक रूप से माना जाता है, किंतु काव्यत्व इसी रूप में आवद्ध नहीं, वह गद्यात्मक भी हो सकता है। गद्य और पद्य का मौलिक भेद बुद्धि और हृदय की क्रिया का है किंतु इसका यह तात्पर्य नहीं कि दोनों एक दूसरे के प्रभाव से सर्वथा अलग रहकर ही क्रिया-तत्पर होते हैं। गद्य बुद्धि-प्रधान होता है और पद्य हृदय-प्रधान। यहाँ काव्यत्व की सीमा को हम ने विवेचन की सुविधा केलिए, पद्य में ही सीमित कर दिया है। गद्य-रचना केलिए छंद का कोई प्रतिबंध नहीं, बल्कि छंद से भिन्न रहकर ही उसकी रचना होती है। पद्य की रचना केलिए छंद एक आवश्यक प्रतिबंध है, अनिवार्य भी हम कह सकते हैं यदि दो एक वर्त्तमान क्रांतिकारी कवि को इसमें विशेष आपत्ति न हो। काव्यत्व का क्षेत्र गद्य और पद्य दोनों है, किंतु पद्य की तरह सर्वांगतः काव्यत्व की पहुँच गद्य में नहीं होती, क्योंकि उसमें अनेक ऐसे विषयों का विवेचन या वर्णन तर्क-संयुत रहता है जो बुद्धि की प्रधानता से ही संभव है। भारतीय काव्य, जिसका श्रीगणेश ही छंद-बद्ध रचना से, अनायास या सप्रयास, हुआ है, गद्य को काव्यत्व की मर्यादा नहीं दे सका। उस समय गद्य का व्यवहार भी शुद्ध काव्य-कृति के नाम पर, नाटक की कुछ गद्यात्मक पंक्तियों के अतिरिक्त, नहीं होता था। आज से प्रायः सवा हजार वर्ष पहले महाकवि बाणभट्ट ने अपनी कादंबरी की रचना कर इस प्रचलित आस्था पर आघात किया और उनकी गद्यात्मक रचना के सौंदर्य पर

काव्य और छंद का संबंध

काव्यत्व की प्रतिष्ठा

विमुग्ध होकर आचार्यों ने गद्य में भी काव्यत्व को स्वीकार किया। उस समय से ही काव्यत्व का क्षेत्र गद्य और पद्य दोनों माना जाता है; किंतु लय और छंद का संबंध पद्यात्मक काव्य के ही साथ है और इस अध्याय में हम इसी विषय का विवेचन करेंगे।

लय की उत्पत्ति और उसके कारण

हमें मनुष्य की उन स्वाभाविक वृत्तियों का विवेचन करना है जिनसे लय की उत्पत्ति होती है। जीवन में सुख-दुख का प्रभाव भिन्न-भिन्न रूप से पड़ता है और उससे भिन्न-भिन्न प्रकार की गतियाँ उत्पन्न होती हैं। हर्ष के समय नसों में रक्त-संचालन तीव्र हो जाता है और विषाद में वह शिथिल पड़ जाता है। मनुष्य हर्षोत्फुल्ल होकर जो उछल-कूद मचाता है उसकी प्रेरणा नाड़ियों की गति देती है। अपने उल्लास की व्यंजना मनुष्य अपनी उन शारीरिक क्रियाओं से करता है जिसे नृत्त कहते हैं। नृत्त के इसी ताल का आरोप वाद्य पर किया गया है जो अपने सहयोग से मनुष्य की उमंगों को अधिकतर तीव्र कर देता है। नृत्त का यही क्रियात्मक लक्षण वाद्य में ताल की ध्वनि पर उतरा है१। अनंतर वाद्य की इसी लय का

लय का आरोप भाषा पर

आरोप भाषा पर किया गया है जिसका नियमन छंद के द्वारा होता है। इतना तो निर्विवाद कहा जा सकता है कि वाद्य की लय का पूरा सामंजस्य भाषा के साथ नहीं हो सका है। इसके संबंध में दो बातें हैं, एक

१ नृत्त और नृत्य में भेद है। 'भवेद्भावाश्रयं नृत्तं', नृत्यं ताललयाश्रयम्' जिसमें भाव मुख्य हो वह नृत्त और जिसमें ताल तथा लय का आश्रय हो उसे नृत्य कहते हैं। शास्त्रीय दृष्टि से नृत्य के १०८ भेद माने गए हैं, किंतु यहाँ उन भेदों के विवेचन का कुछ प्रयोजन नहीं है।

तो भाषा की अपनी स्वाभाविक लय-शक्ति है जो किसी भी प्रकार के बाह्य प्रभाव से यथासंभव अपने को मुक्त रखने में समर्थ रही, और दूसरी कोई भी बाहरी शक्ति दूसरे पदार्थ पर पूरी तरह व्याप्त भी नहीं हो सकती। [संस्कृत काव्य में श्लोकों की श्रुति-मधुरता बहुत-कुछ भाषा की निजी संपत्ति है। हिंदी के आरंभिक छंदों में भी जो ढंग है वह छंद-विधान से अलग रहकर भी अपनी शक्ति का परिचय देता आया है। डिंगल भाषा के काव्य में यह शक्ति बहुत स्पष्ट है १।]

लय के संबंध में पश्चिमी समीक्षकों का जो विचार है वह भारतीय दृष्टि से भी उपेक्षणीय नहीं २। कला के उच्छ्वास भिन्न-

१ डा० रामकुमार वर्मा ने अपने 'हिंदी साहित्य के आलोचनात्मक इतिहास' में डिंगल के संबंध में लिखा है कि डिंगल काव्य पिंगल से अपेक्षाकृत प्राचीन है। जब व्रजभाषा की उत्पत्ति हुई और उसमें काव्य-रचना होने लगी तब दोनों में अंतर बतलाने केलिए दोनों में नामकरण हुए। इतना तो निश्चित है कि व्रजभाषा में काव्य-रचना होने के पूर्व से ही राजस्थान में काव्य-रचना होने लगी थी। अतएव पिंगल के आधार पर डिंगल नाम होने की अपेक्षा, उनकी समझ से, यही उचित ज्ञात होता है कि डिंगल के आधार पर ही पिंगल शब्द का उपयोग किया गया होगा। किंतु छंदशास्त्र के प्रणेता ऋषि का नाम भी पिंगल ही माना जाता है, अतः डा० वर्मा के इस पूर्वापर नामकरण की युक्ति संदेह से खाली नहीं है। नागरी प्रचारिणी पत्रिका (भाग १४, अंक २, पृष्ठ २२४) के अनुसार एक मत यह भी है कि डिंगल शब्द की उत्पत्ति डिम् (डम्) गल से हुई है। डिम् (डम्) का तात्पर्य डमरू ध्वनि से है और गल का तात्पर्य गले से है; गले से डमरू की ध्वनि के समान गुंजित होनेवाली।

२ अंग्रेजी का Ballad (ग्रामगीत) शब्द Ballate, to dance (नाचना) से बना है। विश्व-साहित्य में ग्रामगीत की जो प्रवृत्ति है उससे भी इस तथ्य का प्रतिपादन हो जाता है।

भिन्न प्रकार से अभिव्यक्त होते है। आनंद की सत्ता नृत्त से, वाद्य से, गान से, लय के रूप में प्रकट होती है। नृत्तं वाद्यं गानं त्रयं संगीतमुच्यते—नाचना, बजाना, गाना तीनों को संगीत कहते हैं। नाचना मनुष्य की कला-प्रियता का पहला विकास है। पद्य मे यही तत्त्व पीछे विकसित होकर आ मिला है। पद्य या काव्य का संबंध गान से कुछ बातों में अपेक्षाकृत अधिक निकट मालूम पड़ता है। किंतु, लय की उत्पत्ति गान से नहीं है। लय गान से पहले की अवस्था है। बिना पद की सहायता से भी लय की गति व्यक्त की जा सकती है। बिना अर्थ जाने हुए ही संस्कृत के श्लोकों को गुन-गुनाते हुए मैंने बहुतों को देखा है। बाँसुरी की तान या वीणा की झंकार में पद तो अव्यक्त रहता है, किंतु उसकी लय की गतियाँ स्पष्ट हो जाती हैं। ताल पर नाचने की क्रिया से भी यह प्रकट है कि लय अपनी अभिव्यक्ति केलिए पद को कोई अनिवार्य साधन नहीं समझती। मनुष्य की यही लयात्मक प्रवृत्ति स्वरैक्य तथा समरूपता को पद पर आरोपित कर देती है और इस प्रकार पदावली अधिक भावुकतापूर्ण तथा स्मरणीय हो जाती है। इसके साथ यह भी याद रखने की बात है कि भाषा का जो अपना बोधात्मक पक्ष है वह स्वतः लय-संपन्न रहता है। मनुष्य की लयात्मक प्रवृत्ति उसको अधिकतर श्रुति-मधुर तथा प्रभविष्णुतापूर्ण बनाने की इच्छा से ताल के ढंग पर पद-विन्यास करती है और उससे इच्छित स्वर-साधन कर छंद की मुहर बैठा देती है। इस प्रकार छंद एक स्वाभाविक प्रवृत्ति का कृत्रिम बंधन है।' यह कृत्रिमता स्वाभाविक लय के स्वरैक्य तथा

लय और संगीत

पद और लय

समरूपता की रक्षा के प्रयत्नस्वरूप होती है। भाषा की जो स्वाभाविक लय-प्रवणता है, वह कभी-कभी छंदों का बंधन ढीला पाकर स्वतः गतिमय हो जाती है। जैसे—

कहीं पै स्वर्गीय कोई बाला सुमंत्र वीणा बजा रही है।
सुरों के संगीत की सी कैसी सुरीली गुंजार आ रही है॥
हरेक स्वर में नवीनता है, हरेक पद में प्रवीनता है।
निराली लय है औ लीनता है अलाप अद्भुत मिला रही है॥

—श्रीधर पाठक

इस प्रकार एक दूसरा उदाहरण भी है, जहाँ भाषा की स्वाभाविक लय-शक्ति छंद में आवद्ध होकर उसकी लय के साथ-साथ गतियाँ उत्पन्न करती है—

ब्रज नव तरुनि कदंब मकुट-मनि स्यामा आजु बनी।
नख-सिख लौं अँग-अंग माधुरी मोहे स्याम धनी॥
यों राजति कबरी गूथित कच कनक-कंज-वदनी।
चिकुर चंद्रिकन बीच अधर बिधु मानौ ग्रसित फनी॥
सौभग रस सिर स्रवत पनारी प्रिय सीमंत ठनी।
भ्रुकुटि काम-कोदंड नैन-सर कज्जल रेख-अनी॥
भाल तिलक तारंक गंड पर नासा जलज मनो।
दसन कुंद सरसाधर पल्लव पीतम-मन-समनी॥
हित हरिवंश प्रसंसित स्यामा कीरति बिसद घनी।
गावत स्रवननि सुनत सुखाकर बिस्व-दुरति-दवनी॥

—हित हरिवंश

भारतीय साहित्य में पद्यबद्ध काव्य का मूल आदिकवि बाल्मीकि की उस करुणा-प्रेरित अभिव्यक्ति से माना जाता है जो उन्होंने तमसा नदी के किनारे काम-प्रमत्त क्रौंच-दंपति में से एक

नर क्रौंच का वध व्याध-द्वारा होते देख तथा वियुक्त क्रौंची के विदग्ध विलाप को सुनकर निकाली थी।

"मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वती समाः।
यत्क्रौंच मिथुनादेकमवधीः काममोहितम्" ॥

यह कह चुकनेपर इसका अर्थ मन ही मन विचारने के बाद ऋषि वाल्मीकि को बड़ी चिंता हुई और तब उन्होने अपने समीपस्थ शिष्य भरद्वाज से कहा—

"पादबद्धोऽक्षरसमस्तंत्रीलय समन्वितः ।
शोकार्त्तस्य प्रवृत्तो मे श्लोको भवतुनान्यथा" ॥

देखो, यह श्लोक मैंने शोकार्त्त हो उच्चरित किया है। इसमें चार पद हैं, प्रत्येक पाद मे समान अक्षर हैं और यह वीणा पर भी गाया जा सकता है। अतः यह मेरा यशोरूप हो।

लय और छंद-विधान

अनुष्टुप् छंद में प्रतिष्ठित यह वाणी वीणा पर भी गेय है। इससे यह सिद्ध होता है कि वीणा की लय छंद-विधान से पहले ही निश्चित हो चुकी थी १। सारी रामायण ही लव-कुश ने वीणा पर गाई है। कवि की वाणी ने स्वयं अपना लक्षण साधारण रूप से बता दिया है और 'तंत्री-लय-समन्वित' कर श्लोक की रागात्मक विभूति बढ़ा

१ अंग्रेजी में लीरिक कविता (Lyrics) का छंद-विधान Lyre (वीणा) शब्द से ही प्रतिपादित होती है जिससे प्रमाणित हो जाता है कि उक्त ढंग की रचना वीणा का स्वर निश्चित हो जाने के बाद ही हुई। हिंदी में ऐसी कविताएँ मुक्तक कही जाती हैं। रस-पद्धति के अनुसार नामकरण बहुत उपयुक्त है, किंतु लय की दृष्टि से अंग्रेजी लीरिक कविता की तरह इन्हें वैणिक कहना भी अनुपयुक्त न माना जायगा।

दी है। छंद-शास्त्र के अनुसार श्लोक अनुष्टुप् के चारों चरणों में पाँचवाँ वर्ण लघु तथा छठा दीर्घ होता है। समपदों में सातवाँ भी लघु रहता है। अन्य वर्णों केलिए अपवाद रखकर इसमें विशेष नियम-विधान नहीं किया गया है। गोस्वामी तुलसीदास ने भी वंदना के रूप में इस श्लोक अनुष्टुप् का उपयोग किया है—

"वर्णानामर्थ संघानां रसानां छंदसामपि।
मंगलानां च कर्त्तारौ वंदे वाणीविनायकौ" ॥

छंदों का विधान दो पद्धतियों के अनुसार किया गया है, एक वर्णिक दूसरा मात्रिक। वर्णिक छंद में वर्णों का, लघु-गुरु के अनुसार क्रम और संख्या, आदि से अंत तक, समरूप है। मात्रिक छंद में केवल मात्राओं की संख्या, यति-नियम के साथ, निश्चित रहती है, अक्षर न्यूनाधिक हों तो हानि नहीं। इसमें एक-एक निश्चित स्थान पर लय की गति मुड़ती है, किंतु वर्णिक का प्रत्येक चरण, आदि से अंत तक, स्वरैक्य होकर चलता है। यति और गण के नियमों से छंदों में लय की तरंगों का तारतम्य रखा जाता है। ये नियम मनुष्य की श्वास-प्रश्वास की स्वाभाविक प्रक्रिया को ध्यान में रखकर बनाए गए हैं। ऐसे लंबे पद या चरण नहीं खींचे जाते जिनसे श्वास-क्रिया की सुगमता में कोई बाधा हो और पद का क्रम भी अनायास भंग हो जाए। इसी दृष्टि से वर्णिक में २६ तथा मात्रिक में ३२ से अधिक वर्णों या मात्राओं के छंद दंडक कहलाते हैं। दंडक का तात्पर्य श्वास-क्रिया को दंड देने या आघात पहुँचाने से ही है।

वर्णिक छंदो में द्रुतविलंबित, शार्दूलविक्रीड़ित, मंदाक्रांता,

वंशस्थ आदि तथा मात्रिक में हरिगीतिका, सार, वीर, सरसी आदि ज्यादा उपयोग में लाए जाते हैं। अब कुछ उदाहरण केलिए लय के अनुरूप छंदों की सूक्ष्म परीक्षा कर देखना चाहिए—

वर्णिक छंद का लय-विन्यास

भावों भरा मुरलिका स्वर मुग्धकारी,
आदौ हुआ मरुत साथ दिगंतव्यापी।
पीछे पड़ा श्रवण में बहु भावुकों के,
पीयूष के प्रमुदवर्द्धक बिंदुओं सा।
—हरिऔध

यह वसंततिलका छंद है और गण-विचार से 'त भ ज ग ग' का समन्वय माना जाता है। ध्वनि-विश्लेषण करने पर लघु-गुरु के अनुसार इसकी लय-तरंग इस प्रकार चलती है—

SSI—SII—ISI—ISI—S—S

विशेष स्पष्टीकरण केलिए वर्णों के साथ गुरु-लघु का तारतम्य इस प्रकार देखा जा सकता है—

भावों भरा मुरलिका स्वर मुग्धकारी।
SS IS IIIS II SISS
आदौ हुआ मरुत साथ दिगंत व्यापी।
SS IS III SI ISI SS

इस प्रकार लय की तरंग एक निश्चित नियम के अनुसार एक-रूप होकर चलती है और ध्वनि के पारस्परिक सामंजस्य के कारण जो लय निस्सृत होती है उसका नाम वसंततिलका रखा गया है।

सूखा जाता कमलमुख था होंठ नीला हुआ था।
दोनों आँखें विपुल जल में डूबती जा रही थीं।
शंकाएँ थीं विकल करतीं काँपता था कलेजा।
खिन्ना दीना परम मलिना उन्मना राधिका थी॥
—हरिऔध

यह मंदाक्रांता नाम का वर्णिक छंद है और गण-विचार से 'भ भ न त त ग ग' का समन्वय है। इसका ध्वनि-विश्लेषण इस प्रकार है—

SSS—SII—III—SSI—SSI—SS

ध्वनि-सामंजस्य के साथ पद-योजना इस प्रकार की जाती है—

सूखा जाता कमलमुख था होंठ नीला हुआ था।
SS SS IIIII S SI SS IS S
दोनों आँखें विपुल जल में डूबती जा रही थीं।
SS SS III II S SIS S IS S

एक और वृत्त का उदाहरण ले लीजिए—

विमुग्धकारी मधु मंजु मास था
वसुंधरा थी कमनीयतामयी
विचित्रता साथ विराजिता रही
वसंत वासंतिकता वनांत में
नवीनभूता वन की विभूति में
विनोदिता वेलि विहंग वृंद में
अपूर्वता व्यापित थी वसंत की
निकुंज में कूजित कुंज-पुंज में

—हरिऔध

यह वंशस्थ नाम का वर्णिक छंद है। गण-विचार से यह 'ज त ज र' का समन्वय है। इसका ध्वनि-विश्लेषण इस प्रकार किया जाता है—

ISI—SSI—ISI—SIS

लघु-गुरु के अनुसार पदावली के वर्ण इस प्रकार खपते हैं—

विमुग्धकारी मधु मंजु मास था।
IIS SS II SI SI S

वसुंधरा थी कमनीयता मयी।

ISI S S IISIS IS

उपर्युक्त उदाहरणों से यह स्पष्ट हो गया है कि वर्णवृत्त लय की एक निश्चित प्रणाली पर बँधे हुए चलते हैं। एक पंक्ति के साथ दूसरी पंक्ति का लयात्मक संबंध रहता है। नदी के वक्षःस्थल पर हवा के झोंके से जो कभी हल्की तरंगें और कभी उत्ताल तरंगें उठती हैं वे एक-दूसरे से अपनी समानता रखती हैं। यदि तरंगों में किसी प्रकार की एकता न रहे तो वे न तो अपनी सत्ता प्रकट कर सकतीं और न मनोमुग्धकर बन सकती हैं। पद-योजनाएँ भी लघु-गुरु के अनुसार अगणित रूप से की जा सकती हैं और उनके अनेक नामकरण किए जा सकते हैं, किंतु छंद-शास्त्र में कुछ सर्वमान्य निश्चित योजनाएँ ही रखी गई हैं। लयात्मक वृत्ति के आधार पर पद-विधान का भविष्य खुला हुआ है। कृतविध कवि, जिन्हें मनुष्य की उन वृत्तियों की पहचान है जो आकर्षण के तत्त्व पर केंद्रित होती हैं, किसी प्रकार की प्रणाली को निश्चित कर वर्णिक छंद की प्रतिष्ठा कर सकते हैं।

लय का विवेचन

मात्रिक छंद का विधान भी मूल-रूप से लघु-गुरु वर्ण या मात्रा के ऊपर निर्भर करता है, परंतु वर्णिक की तरह इसमें एक पंक्ति के साथ दूसरी पंक्ति का क्रमागत लयात्मक संबंध नहीं रहता। इसमें भी ध्वनि की मात्राएँ निश्चित रहती हैं, किंतु एक-एक ध्वनि-समूह का बाह्य खंड मानकर लघु या गुरु मात्रा को अनिवार्य कर प्रत्येक पंक्ति की लयात्मक समानता प्रतिभासित कराई जाती है। प्रत्येक चरण में निश्चित स्थल पर, निश्चित मात्रा, लघु या गुरु, रखी जाती

मात्रिक छंद का लय-विन्यास

है। ऐसे दो निश्चित स्थलों के मध्य की ध्वनि का व्यतिक्रम इसमें उल्लेखनीय नहीं माना जाता। निश्चित क्रम के अनुसार पद में लघु-गुरु का सन्निवेश स्वतः एक ऐसा लयात्मक स्वर उत्पन्न कर देता है जो अपने आवरण में कुछ ध्वनियों की अनियमितता को छिपा लेती है।

क्षत्राणियों के अर्थ भी सब से बड़ा गौरव यही—
सज्जित करें पति-पुत्र को रण के लिये जो आप ही।
जो वीर पति के कीर्त्तिपथ में विघ्न-बाधा डालती—
होकर सती भी वह कहाँ कर्त्तव्य अपना पालती।

—मैथिलीशरण गुप्त

यह मात्रिक छंद हरिगीतिका है। इसमें कुल अट्ठाइस मात्राएँ होती हैं, किंतु सोलह और बारह मात्राओं पर विराम पड़ते हैं। प्रत्येक चरण में लय के संचरण केलिए पाँचवीं, बारहवीं, उन्नीसवीं तथा छब्बीसवीं मात्राएँ लघु रहती हैं। अंतिम दो मात्राओं में पहली लघु और दूसरी दीर्घ होती है। इस प्रकार इस छंद का लयात्मक रूप ऐसा होता है—

क्षत्रा णि यों के अ र्थ भी सब, से बड़ा गौरव य ही।
सज्जि त करे पति पु त्र को रण, के लिए जो आ प ही
जो वी र पति के कीर्त्ति - पथ में; विघ्न बाधा डाल ती
होकर सती भी वह कहाँ क, र्त्त व्य अपना पाल ती

ऊपर के विश्लेषण से यह प्रकट है कि अट्ठाइस मात्राएँ होने से ही हरिगीतिका छंद का सारा काम नहीं चल जाता, प्रत्युत् निश्चित स्थान पर लघु-दीर्घ तथा विराम के अवस्थान अनिवार्य

हैं। मात्रिक छंद में केवल मात्राओं की संख्या ही निश्चित कर देना काफी नहीं है, लय-विधान केलिए उसमें स्वर के कुछ नियमों का पालन भी आवश्यक है। इसको अधिकतर स्पष्ट करने के विचार से अट्ठाइस मात्राओं का ही एक दूसरा मात्रिक सार छंद देखिए—

काँटों के पथ में भी कैसा है आलोक निराला,
जिससे क्लेश न पाता है वह दौड़ लगानेवाला,
है कोई जो जरा दयाकर मुझको यह बतला दे,
कैसे अमर बनाता उसको विष का तीता प्याला।
क्या देखा उसने जो जग की ममता को बिसराया,
निकल पड़ा लू की लपटों में तजकर शीतल छाया।
जग की मोहकता ने उसको चाहा खूब रिझाना,
रोक न सके मिले सब जाकर अपना और पराया।

—'कैरव'

सार छंद में भी हरिगीतिका की तरह अट्ठाइस मात्राएँ होती हैं और उसी प्रकार सोलह और बारह मात्राओं पर विराम होते हैं, किंतु चरण के अंत में दो दीर्घ वर्णों के अतिरिक्त हरिगीतिका जैसा मध्यवर्त्ती लघुत्व के निश्चित नियम नहीं हैं। ये नियम लय पर कितना आधिपत्य रखते हैं, यह बात दोनों छंदों को मिलाकर पढ़ने या सुनने से स्पष्ट हो जाती है। हरिगीतिका में अट्ठाइस मात्राओं के आदि-अंत दो बिंदुओं के बीच कई लयात्मक तरंगें उठती हैं जो स्वर की मध्यरेखा के ऊपर-नीचे जाकर लचक उत्पन्न करती हैं, परंतु सार छंद में स्वर की मध्यरेखा लगभग एक तरह से ही विराम पर कुछ रुकती हुई चली जाती है। अंतिम विराम के स्थान पर दो दीर्घ वर्णों के उच्चारण से, श्वास-संपत्ति का, जो

मध्यवर्ती क्षणिक विराम से थोड़ी शक्ति संचित कर लेती है, ह्रास हो जाता है। लय-विज्ञान की यही विशेषता समान मात्राओं के छंदों में भी भिन्न स्वर उत्पन्न कर देती है। अब एक तीसरा मात्रिक वीर छंद का उदाहरण लीजिए—

कभी लोभ-सी लंबी होकर कभी तृप्ति-सी होकर पीन,
क्या संसृति की अचिर-भूति तुम सजनि नापती हो स्थिति हीन।
श्रमित, तृषित अवलोक पथिक को रहती हो यों दीन-मलीन,
ऐ विटपी की व्याकुल प्रेयसि विश्व-वेदना में तल्लीन।

* * * *

गाओ-गाओ विहग-बालिके तरुवर से मिल मंगल-गान
मैं छाया में बैठ तुम्हारे कोमल स्वर में कर लूं स्नान।
हाँ, सखि आओ, बाँह खोल हम लगकर गले जुड़ावें प्राण
फिर तुम तम में मैं प्रियतम में हो जावें द्रुत अंतर्धान।

—सुमित्रानंदन पंत

यह इकत्तीस मात्राओं का वीर छंद है। इसमें आठ-आठ तथा पंद्रह मात्राओं पर विराम और अंत में गुरु तथा लघु मात्राएँ होती हैं। इसमें भी स्वर की मध्यरेखा लय की दो-तीन तरंगें ऊपर-नीचे देती हुई अंतिम विराम पर उच्छ्वसित हो उठती है। ढोल की गंभीर चोट पर फड़कता हुआ अल्हैतों का यह गीत कितना वीरदर्पपूर्ण है—

बारह बरिस लै कूकर जीएँ और तेरह लै जिएँ सियार।
बरिस अठारह छत्री जीएँ, आगे जीवन के धिक्कार॥

वर्णिक तथा मात्रिक के अतिरिक्त एक प्रकार का और छंद है जिसे पूर्वापर विरोध के रूप में मुक्त छंद कहा जाता है। यह एक

पद्य-हीन व्यवस्था है। एक क्रांतिकारी योजना के रूप में हिंदी में यह प्रविष्ट कराया गया है। शुरू-शुरू हिंदी मे जयशंकर प्रसाद ने मुक्तवृत्त के अनुसार रचना की थी, किंतु अब निराला इसके मुख्य पुरोहित माने जाते हैं। यह पश्चिमी बीज का पूर्वी अंकुर है। अमेरिकन कवि वाल्ट व्हिटमैन ( Walt Whitman ) ने छंद-बद्धता की प्रतिक्रिया से छंदहीन कविता का श्रीगणेश अंग्रेजी में किया और अपनी आरंभिक कविताओं का एक संग्रह 'घास की पत्तियाँ' ( Leaves of grass ) के नाम से प्रकाशित कराया। 'घास की पत्तियाँ' जैसे सब बराबर नहीं होतीं, कोई बड़ी और कोई छोटी, वैसे ही ऐसी कविताओं की पंक्तियाँ सब समान नहीं होतीं, कोई बड़ी और कोई छोटी होती हैं। इस संग्रह के प्रकाशन के बाद भी उनकी काव्य-रचना अपने ढंग पर चलती रही। स्वेज-नहर खुल जाने पर उन्होंने 'भारत का पथ' १ शीर्षक एक लंबी पद्य-हीन कविता रची। अंग्रेजी साहित्य के संपर्क से इस स्वच्छंदता

मुक्त छंद का श्रीगणेश

१. Passage to India एक लंबी रचना है। उदाहरण के लिये उसकी कुछ पंक्तियाँ उद्धृत कर दी जाती हैं।

Passage to India !
Struggles of many a captain, tales of many a sailor dead,
Over my mood stealing and spreading they come,
Like clouds and cloudlets in the unreacted sky.
* * * * *
O we can wait no longer,
We too take ship, O Soul,
Joyous we too launch out on trackless seas,
Fearless for unknown shores on waves of ecstasy to sail.
* * * *

की हवा बंगला को लगी और फिर उसकी पड़ोसिन हिंदी भी प्रभावित हुई।

छंद-विधान में क्रांति की सापेक्षता

जीवन में प्रतिक्षण क्रांति होती रहती है। काव्य का क्षेत्र भी इससे भिन्न नहीं। मनुष्य में साधारणतः दो तरह की प्रवृत्तियाँ पाई जाती हैं। कुछ लोग भले-बुरे से निरपेक्ष रहकर प्राचीनतावादी होते हैं और किसी भी प्रकार के परिवर्त्तन का विरोध करते हैं, क्योंकि उनकी समझ से परिवर्त्तन अतीत का अपमान है। दूसरे ढंग के लोग नवीनता के नाम पर विवेक-शून्य होकर सर्वग्राही बनते हैं। इनकी समझ में नवीनता ही जीवन है। इन दोनों से भिन्न एक तीसरी प्रवृत्ति के लोग भी हैं जो हिताहित के विचार से ही प्राचीनता तथा नवीनता का स्वागत करते हैं। हमारे जीवन में कुछ क्रांतियाँ ऐसी होती हैं जो धीरे-धीरे परिवर्त्तन करती जाती हैं और हम उनका तीव्र विरोध नहीं करते, कुछ कर भी नहीं सकते। इच्छा या अनिच्छा से अपने सामने वैसा ही वातावरण देखकर उसमें प्रवाहित हो जाते हैं। वैज्ञानिक सभ्यता ने हमारी रहन-सहन, वेष-भूषा, खान-पान यहाँ तक कि कुछ अंशों में भाव-विचार की वाह्य-अभिव्यक्ति में भी इतनी क्रांति कर

Passage to more than India,
Are they wings pluned indeed for such far fights ?
O Soul, voyagest thou indeed on voyages like those ?
Disportest thou on waters such as those
Soundest below the Sanskrit and the Vedas
Then have thy bent unleash'd.

—Walt Whitman.

दी है कि परंपरागत प्राचीन मानव के साथ जब हम अपने आधुनिक जीवन की तुलना करते हैं तब अंतर स्पष्ट हो जाता है। परंपरा या परिपाटी को अधिक दिनों तक यथासंभव एकरस चलाने केलिए यह आवश्यक है कि उसके नियमों का विधान कर उसपर धार्मिकता का आवरण चढ़ा दिया जाय १। धर्म की स्थिति सत्य पर है, और सत्य चिरंतन है, अतः धार्मिकता जिस परंपरा या नियम के साथ लिपटेगी उसे अपनी शक्ति से बहुत दूर तक वह खींचती चली जायगी। पिंगल ने छंद-शास्त्र का विधान किया और उस पर धर्म की मुहर लगाकर कवि-समाज के सामने रख दिया। जिस वस्तु में कुछ तथ्य रहता है उसी को धर्म अपनी शक्ति के साथ खींचकर बढ़ा सकता है, किंतु, तथ्यहीन वस्तु को धर्म रूढ़ि बनाकर भले ही खींचता चला जाय, उसमें जीवन की प्रांजलता नहीं झलकेगी। छंद मे जहाँतक लय-तत्त्व का संबंध है वहाँतक वह रूढ़िग्रस्त नहीं माना जा सकता। वह जीवन की चिरंतन उद्भावना है। क्रांति वही सफल होती है और समझी जाती है जो जीर्ण रूढ़ि के स्थान में नवीन जीवन अनुप्राणित करने में समर्थ हो। मनुष्य की कृति में परिवर्त्तन करना संभव है और समयानुसार उसमें संशोधन, परिवर्द्धन या परिवर्त्तन करना भी

छंद-विधान में धार्मिकता

१ It is essential to every religion that its heritage should be treated as sacred. A society which puts a halo of sanctity round its tradition gains an inestimable advantage of power and permanance. The Vadic tradition became surrounded with sanctity and so helped to transmit culture and ensure the continuity of civilisation.

Sir S. Radhakrishnan: The Hindu View of Life, p. 18.

२०

आवश्यक हो जाता है, किंतु इसी अभ्यास के अनुसार यदि प्रकृति के क्षेत्र मे भी क्रांति का शंख फूँका जाय तो, प्रकृति की विभूति को भस्म करने की क्षमता के अभाव में, मानव-प्रयत्न ही नष्ट हो जायगा। जीवन में जो तत्त्व प्राकृतिक है उसे कोई क्रांतिकारी आंदोलन हिला नहीं सकता, लेकिन जो बाह्य और प्रक्षिप्त है उसमें क्रांति सफल हो सकती है। इसी दृष्टिकोण से हम मुक्त छंद की समीक्षा आवश्यक मानते हैं।

मुक्त छंद और लय

छंद से लय की स्वाभाविकता को हम हटा नहीं सकते, क्योंकि छंद में प्राण-प्रतिष्ठा करनेवाला यही तत्त्व है। बंधी हुई योजना को तोड़कर, लय के अवस्थान को विस्तृत तथा संकुचितकर, नया विधान बनाया जा सकता है, निश्चित प्रणाली के रूप मे लय के आधार पर नये-नये छंद बनाये जा सकते हैं, लेकिन छंद के मूल तत्त्व—लय—के बहिष्कार से स्वयं प्रकृति—मानव प्रकृति—विद्रोह कर उठेगी! मुक्त छंद की पंक्ति में मात्रा या वर्णं का न्यूनाधिक्य कोई खास बात नहीं है। पर उसके उच्चारण या अभिव्यक्ति की कोई ऐसी मर्यादा अवश्य रहनी चाहिए जो जन-साधारण, कम-से-कम संस्कृत रुचिवाले को भी, रमा सके। केवल अनोखा या विस्मयकारक पदार्थ हृदय को प्रलुब्ध नहीं कर सकता। इससे उस वस्तु का महत्त्व भी बढ़ता नहीं। जब हमारा विस्मय या जिज्ञासा दूर हो जाती है तब हमारे लिए उसमें कोई आकर्षण शेष नहीं रह जाता। गाँव में ऊँट आया ऊँट! चलकर देखा, उसके डील-डौल, उसकी वृत्तियाँ, बस इसके साथ ही उस अद्‌भुत जीव का सारा अनोखापन जाता रहा। जीवन की इसी प्रवृत्ति के परितोष से काव्य का काम नहीं चल सकता।

उसे कुछ ऐसी वस्तु चाहिए जो रमणीय हो, जिसमें चेतनता प्रवाहित हो सके और जो प्रत्येक क्षण नवीनता का संदेश सुना सके।

कीर्त्ति-शेष आचार्य रामचंद्र शुक्ल के अनुसार 'पद्य-व्यवस्था से मुक्त काव्य-रचना वास्तव में पाश्चात्य ढंग के गीत-काव्यों के अनुकरण का परिणाम है। हमारे यहाँ के संगीत में बँधी हुई राग-रागिनियाँ हैं, पर योरोप में संगीत के बड़े-बड़े उस्ताद अपनी अलग-अलग नाद-योजना या स्वरमैत्री चलाया करते हैं। उस ढंग का अनुकरण पहले बंगाल में हुआ। वहाँ की देखा-देखी हिंदी में भी चलाया गया' १। मुक्त छंद, भिन्न तुकांत या अतुकांत कविताओं की रचना प्रत्येक कवि ने अपने ढंग से की है। एक की रचना के साथ दूसरे की समानता नहीं है। इसका कारण यही है कि किसी निश्चित विधान के अभाव में प्रत्येक कवि ने अपनी इच्छा के अनुकूल रचना-विधान माना है। मुक्त छंद के स्वच्छंद उन्नायक निराला के अनुसार 'जहाँ मुक्ति रहती है वहाँ बंधन नहीं रहते, न मनुष्यों में, न कविता में। मुक्ति का अर्थ ही है बधनों से छुटकारा पाना। यदि किसी प्रकार की श्रृंखलाबद्ध नियम कविता में मिलता गया तो वह कविता उस श्रृंखला से जकड़ी हुई ही होती है, अतएव उसे हम मुक्ति के लक्षणों मे नहीं ला सकते, न उस काव्य को मुक्त काव्य कह सकते हैं' २। किंतु यह तो कहने की बात है। वस्तुतः मनुष्य की कोई भी रचना श्रृंखला से खाली नहीं होती। अपने भाव, विचार, क्रिया सब मे एक तारतम्य है, सामंजस्य है। एक

मुक्त छंद का विवेचन

१ शुक्ल—हिंदी साहित्य का इतिहास—पृष्ठ ७७४।
२ निराला—परिमल, भूमिका, पृष्ठ २१।

व्यक्ति के साथ दूसरे का सामंजस्य स्पष्ट रूप में भले ही दिखलाया न जा सके, पर व्यक्तिगत ढंग से प्रत्येक का कर्म शृंखलाबद्ध ही होता है। विराट् प्रकृति के भी निश्चित नियम हैं; फिर क्षुद्र मनुष्य उससे पृथक् कैसे हो सकता है! अपनी भावना की अभिव्यक्ति के लिए यदि किसी नियम या शृँखला का आश्रय न लिया जाय तो वर्ण, पद या वाक्य के द्वारा हुए अपने को व्यक्त ही नहीं कर सकते और यदि करें भी तो दूसरों के निकट उस विशृंखल अभिव्यक्ति का अर्थ ही क्या होगा। नियम ही अर्थ है। कविता केलिए तो प्रकृत अर्थ के अतिरिक्त स्वर और लय का विशेष अर्थ भी आवश्यक है। निराला भी सामंजस्य की आवश्यकता को मानते हुए कहते हैं कि 'जिस तरह वेदों के बाद मुक्त भाषा व्याकरण में बँधती गई और अनेकानेक रूपों से वेदों से भावजन्य सामंजस्य रखती गई है उसी प्रकार संगीत संस्कृत में आकर, छंद-ताल-वाद्य आदि में बँध गया है और इस तरह संगीत के अर्थ से समवेत सभ्यजनों के पवित्र आनंद का साधक हो गया है' १।

**कृत्रिमता और परंपरा**

कृत्रिमता तथा परंपरा के बंधन के नाम पर छंद के त्याग की बात चलती है। जिनमें प्राकृतिकता न हो, यदि ऐसी सभी वस्तुओं के वहिष्कार का आंदोलन चल निकले तो, कुछ नग्नतावादियों के अतिरिक्त, कृत्रिम परिधान के नाम पर वस्त्राभूषण का संहार करनेवाले कितने शुद्ध प्रकृतिस्थ मिलेंगे, यह कल्पना की बात है। इस कृत्रिमता का संबंध अब सभ्यता के नाम पर मनुष्य की स्वाभाविक मनोवृत्ति के साथ हो गया है। सतत नियम-भंग केलिए भी किसी नियम-

१ निराला—गीतिकाः भूमिका, पृष्ठ २।

विधान की आवश्यकता पड़ जाती है। मुक्त छंद को यदि निर्बंध छोड़ दिया जाय, तो वह काव्य के प्रयोजन का नहीं रह सकेगा, क्योंकि किसी निश्चित प्रणाली के अभाव में प्रत्येक कवि अपनी-अपनी रुचि के अनुसार ही उसकी रूप-रेखा बनावेगा। उसका ऐसा कोई सर्वमान्य या बहुमान्य रूप नहीं रह जायगा जो उसे काव्य के द्वार तक पहुँचा सके। काव्य का परिधान सर्वमान्यत्व से रँगा होना चाहिए। गद्य छंद-व्यवस्था से मुक्त है, किंतु सभी प्रकार की व्यवस्थाओं से वह मुक्त नहीं हो सकता। उसमें बंधुत्व नहीं है, यह ठीक है, पर निर्बंधत्व के बिना भी उसकी कोई रूप-रेखा नहीं बन सकती। समीक्षा केलिए कुछ उदाहरण देखिए—

मुक्त छंद का विधान

दिवावसान का समय
मेघमय आसमान से उतर रही है
वह संध्या सुंदरी परी-सी
धीरे धीरे धीरे
तिमिरांचल में चंचलता का नहीं कहीं आभास,
मधुर मधुर हैं दोनों उसके अधर—
किंतु जरा गंभीर नहीं है उनमें हास-विलास,
हँसता है तो केवल तारा एक,
गुँथा हुआ उन घुँघराले काले बालों से,
हृदय-राज की रानी का वह करता है अभिषेक।

—निराला

इसमें संध्या का वर्णन एक नारी के रूप में किया गया है, परंतु हमें यहाँ वर्णन की समीक्षा न कर वर्णन करने की प्रणाली की समीक्षा करना है। इसमें न वर्णवृत्त है और न मात्रा-बंधन, है केवल दोनों प्रणालियों का मूलोच्छेद!

इस प्रकार का एक और उदाहरण लें—

सोती थी
जाने कहां कैसे प्रिय आगमन वह ?
नायक ने चूमे कपोल,
डोल उठी बल्लरी की लड़ी जैसे हिंडोल।
इस पर भी जागी नहीं, चूक क्षमा माँगी नहीं,
निद्रालस बंकिम विशाल नेत्र मूँदे रही,
अथवा मतवाली थी
यौवन की मदिरा पिये कौन कहे ?
निर्दय उस नायक ने निपट निठुराई की
कि झोंकों की झड़ियों से
सुंदर सुकुमार देह सारी झकझोर डाली,
मसल दिये गोरे कपोल गोल
चौंक पड़ी युवती—
चकित चितवन निज चारों ओर फेर
हेर प्यारे को सेज पास
नम्रमुखी हँसी—खिली
खेल रंग प्यारे संग।

—निराला

ऐसी पद्य-व्यवस्था-हीन कविताओं में छंद-बंधन के त्याग का साहस तो है, किंतु रीतिकाल की परंपरागत प्रवृत्ति से पुष्ट विभावत्व ज्यों-के-त्यों हैं। कवि का यह दावा है कि ऐसी पद्यहीन रचना में भी लयात्मक संबंध रहता है और रखा जा सकता है। प्रायः दस-बारह वर्ष हुए काशी में कवि के मुख से गाया जाकर मुझे इसे सुनने का सौभाग्य भी प्राप्त हुआ था। उस समय की धारणा अब ताजा

मुक्त छंद की लयात्मक प्रवृत्ति

नहीं है, परंतु कवि की प्रतिभा मे कोई संशय नहीं। तीन-चार पंक्तियों के खंड मे भी विचारपूर्वक यदि स्वर-मैत्री रखी जाय तो लयात्मक प्रवृत्ति की बहुत-कुछ रक्षा संभव हो सकती है, अन्यथा अभी जो कुछ है वह कवि को परितोष भले ही दे, लेकिन समरूपता के अभाव में काव्य-जगत् में इसका व्यवस्थित प्रसार संदिग्ध ही बना रहेगा। ध्यान से विचार करने पर उपर्युक्त रचना मे भी कहीं-कहीं छंदबद्धता का सौंदर्य देखा जा सकता है। जहाँ कवि के हृदय में भावना निगूढ़ हो गई है वहाँ स्वाभाविक रूप से मित्राक्षर आ गए हैं और एक लय उत्पन्न हो गई है। कहीं अनावश्यक स्वरपात देकर, रुक-रुक कर पढ़ना पड़ता है और कहीं एक ही साँस मे पंक्ति पूरी हो जाती है। यदि पद-व्यवस्था के समय हिंदी उच्चारण की वैज्ञानिक विशेषता को ध्यान में रखकर स्वर का गति-भंग न होने दिया तो मुक्त छंद की लोक-प्रियता बढ़ सकती है।

सुमित्रानंदन पंत भी मुक्त छंद के उन्नायकों में गिने जाते हैं। राग या स्वर की गति को पहचानने का विवेक निराला से पंत में ज्यादा है। उनके अनुसार 'अन्य छंदों की तरह मुक्त छंद भी हिंदी में ह्रस्व-दीर्घ मात्रिक-संगीत की लय पर ही सफल हो सकता है। छंद का राग भाषा के राग पर निर्भर रहता है, दोनों में स्वरैक्य रहना चाहिए। जिस प्रकार गवैया तानपूरा के स्वरों से कंठ-स्वर मिलाकर गाता और स्वतंत्रता-पूर्वक तान तथा आलाप लेने पर भी उसके कंठ का तंबूरे के स्वरों के साथ सामंजस्य बना ही रहता तथा ऐक्य-भंग होते ही बेसुरा हो जाता, उसी प्रकार छंद का राग भी भाषा के तारों पर झूलता और

पंत का विचार

जहाँ दोनों में मैत्री नहीं रहती वहाँ छंद अपना स्वर खो बैठता है' १। यदि लय के साथ इतनी सहृदयता दिखाई जाय तो वस्तुतः मुक्त छंद से घबड़ाने की कोई बात नहीं, प्रत्युत् हिंदी कविता को एक नई और रमणीय भूमिका मिलेगी जिसपर उसके नवजीवन का विकास उद्भासित हो सकेगा।

पाठक और श्रोता के बीच स्वर का व्यवधान

किसी पुस्तक को पढ़कर सुनाने की अपेक्षा हमें मौखिक भाषण ही अच्छा लगता है। इसका प्रधान कारण यह है कि पढ़ कर कुछ बोलने में लय या स्वर की स्वाभाविक गति मे बाधा पड़ जाती है, उसका प्रकृत माधुर्य उद्भासित नहीं हो पाता। पुस्तक की मध्यस्थता के कारण पाठक और श्रोता के बीच स्पष्ट संबंध नहीं रहता। जब पाठक एक पाठक के रूप में नहीं, प्रत्युत् एक वक्ता के रूप में उपस्थित होता है तब उसकी वाणी का स्वाभाविक स्वर श्रोता तक पहुंचता है और उससे श्रोता को विषय-बोध के अतिरिक्त स्वर का आनंद भी मिलता है। यह वाणी के स्वर का ही माहात्म्य है कि बहुत से मनुष्य संस्कृत के श्रुति-मधुर श्लोकों को, बिना उनका अर्थ समझे भी, गुनगुनाया करते हैं। 'सद्यः प्रीतिकरो रागः'—राग से सहज ही प्रीति उत्पन्न होती है। यही उसकी विशेषता है।

छंद-विधान में संवेदनावाद

यूरोप साहित्यिक वाद-प्रवादों का अखाड़ा है। काव्य के जितने भी मनोवैज्ञानिक पहलू हो सकते हैं, सब को अलग-अलग खींच कर प्रवादी बना दिया गया है। इसी प्रकार फ्रांस के एक साहित्यिक उत्थान का संवेदनावाद (Impressionism) है। फ्लिंट (F.S. Flint)

१ सुमित्रानंदन पंत—पल्लव : भूमिका, पृष्ठ ४५-४६।

के मूर्त्तविधानवाद (Imagism) के साथ ग्रंथि-बंधनकर कमिंग्ज (E. E. Cummings) ने काव्य को एक नई विलक्षण भूमिका दी है। संवेदनावाद का प्रयत्न काव्य को लय के अधिकतर निकट लाना है, पर शब्द की नाद-शक्ति का अवलंबन कर उससे बलात् अर्थ-व्यक्ति का काम लिया गया है। नादानुकृत शब्दों में जो ध्वनि है उससे हृदय में तदनुकूल संवेदना उत्पन्न होती है, यही उनकी काव्य-प्रणाली का मूल माना जाता है।

उसकी विशेषता

इस प्रणाली के अनुसार छंद के चरण-विन्यास का कोई निश्चित क्रम नहीं रहता। एक अक्षर का भी एक पूरा चरण माना जाता है। अक्षर-विन्यास, पद-भंग, पद-लोप आदि इसकी विशेषताएँ हैं। पाठकों केलिए सब से कठिन प्रश्न दूरारूढ़ अर्थ-यात्रा है, अर्थाक्षेप है। भाववाचक संज्ञा तथा यदि, किंतु, परंतु, और, फिर आदि अनेक अर्थ-व्यंजक उपसर्ग, अव्यय आदि का कोई महत्त्व नहीं रखा गया। समापिका क्रिया तथा कृदंत का मूल्य कुछ है। हिंदी के पुराने अमृत-ध्वनि-छंद के साथ इसकी समानता केवल शब्द-विन्यास के रूप में, और वह भी बहुत थोड़ी, मानी जा सकती है। विशेषण-विशेष्य के बीच विभक्तियों का समानाधिकरण अपभ्रंश-काल में कृदंत विशेषणों से ऊपर जा चुका था, किंतु प्राकृत की काव्य-प्रणाली में कृदंत विशेषण को एक निश्चित स्थान था। संवेदनावाद की प्रकांड विशेषता तो उसका चरण-विन्यास है। आधुनिक हिंदी कविता में भी अब इस विशेषता को बड़े सम्मान के साथ स्थान मिलने लगा है। कीर्त्ति-शेष आचार्य रामचंद्र शुक्ल ने संवेदनावाद की एक

अंग्रेजी कविता १ का जो हिंदी-रूपांतर किया है वह उदाहरण केलिए दिया जाता है २। किसी भाषा की लाक्षणिकता तथा विलक्षणता दूसरी भाषा में ठीक-ठीक उतारी नहीं जा सकती। अधिक-से-अधिक एक भाषा का जो प्रभाव दूसरी पर पड़ सकता है उसके अनुसार ही काम लिया जा सकता है। आवश्यक परिवर्त्तन के साथ इसका भारतीयकरण कर दिया गया है।

सूर्यास्त

सं—दंश
स्वर्ण 'गुन' जाल

१ Sunset.

Stinging
Gold swarms
upon the spiros
Silver
Chants the litanies the
great bells are ringing with rose
the lewd fat bells
and a lull
wind
is dragging
the
sea
with
dream
—s.

२ चौबीसवें हिंदी साहित्य-सम्मेलन, इंदौर (संवत् १९९२) की साहित्य-परिषद् के अध्यक्ष-पद से दिया गया आचार्य रामचंद्र शुक्ल का अभिभाषण—पृष्ठ ९८-१०२।

शिखर पर
रजत
      पाठ करता है
बड़े-बड़े घंटे बजते हैं गेरू से
मोटे निठल्ले नगाड़े
            और एक उत्तुंग
पवन
खींचता है
सागर
को
स्वप्न
से

'समुद्र के किनारे सूर्यास्त का यह वर्णन है। समुद्र की खारी हवा काटती-सी है। डूबते सूर्य की किरणें ऊँची उठी तरंग की श्वेत फेनिल चोटी पर पड़कर पीली मधुमक्खियों के फैले हुए झुंड-सी लगती हैं। वह ऊपर उठी लहर देव-मंदिर के मंडप-सी जान पड़ती है जिस के भीतर पाठ होता है, बड़े-बड़े घटे बजते हैं, गेरू-से पुते दरवाजे होते हैं, नगाड़े बजते हैं, बड़ी तोंदवाले मोटे निठल्ले पुजारी बैठे रहते हैं। हवा समुद्र के जल को वैसे ही खींचती-सी जान पड़ती है जैसे मछुवा। सूर्यास्त हो जाता है। फिर अंधकार होता है। लोग सो जाते हैं, स्वप्न देखते हैं। इस प्रकार द्राविड़ी प्राणायाम-जैसी अर्थ-यात्रा संवेदनावाद में कैसे की जाती है, इसका विवरण यह है कि 'सं' से सनसनाहट अर्थात् हवा चलने की और 'दंश' से चमड़ा फटने, पानी की ठंढक और मधुमक्खी के डंक मारने

संवेदनावाद की अर्थ-यात्रा

की संवेदना उत्पन्न की गई है। 'स्वर्ण' से सूर्य की किरणों और मधुमक्खियों के पीले रंग का आभास दिया गया है। 'गुन' से गुनगुनाहट और गुंजार का संकेत किया गया है जो 'दंश' के साथ मिलकर मधुमक्खियों की भावना उत्पन्न करता है। 'जाल' झुंड का द्योतक है। 'पाठ' 'घंटे' और 'नगाड़े' को मिलाकर मंदिरों में होनेवाले शब्द तथा समुद्र के गर्जन और छींटों की कल-कल का आभास दिया गया है। लटके हुए 'घंटे' की मूर्त्त भावना में लहरों के नीचे-ऊपर झूलने का भी संकेत है। 'गेरू' में संध्या की ललाई झलकाई गई है। 'नगाड़े' में निकली हुई 'तोंद' का भी संकेत है। रचना के प्रथम खंड में 'सूर्य' और 'समुद्र' शब्द नहीं रखे गए हैं, किंतु 'स्वर्ण' में तपे सोने के ताप और दमक की भावना रखकर सूर्य का और 'रजत' में शीतलता और स्वच्छता की भावना रखकर जल-राशि या समुद्र का संकेत कर दिया गया है। इसमें 'स' के अनुप्रास से भी सहायता ली गई है। यह अनुप्रास पहले खंड में 'स' अक्षर से आरंभ होनेवाले सूर्य और समुद्र शब्दों की ओर भी संकेत करता है। *

संवेदनावाद का प्रभाव

संवेदनावाद का यह स्वरूप संकेतवाद या तथाकथित मूर्त्त विधानवाद के ऊपर टिका हुआ है। संवेदना में जो प्रतीति होती है उसका कोई चिह्न इसमें नहीं, प्रत्युत् सादृश्य या उसके सूक्ष्म सूत्र को पकड़कर कल्पना कितनी दूर भिड़ाई जा सकती है, यह स्पष्ट है। हिंदी कविता पर इसके मर्म का प्रभाव बहुत ही कम पड़ा है, किंतु पद-भंगी चरण-विन्यास ने वस्तुतः अपना चरण-प्रसार कर दिया है।

वाल्ट ह्विटमैन ने परंपरागत काव्य-पद्धति मे क्रांति का जो संदेश दिया वह प्रोफेसर मैरिनिटी (Prof. Marinetti) के

भविष्यद्वाद

भविष्यद्वाद की अपेक्षा बहुत कुछ सौम्य तथा सरल कहा जा सकता है। इटली के प्रोफेसर ने काव्य-पद्धति का जो नया संप्रदाय भविष्यद्वाद के नाम पर चलाया उसमें छंद का संपूर्णतः मूलोच्छेद ही कर दिया गया है। कोई रूप नहीं, कोई विधान नहीं। इस काव्य-संप्रदाय के संचालन केलिए उसके उद्देश्यों का एक लंबा घोषणा-पत्र भी, नियमावली के साथ, प्रकाशित कराया गया है १। मैरिनिटी का यह प्रयत्न रोमन (Italian) काव्य-प्रणाली की उस रूढ़ि-प्रियता के प्रतिक्रिया-स्वरूप है जो एकबार यूरोपीय साहित्य में रोमांस (स्वच्छंदता या वैचित्र्यवाद) के नाम पर उच्छ्वसित हो चुका है। यह प्रयत्न यांत्रिक सभ्यता से प्रेरित हुआ कहा जाता है।

भविष्यद्वाद का आधार, मैरिनिटी के अनुसार, हमारी उस इंद्रियगम्यता पर है जो वैज्ञानिक सभ्यता से उत्पन्न है। जो

भविष्यद्वाद का आधार और कारण

टेलिग्राफ, टेलिफोन, ग्रामोफोन, रेल, मोटर, हवाई जहाज, सिनेमा तथा बड़े-बड़े दैनिक पत्रों का व्यवहार करते हैं वे नहीं जानते कि उनके मनोविज्ञान पर ये कितना प्रभाव रखते हैं। साधारण आदमी भी इन यंत्रों की सहायता से क्या-से-क्या कर डालता है। इनसे हमारे चित्त में ये विकार उठते हैं—जीवन में शीघ्रता, प्राचीन तथा ज्ञात के प्रति भय और नवीन तथा अज्ञात के प्रति प्रेम, शांत

१ Futurist consciousness and manifesto ( vers'-libristes ) Epitomised from the translation by Mr. Harold Munro, in Peotry and Drama,

जीवन से घृणा, परोक्ष के भाव का विनाश तथा वैयक्तिकता की वृद्धि, मनुष्य की इच्छाओं तथा महत्त्वाकांक्षाओं की अक्षय्यता, अननुभव्य तथा अप्राप्तव्य का सच्चा ज्ञान, स्त्री और पुरुष का समानाधिकार, प्रेम का दुर्भाव, व्यवसाय में वासना, कला तथा आदर्श का योग, आर्थिक चेतनता, कूप-मंडूकता तथा दूरता का ह्रास, विश्व-भाव की वृद्धि, वक्र तथा चक्र के प्रति घृणा, सरल तथा अंत्यरेखा से प्रेम, विवरण की मंद गति, प्रपंचित विश्लेषण तथा व्याख्या से भय, गति, संक्षेप, सार तथा आध्यात्मिक क्रिया में गंभीर अंतर्दृष्टि का अनुराग। प्रोफेसर मैरिनिटी ने उदाहरण-स्वरूप बताया है, यदि आपका कोई घनिष्ट मित्र, जिसके पास वाणी की शक्ति है, किसी क्रांति, युद्ध, नौका-दुर्घटना, या भूकंप में जीवन के प्राण-संशयमय क्षणों को बिता चुका हो और दौड़ता हुआ आपके पास आवे तो वह अपने अनुभवों को बताने तथा प्रभावशाली बनाने केलिए वाक्य-विन्यास पर ध्यान नहीं देगा, विशेषण तथा विरामों को छोड़ देगा। वह शैली की किसी रीति को नहीं मानेगा, ज्यों-त्यो क्रमहीन तथा संमिलित सवेदनाओं से आपके मस्तिष्क को हिला देना चाहेगा, अपनी भावना के अनियमित तथा अनियंत्रित आवेग के कारण वह कुछ इने-गिने महत्त्वपूर्ण शब्दों का ही उपयोग करेगा। उसका प्रधान लक्ष्य यही रहेगा कि वह अपने सारे संघातों और विकारों को आप पर उतार दे।

मैरिनिटी का विचार है कि तथ्य की प्रधानता केलिए चुने हुए मुख्य-मुख्य शब्दों का व्यवहार, जिनमें अधिकांश नादानुकृत ही हों, कल्पना की एकसूत्रता रखे बिना किया जाय। शब्द नये

नये गढ़े जायँ। स्वर-व्यंजन की कतरव्योंत आवश्यकतानुसार की जाय। गाणितिक चिह्नों का उपयोग भी, विषय की स्पष्टता केलिए, यथासंभव किया जाय। इस प्रकार मैरिनिटी का काव्य पागल के प्रलाप से बढ़कर कुछ न होगा, किंतु, उनकी समझ से आधुनिक काल के उपयुक्त ऐसा ही काव्य हो सकता है।

भविष्यद्वाद की प्रकृति और उसका एक उदाहरण

वर्तमान में भविष्यद्वाद का काव्य-संप्रदाय चलाने का तात्पर्य वह इतना ही समझते हैं। उदाहरण केलिए हिंदी के एक यशस्वी कवि की रचना १ यदि वे भविष्यद्वादी होते तो ऐसी होती—

१ अंतर्दाह से—

अयि अमर शांति की जननि जलन !
अक्षय तेरा शृंगार रहे
जीवनधन - स्मृति - सा अमिट,
निरंतर तेरा मेरा प्यार रहे।

धधकें लपटें अंतरतर में,
तेरे चरणों पर शीश झुके,
तूफान उठें अंगारों के
उर-प्रलय-सृष्टि का स्रोत रुके।

हाँ, खूब जला दे, रह न जाय
अस्तित्व; और जब 'वे' आवें—
चरणों पर दौड़ लिपट जानेवाली
मेरी विभूति (ही) पावें—

—'द्विज'

अमरता+शांति जननी जलन, शृंगार
अक्षय जीवनघन+स्मृति = अमिटता
प्यार मैं तुम निरंतर धधक लपट
अंतर=चरण+शीश झुकना, अंगार+
तूफान उठना, उर प्रलय सृष्टि स्रोत
रुकना, जल+जल=अनस्तित्व, आना
चरण लिपटना=पाना विभूति ।

मुझसे जहाँतक संभव हो सका है और जहाँतक भविष्य-द्वादी घोषणा-पत्र के उद्देश्यों को समझ पाया, मैंने तथाकथित पद-व्यवस्था का एक निर्व्याज प्रयत्न किया है।

दूसरा उदाहरण

इटैलियन भाषा की सांस्कृतिक अनभिज्ञता मेरी कठिनाइयाँ बढ़ाती हैं सही, परंतु यह अनुकरण एक शुद्ध प्रयत्न के रूप में ही है। मूल कविता से पूर्व परिचित रहने के कारण, संभव है, पाठकों को इसमें कुछ कल्पनात्मक सूत्र भी लक्षित हो। यदि किसी मौलिक वर्णन का पद-निर्देश भविष्यद्वादी पद्धति से किया जाय तो पाठकों को उसमें ग्राहक कल्पना का आक्षेप यत्नतः करना पड़ेगा। किसी भूकंप-पीड़ित नगर का वर्णन भविष्यद्वादी कविता में कुछ ऐसा हो सकता है।

भूकंप, गड़गड़ाहट, हड़हड़ाहट=ध्वंस, प्रलय,
चीत्कार, महानाश, महाक्रांति, महाभीषणता,
स्त्रीपुरुष+बालवृद्ध, कंपन, तूफान, ओला,
आग, पानी, महल; अट्टालिका=ईंट पत्थर,
खँड़हर, संपत्ति विलास हास्य=रुदन सर्वनाश।

ऐसा मालूम हो रहा है जैसे मैं पाठकों के धैर्य के साथ खिलवाड़ कर रहा हूँ। किंतु, विवशता यही है कि हिंदी साहित्य में भी

समीक्षा

भविष्यद्वादी काव्य-प्रणाली का प्रवेश होने लगा है। गद्य में इस प्रणाली का अनुगमन यत्र-तत्र होता रहता है और वह प्रसंगानुसार बहुत-कुछ अर्थबोधक भी रहता है, किंतु पद्य के नाम पर यह चेष्टा बड़ी शोचनीय है। ऐसी काव्य-प्रणाली, जो समस्त मानव-जीवन को आवेग और उद्वेग में ही केंद्रित कर चलनेवाली हो, कितनी निस्सार है, यह कहना ही व्यर्थ है। भविष्यद्वादी कवि अपनी अनुभूति को अभिव्यक्त करने का जो उपाय सरल समझे हुए हैं, वह वक्र ही नहीं, प्रत्युत् चक्र है। कवि की विधायक कल्पना का एकांत अभाव हो जाने के कारण जो इसकी अभिव्यक्ति के लक्ष्य को रूप देती है, गति देती है, पाठक या श्रोता की ग्राहक कल्पना विमूढ़ हो जाती है। उसे कोई मार्ग स्पष्ट नहीं मालूम होता जिस पर उसकी कल्पना अग्रसर हो सके। इसके विपरीत उसकी कल्पना निश्चित संकेत न पाकर 'यह हो सकता है, वह हो सकता है' के चक्र में पड़कर रुद्ध-गति हो जाती है। सरस्वती की मूर्त्ति के उद्देश्य से पत्थर के टुकड़े के बदले संगमरमर या सोने के ही टुकड़े को सामने रखकर वर्णन के सार रूप में मैरिनिटी साहब चिल्लाकर 'वीणा' 'पुस्तक' 'हंस' कहते रहें, किंतु ऐसे पाठकों के चित्त पर, जिन्हें भारतीय संस्कृति से कुछ संबंध नहीं, कोई बिंब नहीं स्पष्ट हो सकेगा। उनकी ग्राहक कल्पना भटकी ही रहेगी। कवि का कौशल केवल द्रव्य या तथ्य उपस्थित कर देने में ही नहीं, प्रत्युत् उसको एक रूप, एक आकार देकर जीवन की गतियों से अनुप्राणित करना भी है। भविष्यद्वादी

कवि इस दृष्टि से बहुत पंगु हैं। वे काव्य न कर तमाशा खड़ा करने का ही हौसला रखते है।

उपर्युक्त प्रकार के छंदों या काव्य-रूपों के जो विवेचन किए गए हैं उनमे से वर्णिक तथा मात्रिक छंदों मे अंत्यानुप्रास का विवेचन भी आवश्यक समझ पड़ता है। लय पर शासन करने केलिए ही साधारणतः उसका व्यवहार किया जाता है। पद्य के चरणों के अंत्याक्षरों को तुकांत कहते हैं और इसी का नाम अंत्यानुप्रास भी है। इसके छः भेद हैं—सर्वांत्य, समांत्य विषमांत्य, समांत्य, विषमांत्य, सम विषमांत्य तथा भिन्न तुकांत। स्वर-मैत्री के विचार से चरणों के अंतिम वर्णों की समरूपता रखी जाती है। तुकांत का प्रभाव भी कुछ ऐसा होता है कि वह चरण के मध्य की स्वर-भिन्नता को दबाकर अंत में स्वर को एक ताल पर बैठा देता है। हृदय की लयात्मक प्रवृत्ति से अंत्यानुप्रास या तुकांत का इतना सामंजस्य है कि पदोच्चारण के पहले ही विवक्षित पदांत की कल्पना से सम पर मस्तक झुक जाता है, ऐसा नहीं कि पाठक या श्रोता थके मजदूर की तरह घर पहुँचकर सर का बोझा धम्म-से पटक देते हैं! वर्णवृत्त छंद में प्रत्येक चरण की क्रमागत समरूपता के कारण भिन्न तुकांत कर्णकटु नहीं मालूम पड़ता, किंतु मात्रिक या अक्षर छंद में तुकांत से पद्य की शोभा, लय और ताल से संयुत होकर, बढ़ जाती है। हिंदी केलिए मात्रिक तथा संस्कृत केलिए वर्णिक छंद भाषा की प्रकृति के अनुकूल होते हैं। छंद में तुकांत का जो महत्व है वह एक सहृदय कवि के शब्दों में ही अच्छी तरह प्रतिपादित

अंत्यानुप्रास

उसकी प्रकृति और महत्व

किया जा सकता है। 'तुक राग का हृदय है जहाँ उसके प्राणों का स्पंदन विशेष रूप से सुनाई पड़ता है। राग की समस्त छोटी-बड़ी नाड़ियाँ मानो अंत्यानुप्रास के नाड़ी-चक्र में केंद्रित रहतीं जहाँ से नवीन बल तथा शुद्ध रक्त ग्रहणकर वे छंद के शरीर में स्फूर्ति-संचार करती रहती हैं। जो स्थान ताल में सम का है वही स्थान छंद में तुक का। वहाँ पर राग शब्दों की सरल-तरल ऋजु-कुंचित 'परनों' में घूम-फिरकर विराम ग्रहण करता, उसका शिर जैसे अपनी ही स्पष्टता मे हिल उठता है। जिस प्रकार अपने आरोह-अवरोह में रागवादी स्वर पर बारबार ठहरकर अपना रूप-विशेष व्यक्त करता है उसी प्रकार वाणी का राग भी तुक की पुनरावृत्ति से स्पष्ट तथा परिपुष्ट होकर लय-युक्त हो जाता है १।

वर्णिक और मात्रिक छंद तथा अंत्यानुप्रास

पद्य में तो तुकांत का प्राचुर्य है ही, गद्य में भी इसका प्रवेश प्रायः करा दिया जाता है। जो भाषा की तड़क-भड़क और चमक-दमक में अनुराग रखते हैं, वे वृत्त-गंधि गद्य खूब लिखते हैं, किंतु है यह पद्य-जगत् की योजना और उसी में इसका व्यवहार समुचित है। भिन्न तुकांत का व्यवहार भी पद्य में देखा-देखी खूब होने लगा है और वह भी सफलतापूर्वक। संस्कृत वृत्तों में लय की समरूपता कुछ ऐसी बंधी चलती है कि अंतिम पद समरूप हो या न हो, चित्त को वर्ण-भिन्नता खटकने नहीं देती, पर मात्रिक छंद में इस कौशल की थोड़ी-सी कमी रही तो भिन्न तुकांत अप्रिय मालूम होने लगता है। हिन्दी-काव्य भी जब तुक और बंधन के भीतर व्याकुल-सा होने लगा तब उससे मुक्ति का उपक्रम होने लगा।

१ सुमित्रानंदन पंत—पल्लव : भूमिका, पृष्ठ ४०

वस्तुतः यह व्याकुलता जितनी उसके स्रष्टाओं में लक्षित हुई, उतनी उसके पाठक या श्रोता मे नहीं। इस व्याकुलता की विराट् व्यंजना हरिऔध के महाप्रबंध प्रिय-प्रवास मे हुई, और दूसरे ढंग से बहुत काल के बाद कुछ कवियों ने भी इसका परिचय अनोखे ढंग से दिया। पाठकों के परंपरागत संस्कार पर, जो अंत्यानुप्रास तथा नियमित छंद पर टिका आ रहा था, जोर का झटका लगा। जिस वीणा पर हिंदी-भारती गूंजती चली आ रही थी उसको हटाकर दूसरे स्वर पर हृदय को बैठाना सहज काम न था। इसके लिए कुछ विशेष संस्कार अपेक्षित है। पर वह हुआ और इसलिये हुआ कि अंत्यानुप्रास ने चाहे भारती का दामन छोड़ दिया हो, पर लय के बिना उसकी गति ही संभव न थी।

उपसंहार

शुरू-शुरू में जब हिंदी में विविध विषयों का समावेश नहीं हो सका था, उसके दृष्टिकोण का विस्तार व्यापक नहीं हुआ था, तब छंद भी प्रायः वे ही काम में लाये जाते थे जिनका प्रयोग पहले से ही हो रहा था। नवीन दृष्टिकोण ने नए छंद तथा भाषा का सुष्टु रूप काम में लाना शुरू किया। प्राचीन छंदों में खड़ी बोली को समाविष्ट होने में अधिक कठिनता तो नहीं मालूम पड़ी, किंतु कवियों को ही अपने उल्लास की अभिव्यक्ति में नवीनता नहीं मालूम पड़ने लगी। संस्कृत के बहुत पुराने वृत्त, जो हिंदी में प्रचलित नहीं थे, जनता का विनोद करने लगे। सिद्धहस्त कवियों ने मात्रिक छंदों के अतिरिक्त हिंदी में संस्कृत वर्ण-वृत्त का भी व्यवहार किया। उर्दू के छंदों का व्यवहार भी इधर-उधर होने लगा। मैथिलीशरण गुप्त ने अपनी भारत-भारती के

उपसंहार में—मोहनी के रूप में जो गजल लिखी है वह विशुद्ध हिंदी भाषा में है और अपनी स्थिति में अनुपम है। 'हरिऔध' तथा 'दीन' ने उर्दू बह्रों में बहुत ज्यादा रचनाएँ कीं और उनके प्रयोग-प्रताप से वे हिंदी-पिंगल में बैठने की जगह भी पा गए, परंतु अपने संस्कारों से पूरी मुक्ति उन्हें नहीं मिल सकी। कहीं-कहीं ह्रस्व-दीर्घ के नियम का व्यतिक्रम बना ही रहा। नई पीढ़ी के कवियों ने जो रचनाएँ की हैं उनमें छंद के नियमों का यथातथ्य पालन नहीं हो सका है। एक ही शीर्षक में छंदों के भेद बदल गए हैं। कहीं-कहीं तो ऐसा भी है कि एक ही पद्य में भिन्न-भिन्न छंदों के प्रयोग हो गए हैं। इसका कारण यही है कि कवि की प्रतीति को जिस ओर अनुकूल मार्ग मिला है उसी ओर वह चल पड़ी है। जो भाव जैसे हों उनके लिए छंद भी वैसे ही उपयुक्त चुनने का विधान तो है, परंतु विधान का पालन जहाँ कहीं कवि की स्वच्छंदता में बाधक हुआ है वहाँ कवि ने असमर्थतावश दूसरा ही मार्ग पकड़ा है। वस्तुतः छंद-शास्त्र काव्य-रचना की सुगमता केलिए है, उस पर कोई प्रतिबंध डालने केलिए नहीं। महाकाव्य में भिन्न-भिन्न प्रकार के छंदों के व्यवहार की जो परिपाटी है वह कवि के पांडित्य-प्रदर्शन केलिए नहीं, प्रत्युत् जीवनव्यापी भिन्न-भिन्न भाव-विचार की अभिव्यक्ति को अनुकूल मार्ग देने। लय और छंद के सारे तारतम्य पर विचार कर यदि उनका प्रयोग किया जाय तो उससे काव्य की आयु और शक्ति बढ़ती है और कवि को अनुरूप कीर्त्ति प्राप्त होती है।

---

# आठवाँ अध्याय

## ग्रामगीत का मर्म

किसी भी देश के काव्य का उद्भव साधारणतः वहाँ की दंत-कथाओं या ग्रामगीतों से होता है। उसके उत्तरोत्तर कलात्मक विकास में मानव जीवन के महत्त्व की संहृति तथा उसकी विविधता का आलोचन रहता है। सामाजिक जीवन और काव्य, दोनों, को मिलाकर देखने से यह पता चलता है कि समाज की धारणाओं के मध्य में जीवन का प्रवाह किस दिशा में, कितनी दूर तक, जा सका है, परिस्थिति की परवशता के कारण जीवन किस सीमा तक पंगु बना है और कहाँतक उसने परिस्थिति तथा समाज की रूढ़ियों पर विजय पाई है। ग्रामगीतों में मानव जीवन के उन प्राथमिक चित्रों के दर्शन होते हैं जिनमें मनुष्य साधारणतः अपनी

ग्रामगीत का उद्भव और उसकी प्रकृति

लालसा, वासना, प्रेम, घृणा, उल्लास, विषाद को समाज की मान्य धारणाओं से ऊपर नहीं उठा सका है और अपनी हृद्गत भावनाओं को प्रकट करने में कृत्रिम शिष्टाचार का प्रतिबंध भी नहीं माना है। उनमें सर्वत्र रूढ़िगत जीवन ही नहीं है, प्रत्युत् कहीं-कहीं प्रेम, वीरता, क्रोध, कर्त्तव्य का भी बहुत ही रमणीय बाह्य तथा अंतर्विरोध दिखाया गया है। जीवन की शुद्धता और भावों की सरलता का जितना मार्मिक वर्णन ग्रामगीतों में मिलता है उतना परवर्त्ती कलागीतों में नहीं।

ग्रामगीत का तात्पर्य

जीवन का आरंभ जैसे शैशव है, वैसे ही कलागीत का ग्रामगीत है। ग्रामगीत संभवतः वह जातीय आशुकवित्व है जो कर्म या क्रीड़ा के ताल पर रचा गया है। गीत का उपयोग जीवन के महत्त्वपूर्ण समाधन के अतिरिक्त साधारण मनोरंजन भी है, ऐसा कहना अनुपयुक्त न होगा। मनोरंजन के विविध रूप और विधियाँ हैं। स्त्री-प्रकृति में गार्हस्थ्य कर्म-विधान की जो स्वाभाविक प्रेरणा है उससे गीतों की रचना का अटूट संबंध है। चक्की पीसते समय, धान कूटते समय, चर्खा कातते समय, अपने शरीर-श्रम को हलका करने केलिए स्त्रियाँ गीत गाती हैं। उस समय उनका अभिप्राय साधारणतः यही रहता है कि परिश्रम के कारण जो थकावट आई रहती है उससे ध्यान हटाकर अन्यथा मनोरंजन में चित्त संलग्न किया जा सके। इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे गीत भी हैं जो भाव की उमंग में गाये गए हैं। जन्म, मुंडन, यज्ञोपवीत, विवाह, पर्व-त्योहार आदि के अवसर पर जो गीत गाए जाते हैं उनमें उल्लास और उमंग की ही प्रधानता रहती है। उनके गीतों का मुख्य

विषय पारिवारिक जीवन है। प्रेम, विरह तथा सपत्नी सास-ससुर के वर्त्ताव, माँ, भाई, बहन का स्नेह आदि बातें ही ज्यादातर गीतों में पाई जाती हैं। स्त्री-प्रकृति का अनुकरण पुरुषों ने भी किया। हल जोतने, नाव खेने, पालकी ढोने आदि कामों के समय गाये जाने लायक गीत पुरुषों ने भी बनाए। किंतु सब मिलाकर ग्रामगीतों की प्रकृति स्त्रैण ही रही, पुरुषत्व का आक्रमण उन पर नहीं किया जा सका। स्त्रियों ने जहाँ कोमल भावों की ही अभिव्यक्ति की, वहाँ पुरुषों ने अवश्य ही अपने संस्कारवश प्रेम को प्राप्त करने केलिए युद्ध-घोषणा भी की। इस प्रकार मनुष्य की दो सनातन प्रवृत्तियो – प्रेम और युद्ध का वर्णन भी ग्रामगीतों में मिलता है। तत्त्वतः ग्रामगीत हृदय की वाणी हैं, मस्तिष्क की ध्वनि नहीं। इनकी उद्भावना व्यक्तिगत जीवन के उल्लास-विषाद को लेकर भले ही हुई हो, किंतु मानव जातीयता में उनकी सारी वैयक्तिक विशेषता अंतर्हित हो गई है। उनकी अपूर्वता इसी बात में है कि वे व्यक्ति को साथ लेकर भी उसको, प्रधान न रख, उपलक्ष्य बनाकर भावों की स्वाभाविक मार्मिकता के साथ अग्रसर हुए हैं।

ग्रामगीत की स्त्रैण प्रकृति और जातीयता

कलागीत के अंतर्गत मुक्तक और प्रबंध काव्य, दोनों, का समावेश है। इनके इतिहास का अनुसंधान करने पर ग्रामगीतों पर ही आकर ठहरना पड़ता है। इसमें संदेह नहीं कि ग्रामगीतों से ही काल्पनिक तथा वैचित्र्य-पूर्ण कविताओं का विकास हुआ है। यही ग्रामगीत क्रमशः सभ्य जीवन के अनुक्रम से कलागीत के रूप में

ग्रामगीत से कलागीत की उद्भावना

विकसित हो गया है, जिसका संस्कार अबतक वर्तमान है। ग्रामगीत भी प्रथमतः व्यक्तिगत उच्छ्वास और वेदना को लेकर उद्गीत किया गया, किंतु इन भावनाओं ने समष्टि का इतना प्रतिनिधित्व किया कि उनकी सारी वैयक्तिक सत्ता समष्टि में ही तिरोहित हो गई और इस प्रकार उसे लोकगीत की संज्ञा प्राप्त हुई। ग्रामगीत को कलागीत के रूप में आते-आते कुछ समय तो लगा ही, पर उसमें सब से मुख्य बात यही रही कि कलागीत अपनी रूढ़ियाँ बनाकर चले। कलागीत का क्षेत्र भी जितना व्यापक तथा विस्तृत हुआ और उसके अनुसार यदि उसमें कुछ हद तक शास्त्रीय रूढ़िप्रियता न रहती तो उसके समरूपत्व का निर्वाह भी संभव न होता। ग्रामगीत की रचना मे जिस प्रकृति और संकल्प का विधान था, कलागीत में उसकी उपेक्षा करना समुचित न माना गया। अत्यधिक संस्कृत तथा परिष्कृत के होने बाद भी कलागीत अपने मूल ग्रामगीत के संस्कार से कुछ बातों में मुक्ति न पा सका और यह उस समय तक संभव भी नहीं जबतक मानव प्रकृति को ही विषय मानकर काव्य-रचनाएँ की जाती रहेंगी। ग्रामगीत से कलागीत के परिवर्त्तन में एक बात उल्लेखनीय रही कि ग्रामगीत में रचना की जो प्रकृति स्त्रैण थी वह कलागीत में आकर कुछ पौरुषपूर्ण हो गई १। स्त्री और पुरुष रचयिता के दृष्टिकोण में जो

१ 'Thus will the development of the folk-poetry into art-poetry the whole nature and function of poetic activity undergoes a change. What begins as a spontanious accompaniment to work or play largely feminine in inspiration, develops into deliberate product of a conscious art, predominantly masculine in orgin.'

—David Daiches Literature and Society, p. 36

सूक्ष्म और स्वाभाविक भेद हो सकता है वह ग्रामगीत तथा कलागीत की अंतर्प्रकृति में बना रहा। ग्रामगीत में स्त्री की ओर से पुरुष के प्रति प्रेम की जो आसन्नता थी वह कलागीत में बहुधा पुरुष के उपक्रम के रूप मे परिवर्त्तित होने लगी।

**ग्रामगीत में पात्र-विवेक**

राजा-रानी, राजकुमार या राजकुमारी या ऐसे ही समाज के किसी विशिष्ट वर्ग के नायक को लेकर काव्य-रचना की जो प्रणाली बहुत प्राचीन काल से चली आ रही थी और जिसका संस्कृत-साहित्य मे विशेष महत्व था उसका प्रधान कारण यह था कि वैसे विशिष्ट व्यक्तियों केलिए साधारण जनता के हृदय पर उनके महत्व की प्रतिष्ठा बनी हुई थी। उनमें धीरोदात्तता, दक्षता, तेजस्विता, रक्त-लोकता, रूढ़वंशता, वाग्मिता आदि गुण स्वाभाविक माने जाते थे। मानव होते हुए भी उनकी महत्ता, विशिष्टता, प्रतिष्ठा आदि का प्रभावोत्पादक संस्कार जनता के चित्त पर पड़ा था। ऐसे चरित्र को लेकर काव्य-रचना करने में रसोत्कर्ष का काम, बहुत-कुछ सामाजिक धारणा के बल पर ही, चल जाता था, किंतु साधारण जीवन के चित्रण में कवि की प्रतिभा का बहुत-सा अंश, अपने चरित्र-नायक में विशिष्टता प्राप्त कराने की चेष्टा में ही, खर्च हो जाता है। ग्रामगीत की अब यह प्रवृत्ति काव्यगीत में भी चलने लगी है। एक दुखी भिखारिणी भी हृदय की उच्चता में रानी को मात कर सकती है, इसकी कल्पना तक उस समय हमें न थी। उच्च वर्ग के लोगों के प्रति समाज में विशिष्टता की धारणा ज्यों-ज्यों कम होने लगी त्यों-त्यों निम्न वर्ग के प्रति हमारे हृदय में आदर का भाव जमने लगा और इस प्रकार काव्य में भी ऐसे पात्रों को सम्मानीय

स्थान प्राप्त होने लगा। हृदय की उच्चता—विशालता किसी में हो, चाहे वह राजा हो या भिखारी, उसका वर्णन करना ही कवि-कर्म है। ग्रामगीत में दशरथ, राम, कौशल्या, सीता, लक्ष्मण, कृष्ण, यशोदा के नाम बहुत आए हैं और उनसे जन-समाज के बीच संबंध का प्रतिनिधित्व कराया गया है। श्वसुर केलिए दशरथ, पति केलिए राम या कृष्ण, सास केलिए कौशल्या या यशोदा, देवर केलिए लक्ष्मण आदि सर्वमान्य माने गए हैं। इसका कारण हमारा वह पिछला संस्कार भी है जो धार्मिक महाकाव्यों ने हमारे चित्त पर डाला है। एक दरिद्र गृहिणी भी, जिसके घर में भोजन केलिए थोड़ा-सा अन्न है, सोने के ही सूप में फटककर उसे साफ करती है। हमारी दरिद्रता के बीच में भी संपत्तिशालीनता का यह रूप हमारे भाव को उद्दीप्त करने केलिए ही उपस्थित किया गया है। ऐसे वर्णन कलागीत में चाहे विशेष महत्त्व प्राप्त न करें, किंतु ग्रामगीत के वे मेरुदंड समझे जाते हैं।

बच्चे अब भी राजा, रानी, राक्षस, भूत, जानवर, आदि की कहानियाँ सुनने को ज्यादा उत्कंठित रहते हैं। नानी की कहानियाँ ऐसी ही हुआ करती हैं। साधारण तथा प्रत्यक्ष जीवन में जो घटनाएँ होती रहती हैं उनके अतिरिक्त जो जीवन से दूर तथा अप्रत्यक्ष हैं उनके संबंध में कुछ जानने की लालसा तथा उत्कंठा अधिक बनी रहती है। बच्चों की भाँति उन मनुष्यों को भी, जिनका मानसिक विकास नहीं हुआ रहता, वैसी कहानियाँ ज्यादा रुचिकर मालूम होती हैं। ग्रामगीतों की रचना में ऐसी प्रवृत्ति प्रायः सर्वत्र पाई जाती है। मानव जीवन का पारस्परिक संबंध-सूत्र कुछ ऐसा विचित्र है कि

ग्रामगीत का अबुद्धिवाद

कर्त्तव्य और अधिकार की भावना रहती है वहाँ उसके उच्छृंखल विकास की संभावना नष्ट हो जाती है। परकीया के वर्णन में भावनाएँ उच्छृंखल रहती हैं, उनके लिए कोई भी बंधन नहीं होता। विवाह में प्रेम को जिस संयत और नियंत्रित रूप में दिखाना पड़ता है उससे मुक्ति पाने के लिए कवियों ने परकीया को ही अपना विषय बनाया। परकीया के प्रेम या तथाकथित प्रेम में कल्पनाओं को जो स्वच्छंदता मिलती है वह स्वकीया में नहीं। लोक-बंधन में कवियों को अपनी भावनाओं के स्वतंत्र स्फुरण की सुविधा नहीं रहती। खासकर बैठे-ठाले के मन की मौज परकीया को उपलक्ष्य मानकर ज्यादा व्यक्त की जा सकती है। यही कारण हुआ कि बहुत लंबे अर्से तक परकीया ही रसिक कवियो की दृष्टि में प्रधान लक्ष्य-बिंदु बनी रही। देव कवि के अनुसार—जोग हू ते कठिन संयोग परनारी को—परकीया का संयोग योग से भी कठिन समझा गया और इस कठिनता के प्रयासी बहुत से रसिक कवि तथा उनके पाठक बने। घर मे सती सुंदरी को छोड़कर गलियो की खाक छानने में ही उन्होंने अपनी बहादुरी समझी। परकीया के अतिरिक्त गणिका भी स्वतंत्र उद्भावनाओं की प्रेरणा देनेवाली नायिका बनी रही, किंतु परकीया के वर्णन में कवियो को जो आनंद मिला वह गणिका मे नहीं। स्वकीया, परकीया तथा गणिका तीनो नायिकाओं के प्रति कवियों की अंतर्वृत्तियाँ भिन्न-भिन्न रूप से अग्रसर होती रहीं। स्वकीया के सहज प्रेम मे उन्हें अपनी कल्पना के क्षेत्र का विस्तार नहीं दिखाई पड़ा। गणिका भी उनका विशेष मनोरंजन

परकीया नायिका का महत्त्व

महत्त्व का कारण

करने में समर्थ नहीं हो सकी। प्राप्तव्य की दुस्साध्यता उसके महत्त्व को बढ़ा देती है। जो वस्तु अनायास या थोड़े प्रयत्न के साथ प्राप्त की जा सकती है उसके प्रति मनुष्य को मोह नहीं होता। आखेट-प्रियता मनुष्य की प्रकृति है। जिस वस्तु को प्राप्त करने में कुछ दिक्कतें उठानी पड़ती हैं उसका स्वाद कुछ अधिक प्रिय मालूम होता है। इसी प्रवृत्ति ने स्वकीया तथा गणिका, दोनों से अधिक परकीया की ओर ही कवियों का ध्यान आकृष्ट किया। इस प्रकार के कलागीत विशेषतः उसी श्रेणी के व्यक्तियों का मनोरंजन करते रहे जो जीवन की वास्तविकता से दूर रहकर हृदय की वासना का अतर्व्यतिक्रम ज्यादा पसद करते थे। उन्हें अपनी विलासमय भावनाओं की प्रकृति के विश्लेषण तथा उनके अंतर्दर्शन की स्वाभाविक प्रवृत्ति थी और ऐसा करने केलिए उनके पास अवकाश भी था। रसिक कवियों के ऐसे निष्क्रिय पाठक या श्रोता को किसी उत्तेजनाजनक उपाख्यान के घटनानुक्रम की अपेक्षा भाव-विकृति में ही विशेष सुख प्राप्त होता था। ऐसे निरुद्यमों का काव्य एक ही संस्कार या प्रकृति के भावों का चर्वित-चर्वण करता रहा और कुछ सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक विशेषताओं को छोड़कर साहित्य को बहुत निम्न कोटि का काव्य मिला।

रसिकता—जीवन का लक्ष्य

रसिकता कोमल भावों की आसक्ति का विलास ही है। ऐसी आसक्ति बिना किसी लक्ष्य के भी होने लगी। अपनी लालसा को शून्य में बढ़ाकर भी लोग उसके तथाकथित सौंदर्य का रसास्वादन करने से न चूके। जीवन का न तो कुछ संघात रहा और न कुछ लक्ष्य, पर भावों के विलास में ही काव्य की सारी मर्यादा तोड़ दी जाने

लगी। बाह्य जगत में जो सौंदर्य है उसकी अप्राप्यता से जो तृष्णा बढ़ने लगी उसके परितोष के लिए हवा में ही मूर्ति-निर्माण की कल्पना सस्ती जान पड़ी। स्वकीया के अतिरिक्त परकीया तथा गणिका के वर्णन में जब साहित्य-शास्त्रियों ने रसाभास की धमकी दी तब राधाकृष्ण के आलंबन पर शृंगारिक कविताएँ रची जाने लगीं। कवियों का एक संप्रदाय ही ऐसा निकला जो अपने मनोभावों को एक ही दिशा में व्यक्त करता रहा। राधाकृष्ण के उपलक्ष्य पर न मालूम ऐसी कितनी रचनाएँ की गईं जिनका अस्तित्व कवि के अंतर्जगत् के बाहर कहीं न था।

रीतिकाल की विशेषता

रीतिकाल में रस, अलंकार और नायिका-भेद के अंतर्गत इतना सूक्ष्म विवेचन हुआ जितनी संस्कृत साहित्य-शास्त्र के पूर्वाचार्यों ने कल्पना तक न की होगी। रीति-काल का मूल आधार तो संस्कृत साहित्य-शास्त्र ही रखा गया, किंतु विवेचन और विनियोग की सूक्ष्मता में संस्कृत का यथातथ्य आधार न रह सका। कवि और आचार्य दोनों समानार्थक माने जाने लगे। वह कवि ही क्या, जिसने शास्त्रीय पद्धति का पांडित्यपूर्ण प्रतिपादन न किया और वह आचार्य ही कैसा जिसने अपनी रसमयी रचनाओं के भिन्न-भिन्न उदाहरण न दिए हों। यही स्थिति थी। उस समय कवियों ने मुख्यतः विलास-वृत्तियों को ही संतुष्ट करने का प्रयत्न-विस्तार किया, जीवन-संघर्ष से उत्पन्न समस्याओं के प्रति वे प्रायः तटस्थ रहे। नाम गिनाने लायक दो-चार कवि ऐसे अवश्य हुए जिनकी वाणी में दूसरा स्वर था, किंतु काल का प्रतिनिधित्व उनसे न हो सका। नायिका-भेद के अंगोपांग के वर्णन में रीतिकाल के कवियों ने मानो

सारा रस-भडार खर्च कर डाला। नायिका-भेद स्त्रियो का वस्तुतः सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक विश्लेषण है, किंतु इसके अतिरिक्त जीवन की दूसरी अवस्थाओ मे भी मनोविज्ञान का उपयोग हो सकता है,

नायिका-भेद का विश्लेषण

यह सोचने का अवकाश ही किसे था। स्वकीया, परकीया तथा गणिका के मुख्य भेदो के सिवा उनके अगणित अवस्था-भेद किए गए। काव्य मे यह सस्कार इतना दृढ़ रहा कि उसकी परपरा अब भी किसी-न-किसी रूप में जारी है। नायिका-भेद के अंतर्गत 'देश-सेविका' जैसी कई तरह की नायिकाएँ भी स्थान पा गईं। यह शुभ प्रयत्न नहीं माना जा सकता। शृगार के आलबन के रूप में ही नायिका-भेद का अस्तित्व है। जन-सेवा के नाम पर घर से बाहर निकलने वाली कुलांगनाओ की गणना नायिका-विधान के भीतर करना-शास्त्रीय दृष्टि से चाहे ठीक भी माना जाय, पर नैतिक विचार से राष्ट्रीय लज्जा का विषय है। अभिसारिका नायिकाओं की सख्या मे भी दूनी वृद्धि हो गई। रात्रीय अभिसार के विचार से, कृष्ण पक्ष तथा शुक्ल पक्ष के कारण, कृष्णाभिसारिका और शुक्ला-भिसारिका, दो नायिकाएँ मानी गई थीं, किंतु विवेचन के इस युग मे केवल दो से काव्य का काम न चला, दिवसाभिसारिका नाम से इस ढग की तीसरी नायिका निकली। यह भी संतोष करने की बात न थी। सुकुमार तथा भावुक कवियो ने स्वप्नाभिसारिका के अस्तित्व को भी स्वीकृत कर लिया।

पुरुष ने स्त्री को सदा अपनी भावनाओं की दृष्टि से ही देखा है। एक स्त्री शब्द ही ऐसा है जो अपनी मूल अर्थ-स्थिति में है, अन्यथा इसके जितने भी काव्योपयुक्त पर्याय या समानार्थक शब्द

हैं सब पुरुष की भिन्न-भिन्न भावनाओं के द्योतक हैं। पुरुष की सौंदर्य-लिप्सा ने स्त्री को सुंदरी, रमण-प्रवृत्ति ने रमणी, कामना ने कामिनी, प्रेम ने प्रिया, प्रमिका या प्रणयिनी, विलास ने विलासिनी और इस प्रकार अनेक प्रवृत्तियों ने उसके अनेक रूप माने हैं। इन

पुरुष की मनो-वृत्ति में स्त्री का रूप

शृंगारिक रूपों के अतिरिक्त, गभीर काव्यों में, उसकी गभीर प्रकृति का विधान भी धर्मसंगिनी, जाया, महिला, देवी, गृहिणी, आर्या आदि के रूप में किया गया है, लेकिन शृंगारिक कवियों को स्त्री के इन रूपों को देखने की न क्षमता थी और न ऐसी महत् बुद्धि ही। शृंगारिक कवियों ने इतने से ही स्त्री का पिंड न छोड़ा। स्त्री के अंग-विशेष या क्रिया-विशेष के ऊपर भी उसका नामकरण किया। सुनयना, सुलोचना, मृगाक्षी, चंद्रवदनी, कृशोदरी, नितंबिनी, सुकेशिनी आदि नाम अंग-विशेष के और गजगामिनी, मृदुभाषिणी, सुहासिनी आदि नाम उसके क्रिया-विशेष के निर्देशक हुए। स्त्री के उन्हीं गुण या धर्म के उपलक्ष्य पर नामकरण किया गया जो पुरुष की ऐंद्रिक तृप्ति का साधन है। शोभन दृष्टि, चकित चितवन, बंकिम कटाक्ष तत्काल ही चित्त पर प्रभाव डालते हैं, मीठी बोली तुरत मन को मोह लेती है। ऐसे गुण या धर्म जो स्त्री की आंतरिक भावना या चेष्टा को बताते हैं, हाव के अतिरिक्त ध्यान में नहीं लाए गए। स्त्री की लज्जा, संकोच, भीरुता आदि ने भी पुरुष का काफी मनोविनोद किया, इसलिए साहित्य-शास्त्र से अनुमोदित होकर ऐसे गुण-धर्म काव्य में महत्त्वपूर्ण स्थान पा गए। नायिका की 'नाहीं' में भी कवियों को अपूर्व स्वाद मिला। पुरुष ने स्त्री के जिस रूप में, जिस भाव में, और जिस चेष्टा में

अपना मनोरंजन नही पाया उसका वर्णन काव्य मे कदाचित् ही हुआ। जीवन की गभीर समस्याओ से उदासीन रहने के कारण शृंगारिक कवियो की रचना मे वस्तु या भाव-गांभीर्य नही आ पाया। प्रणय-पक्ष के जितने भी सभावित स्वरूप हो सकते हैं उनका ही रमणीय वर्णन किया गया। जीवन को इसी दृष्टिकोण से देखनेवाले मनमौजी रसिको को, देव कवि ने 'अष्टयाम' रच कर, अपनी दिनचर्या बनाने की चिता से भी मुक्त कर दिया।

वियोग का भार

वियोग का भार स्त्रियो के ऊपर जितना लादा गया उतना पुरुषों पर नहीं। कालिदास के यक्ष तथा अज ने इस भार को, प्रेम के गुरुत्व के कारण, अवश्य उठाया, किंतु परवर्ती काव्यो में यही प्रवृत्ति नहीं रही। स्त्री-प्रकृति में जीवन के दुख को एकनिष्ठ रहकर सहन करने की जितनी क्षमता रहती है उतनी पुरुष मे नहीं। विरह की असह्य वेदना स्त्रियो के ही शिर पर मढ़ी गई और उस भार को उन्होने बहुत गौरव के साथ ढोया भी, क्योंकि इससे उनका कुछ अपमान तो होता नहीं, प्रत्युत् अपने सबंध की विशेषता ही झलकती है। हृदय का हृदय के साथ, मन का मन के साथ जो सबंध है वही प्रेम या अनुराग है। इसमे यदि एकनिष्ठता नहीं रही तो वह हृदय को क्लांत नहीं कर सकता। एक से दूसरे, दूसरे से तीसरे को प्राप्त करने की चिंता हो सकती है, लेकिन चिंता विरह नहीं है। चिता का समाधान प्रकारांतर से किया जा सकता है, पर विरह एक निश्चित प्रकार है। साधारण दुख भी जीवन में विरह के दुख से भिन्न होता है। सामान्य दुख से छुटकारा पाने की जैसी इच्छा होती है वैसी विरह-दुख से नहीं। यदि ऐसा विरह-दुख

समाज-बाह्य न रहा तो स्त्री की मर्यादा के विचार से काव्य में समादरणीय हो जाता है। जो प्रेम चित्त की गंभीर वृत्ति से संबंध नहीं रखता वह विरह भी उत्पन्न नहीं कर सकता। उनसे केवल व्यभिचार की प्रेरणा मिलती रहती है। प्रेम में व्यभिचार को शांत रखने की क्षमता होती है और यही उसकी सच्ची कसौटी है।

प्रकृति-वर्णन का रूप

निरपेक्ष प्रकृति-वर्णन की प्रवृत्ति हिंदी कवियों में नहीं रही। प्रकृति को केवल उद्दीपन विभाव के रूप में रखकर उसके स्वरूप को बहुत संकुचित कर दिया गया। संस्कृत की तरह हिंदी कवियों ने उसके आलंबनत्व का निर्वाह नहीं किया। प्रकृति का भी अपना एक स्वतंत्र रूप है, इस प्रवृत्ति का सम्मान कवि-समाज ने नहीं किया। जीवन-सापेक्ष्य प्रकृति-वर्णन की प्रकृति ने सुख-विलास तथा इंद्रिय-रंजन के भाव को बड़ा अवलंब दिया। सुखकर भावों को उद्दीप्त करने केलिए प्रकृति के भिन्न-भिन्न रूपों से जितना काम लिया गया, दुख के संबंध केलिए उतना क्या, प्रायः कुछ नहीं किया गया। वियोग-वर्णन के रूप में प्रकृति का उल्लेख करना रति-भाव के पोषण-स्वरूप ही होता है। रति-भाव के पोषण केलिए प्रकृति को पूरा पराबंध ही दे दिया गया। प्रकृति के भिन्न-भिन्न रूप-व्यापार को अपने जीवन-पक्ष के साथ एकरस देखना भाव-भग्न अंतःकरण की विशेषता है, किंतु ऐसी मनःस्थिति जीवन में सदैव नहीं रहती। जीवन के ऐसे किसी क्षण की प्रतीक्षा करने का धैर्य भी हिंदी कवियों को नहीं था। इसी कारण जीवन के व्यापक रूप को देखने का उत्साह उनमें न था। 'रेकर्ड' के जिस अंश पर सूई आने से उनके शृंगारिक जीवन का स्वर बजता था उसी पर बार-

बार सूइयाँ चढ़ाकर विलासिता की उमगे खूब जगाई गईं। जीवन के विविध पक्षों का सौदर्य उपेक्षित कर दिया गया और उसमे केवल गतानुगतिकता ही शेष रही। लगभग तीन सौ वर्षों का हिंदी-काव्य प्रगति के विचार से मथर हो गया। उसमे जीवन का नवीन सस्कार उत्पादित नही किया जा सका और अपनी सीमा के भीतर ही सूक्ष्म विवेचन की हद कर दी गई।

भावों की क्रिया-प्रतिक्रिया

साधारणतः भावो की क्रिया-प्रतिक्रिया दो हृदयों के पारस्परिक व्यवहार से ही उत्पन्न होती है। जड पदार्थों के प्रति भी हृदय में भाव उत्पन्न होता है, पर वह सरल तथा एकपक्षीय रहता है, जटिल तथा प्रतिक्रियात्मक नहीं। सूर्योदय, चद्रोदय, नदी, पहाड, वन, उपवन, वर्षागम आदि प्राकृतिक दृश्यो को देखकर चित्त मे आह्लाद होता है, परतु उससे किसी जटिल भाव की उत्पत्ति नहीं होती। जब हृदय में जटिल भाव उत्पन्न होता है तब स्वय द्रष्टा ही दृश्य बन जाता है, कम-से-कम कुछ अश मे ही वह अवश्य दृश्य बन जाता है। भयकर घाटी, भीषण तूफान, प्रलयकर बाढ़ आदि को देख कर मनुष्य के चित्त मे भय होता है और यह भाव वृत्तिचक्र की तरह जटिल मनोविकार के रूप में रहता है। यह जटिलता उसी स्थिति मे उत्पन्न होती है जब मनुष्य ऐसे भीषण प्राकृतिक दृश्य मे प्रत्यक्ष चेतनता का आरोप कर बैठता है। विविध विकल्प में पड़कर ही सरल मनोविकार जटिल हो जाता है।

काव्य मे अपनी भावना की सूक्ष्मता को अधिक प्रभाव-व्यंजक बनाने के विचार से उसके गोचर रूप का विधान किया जाता है। भाव के इंद्रियग्राह्य प्रत्यक्षीकरण मे सजीवता लक्षित होती है।

प्रत्येक जाति के धर्म में शक्तियों की मूर्त्त कल्पना होती है। काव्य में सूक्ष्म का यह मूर्त्त-विधान इसी कारण प्रचलित हो गया है।

सूक्ष्म के गोचर विधान का कारण

इससे भाव की क्रियाशीलता का प्रत्यक्ष-सा बोध होता है और चित्त पर उसके सारे संस्कार अंकित हो जाते हैं। प्रबंध या मुक्तक काव्य में जहाँ भाव की समस्त प्रकृति का मूर्त्त-विधान संभव नहीं रहता वहाँ उसकी किसी एक वृत्ति का ही प्रत्यक्षीकरण कर दिया जाता है। भाव के अंगरूप वृत्ति की गोचरता से समस्त अंगों की प्राण-प्रतिष्ठा मान ली जाती है। संस्कृत काव्यों में स्थल-विशेष पर प्रसंगानुसार सूक्ष्म का मूर्त्त-विधान बहुत मिलता है। कृष्ण मिश्र ने 'प्रबोध-चंद्रोदय' रूपक लिखकर इस शैली की काव्य-परंपरा का सूत्रपात कर दिया १। भारतेंदु हरिश्चंद्र ने अपने 'भारत-दुर्दशा' तथा 'भारत-जननी' नाटकों में दुर्दैव, भाग्य, आलस्य, सत्यानाश, निर्लज्जता, आशा, धैर्य आदि की पात्र-कल्पनाएँ की हैं। जयशंकर 'प्रसाद' ने 'कामना' में और सुमित्रानंदन पंत ने 'ज्योत्स्ना' में ऐसे ही कितने अमूर्त्त का मूर्त्त-विधान किया है। 'प्रसाद' के 'कामायिनी' महाकाव्य को भी सूक्ष्म वैदिक कल्पना का ही गोचर आधार प्राप्त हुआ है।

१ अमूर्त्त का मूर्त्त-विधान करनेवाली शैली का संकेत उपनिषदों में मिलता है। प्रबोध-चंद्रोदय—नाटक की रचना की प्रेरणा उसी आख्यायिका से मिली है जो बृहदारण्यक उपनिषद् के उद्गीथ ब्राह्मण (१, ३) में सविस्तर वर्णित है। छांदोग्य उपनिषद (१, २) में भी इस आख्यायिका का समावेश है। मानव हृदय में दो प्रकार की वृत्तियाँ उत्पन्न होती हैं—पुण्य तथा परमार्थ और पाप तथा स्वार्थ। ये वृत्तियाँ इंद्रियों से उत्पन्न होती हैं, इसलिए इंद्रिय को देव और असुर दोनों कहा गया है। गीता के सोलहवें अध्याय में देवी तथा आसुरी संपद् के नाम पर ऐसी अनेक वृत्तियों का उल्लेख किया गया है।

भावो की वृत्तियों का प्रत्यक्षीकरण रस-पद्धति के अनुभावो में अच्छी तरह व्यक्त हुआ है। मन और शरीर दोनो के संबध से इसका रहस्य बहुत-कुछ जाना जा सकता है। मानसिक तथा शारीरिक दोनों तरह के विकार एक दूसरे से सगति रखते हैं। शरीर-विज्ञान के विवेचन मे मनोविज्ञान के मूल का प्रतिपादन किया जा सकता है और उसके आध्यात्मिक रहस्य का भी उद्घाटन हो सकता है। प्रत्येक भाव का सस्कार बीजरूप से मनुष्य के चित्त पर अंकित रहता है। अनुकूल सवेदन से वह संस्कार जागरित होकर वृत्ति-चक्र की तरह अपने सजातीय सस्कारो को भी प्रबुद्ध करने लगता है। इस प्रकार स्थायी भाव के अनुकूल संचारी भाव उत्थित होकर शरीर-चेष्टा के रूप में अपनी अभिव्यक्ति करते हैं। यह सब क्रिया चित्त के सत्व-गुण-प्रधान अवस्था में ही होती है, क्योकि सत्वोद्रेक ही रस है। शरीर-विज्ञान के अनुसार किसी बाह्य घटना, दृश्य आदि का जो प्रभाव चित्त पर कल्पित होता है उसका दबाव वायु-कोष—फुप्फुस—पर पडता है और तदनुसार ही रक्त-सचालन की गति तीव्र या मद हो जाती है। रति-भाव मे जहाँ रक्ताधिक्य होता है वहाँ भय मे रक्ताभाव। दोनो के परिणाम मुखाकृति पर स्पष्ट लक्षित होते हैं। रक्ताधिक्य तथा रक्ताभाव दोनों ही स्थितियो में रक्त-विकार के रूप में पसीना निकलता है १। रति, क्रोध, शोक,

शरीर-विज्ञान और रस-पद्धति

१ छांदोग्य उपनिषद् [६, २, ३] में प्रस्वेद के आध्यात्मिक कारण का उल्लेख किया गया है—

'तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति तत्तेजोऽसृजत।
तत्तेज ऐक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति तदपोऽसृजत।
तस्माद्यत्र क्व च शोचति स्वेदते वा पुरुषस्तेजस एव तदध्यापो जायते।

भय आदि के कारण मनोवेग की तीव्रता से रक्त-सचालन की साधारण गति मे जो व्यवधान होता है उससे प्रस्वेद निकलने लगता है। चित्त और शरीर की इसी प्रकृति का विधान साहित्य-शास्त्र में रस-निरूपण के नाम पर है। सात्विक प्रस्वेद, रोमांच, स्वरभग, अश्रु, वेपथु, आदि के तत्व इसी प्रकृति के साथ सबध रखते हैं।

इस प्रकार देखा जाता है कि शरीर की अवस्था के अनुसार मन भी चलता है। शारीरिक कष्ट का अनुभव मानसिक ही होता है। अतः शरीर के साथ मन का सबध घनिष्ठ ही बना रहता है। सचारी भाव के आलस्य, निद्रा, व्याधि आदि की मूल प्रक्रिया में शरीर-प्रकृति को भुलाया नहीं जा सकता। शरीर तथा चित्त के गुरुत्व से जब उसकी प्रवृत्ति का अभाव-सा मालूम होता है तब आलस्य का अनुभव होने लगता है। कफ के प्रकोप से शरीर और तमोगुण के आधिक्य से चित्त की ऐसी स्थिति हो जाती है। धातु-रस-करण के वैषम्य का नाम व्याधि है। मानव शरीर मे तीन प्रधान धातु—वात, पित्त तथा कफ—हैं। इनका न्यूनाधिक्य होना ही धातु-वैषम्य है, भोजन किए हुए अन्न-जल का सम्यक् परिपाक न होना रस-वैषम्य है और ज्ञानेद्रियो की शक्ति का मद होना करण-

चित्त और शरीर तथा संचारी भाव

—उसने इच्छा की, 'मै बहुत हो जाऊँ—अनेक प्रकार से उत्पन्न होऊँ।' इस प्रकार उसने तेज उत्पन्न किया। फिर तेज ने इच्छा की, 'मैं बहुत हो जाऊँ—अनेक प्रकार से उत्पन्न होऊँ।' तब तेज ने जल की रचना की। इसी कारण जब कभी मनुष्य तेज के कारण तीव्र मनोवेग धारण करता है तब उसे पसीना हो आता है। तेज से ही जल की उत्पत्ति होती है। बाह्य रूप से भी सूर्य या अग्नि के तेज से पसीना हो आता है।

वैषम्य है। यही वैषम्य व्याधि है। जिस समय बुद्धिलिप्त सत्व और रजोगुण को तिरस्कृतकर तमोगुण का आविर्भाव होकर सारी इंद्रियों को निष्क्रिय कर देती है उस समय ज्ञानेंद्रियों की सक्रियता के अभाव मे बुद्धि का विषयाकार परिणाम न होने से चित्त की जो तमोगुण-प्रधान वृत्ति है उसे निद्रा कहते हैं १। चित्त और शरीर की प्रकृति के अनेक रूपों, स्थितियों के अनुसार ही जीवन के तत्त्व हैं और इन्हीं तत्त्वों का विनियोग काव्य-साहित्य मे सिद्धांत के नाम पर कर दिया जाता है।

मनोविकार और अश्रु

जब कभी हम ऐसी घटना का वर्णन सुनते या ऐसा कोई अपूर्व दृश्य देखते जिससे हमारा पूर्व परिचय नहीं हुआ रहता तब अकस्मात् आनंद या विषाद के अतिरेक से हमारे मनोविकार की प्रकृति के अनुकूल शरीर की नसों में विकार उत्पन्न हो जाते हैं। हमें रोमांच हो आता है, आँखों मे आँसू छलछला आते हैं। अश्रु-प्रवर्षण भी तेज का ही प्रताप है। हर्ष का आधिक्य जब इस सीमा तक पहुँच जाता कि हम अपनी साधारण स्थिति में उसको आत्मसात् नहीं कर सकते तब उसके दुखजनक अतिरेक से आँसू

१ नैयायिक निद्रा को वृत्तिरूप न मानकर केवल ज्ञानभाव मानते हैं, किन्तु योगवादी उसे चित्त की वृत्ति ही मानते हैं—

'अभाव प्रत्ययाऽलंबन वृत्तिर्निद्रा'

[पातंजल योग-दर्शन, १, १०]

—क्योंकि यदि ऐसा न हो तो सुषुप्ति के बाद मनुष्य के ज्ञान में क्रम-भंग होता और 'मैं अच्छी तरह सोया' यह ज्ञान जब रहता ही है तब उसे ज्ञानाभाव कहना उचित नहीं जँचता।

निकल आते हैं। हँसते-हँसते लोट-पोट हो जाने पर भी आँखें छलछला जाती हैं। जितने आनद का भार हम सँभाल सकते हैं उतने से अश्रु-विकार उत्पन्न नहीं होता। आनद के साथ साथ विषाद में भी यह बात प्रायः उसी रूप में पाई जाती है। जितने दुख को हम सँभाल सकते हैं उतने से आँखों में कोई विकार स्पष्ट नहीं झलकता, किंतु जो विषाद असह्य होता है वह बरबस हमारे हृदय का मथन कर आँसू निकाल देता है। सस्कृत में इसी कारण चक्षु—आँख—को वक्ता माना गया है। सुख या दुख जब अत्यधिक हो जाता है तब वाणी स्वतः मौन हो जाती है। वाणी के मूक होते ही आँखें बोलने लगती हैं। आँसू टपकाकर वाणी के द्वारा वर्णन न्यूनाधिक हो सकता है, पर भाव-निर्देश के लिए वाणी से मौन कहीं अधिक प्रभावशाली सिद्ध होता है। इससे वर्णन की अनिर्वचनीयता मानी जाती है। प्रवीण कलाकार अतिशय सुख या दुख के समय अपने पात्रों को मूक बना देते हैं।

**मुक्तक रचना और रस-प्रसंग**

मुक्तक रचनाओं में प्रसंग की उपयुक्तता या अनुपयुक्तता का निर्णय करना कठिन होता है। कहीं-कहीं केवल काव्य-रीति या रूढ़ि के सहारे ही अनुकूल परिस्थिति या घटना का आक्षेप करना पड़ता है। मन की रस-सम्राहिणी प्रवृत्ति ऐसी होती है जो वर्णन के अनुकूल ही परिस्थिति का काल्पनिक विधान कर लेती है। बुद्धि के द्वारा जीवन के आह्लाद को ग्रहण करने की मनुष्य में स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है। मधु-लोभी भौंरे की तरह पाठक वर्णन पर मँडराने लगते हैं और फिर रस-मग्न भी हो जाते हैं। रसमय प्रसग के वर्णन में इतना आकर्षण रहता है कि रसिक पाठकों की कल्पना-शक्ति को

वह नियंत्रित कर देता है, इधर-उधर दिशाच्युत नहीं होने देता। कल्पना के जैसे आक्षेप से, जैसे विधान से वर्णन की रमणीयता बढ़े वैसी ही हमारी मनोवृत्ति हो जाती है। रस-लोभ की प्रवृत्ति भी ऐसी तीव्र होती है कि कभी-कभी असंभव घटना को भी, थोडी देर केलिए ही सही, अपनी बुद्धि-वृत्ति की गौणता से, संभव मानकर हम उसका रस-ग्रहण कर लेते हैं। मनस्तत्व का यह सर्वमान्य स्वरूप न होने पर भी वितर्क से उसकी उत्पत्ति कर ली जाती है। यदि ऐसी प्रवृत्ति न हो तो हाथ आयी चिडिया उड़ जाती है। काव्य और सूक्ति का भेद ऐसे ही प्रसंग पर स्पष्ट होता है। काव्य-में रस प्रधान रहता है और सूक्ति मे चमत्कार। किसी वर्णन को पढ़कर जब हम साधारणतः 'आह !' कह उठते हैं तब वह काव्य-सयुत होता है और जब 'वाह !' कहते हैं तब वह चमत्कार-प्रधान रहता है। चमत्कार-प्रकाशन के समय हृदय की वृत्तियां गंभीर नहीं, छिछली रहती हैं। ऐसी वृत्तियों से रसोद्रेक नही होता। अच्छी या अनूठी उक्तियो से क्षणिक मनोरंजन भले ही हो जाय, पर वे हृदय को निमग्न नहीं कर सकतीं।

रस-ग्रहण की मनोवृत्ति

मानव प्रकृति की विलक्षणता यह है कि वह अपनी जाति, संस्कृति, सभ्यता, सुख-दुख, सपत्ति-विपत्ति, सुविधा-असुविधा, भाव-विचार के रूप में अपने स्वार्थ को किसी भू-भाग पर केंद्रित कर देती है। जिसका स्वार्थ जितना ही सकीर्ण रहता उसके राष्ट्र की परिधि भी उतनी ही सकीर्ण होती है और जो अपने स्वार्थ का जितनी दूर तक प्रसार कर सकता है उसकी देश-भक्ति भी उसी सीमा

मानव-प्रकृति और राष्ट्र-निर्माण

तक क्रिया-तत्पर रहती है। स्वार्थ की यह परिधि कभी-कभी भौगोलिक सीमा को लाँघती हुई विश्व-बंधुत्व या मानवतावाद में मिलकर सीमाहीन हो जाती है। राष्ट्र का यह रूप सर्वमान्य नहीं। मनुष्य जितनी अपनी या अपने जीवन-संपर्क में आए हुए व्यक्ति या समाज की चिंता या ममत्व रखता है उतना दूसरों केलिए नहीं जो उससे दूर या भिन्न है। राजनैतिक प्रेरणा या विग्रह के ऊपर बहुधा किसी राष्ट्र का उदय-प्रलय निर्भर करता है, किंतु राजनीति के सारे कारणों को काव्य आत्मसात् नहीं कर सकता। काव्य में राष्ट्रीयता के वे ही उपकरण समाविष्ट किए जा सकते हैं जिनसे मानव-कल्याण की संभावना बनी रहती है। छल-प्रपंच, षड्यन्त्र-विग्रह को लेकर सामान्य लोक-जीवन में रसात्मक अनुभूति उत्पन्न नहीं हो सकती। इसी कारण काव्य औचित्य की सीमा से बाहर अपना चरण-प्रसार नहीं कर सकता।

राष्ट्रीयता की उद्भावना

राष्ट्रीयता की उद्भावना स्वतः नवीन दृष्टिकोण की उपज है। प्राचीन या मध्य-काल में सात्मिक राष्ट्र की कल्पना भारत में नहीं हुई थी। अपने राज्य या साम्राज्य की विस्तार-परिधि तक ही राष्ट्र की सीमा मानी जाती थी, पर राष्ट्रीय चेतनता का जो स्वरूप आज लक्षित है वह उस सीमा के अंतर्गत उस समय प्राप्त न थी। समय-समय पर कुछ कवियों ने देशभक्तिपरक रचनाएँ कीं और अपने आश्रय-दाता वीरों की विरुदावली भी गाई, लेकिन राष्ट्रीयता के सारे उपकरणों से उनकी रचनाएँ समन्वित नहीं हो सकीं। अपने राज्य, प्रांत या जातीय शक्ति की रक्षा, वृद्धि तथा महत्ता स्थापित करने केलिए जो रचनाएँ हुईं और उनसे देश तथा जाति को जो

शक्ति प्राप्त हुई वे अपने अर्थ मे सार्थक है। उनसे राष्ट्र का वृहत्तर कल्याण-साधन नही हो सका, उनका प्रयोजन भी इतना विशाल नहीं समझा गया।

राष्ट्रीय कविताओं की अपनी एक विशेष मनोवृत्ति होती है। भावना तथा मनोवेग के अनुसार उसकी दिशाएँ बदलती रहती हैं।

**राष्ट्रीय कविता की मनोवृत्ति**

राष्ट्र के अतीत गौरव या महिमा की स्मृति पर जो मनोवेग टिका रहता है वह गर्व या स्वाभिमान के रूप मे फूट पडता है, अभाव या दीनता के बोध से वह करुणा या विलाप का रूप धारण करता है, उत्तेजना की स्थिति मे वह उत्साह तथा दर्प को अभिव्यक्त करता है और यदि मनोवेग राष्ट्र की निष्क्रियता तथा कर्त्तव्य-विमुखता से प्रेरित हुआ रहता है तो वह भर्त्सना और धिक्कार के रूप में उबल पड़ता है। राष्ट्र के उपलक्ष्य पर हमारा रोना-गाना, हमारी विभिन्न मनोवृत्तियों को ही सूचित करता है। राष्ट्र की हित-चिता या शक्ति-संवर्द्धन मे जिस कवि का हृदय किसी सबध-सूत्र का पता नहीं पा सकता उसके लिए राष्ट्रीय कविताएँ कुछ तत्त्व नहीं रखतीं। जो कवि राष्ट्र के अणु-परमाणु से ममत्व रखता है, जो राष्ट्रीय चेतना के साथ अपने हृदय का पूरा तारतम्य देखता है उसके लिए राष्ट्र का महत्त्व है और वही राष्ट्रीय कविता रचने का अधिकारी भी है। युग-धर्म के अनुसार स्वर-में-स्वर मिला देना ही पर्याप्त नहीं है।

कलागीत की एक प्रवृत्ति राष्ट्रीयता-मूलक भी रही है, किंतु उसकी उद्भावना बहुत पुरानी नहीं। जातीयता की सीमा के बाहर हमारी राष्ट्रीयता नहीं जा सकी थी और उसी सीमा के अंतर्गत

ही कुछ कवियों ने अपनी भारती का उपयोग किया। ज्यों-ज्यों हमारा परिचय एक-दूसरे से बढ़ता गया, सब समान सुख-दुख में सम्मिलित होते गये, त्यों-त्यों हमारी राष्ट्रीय भावनाएँ बृहत्तर होने लगीं। इस परिस्थिति में भी जो राष्ट्रीयतापरक रचनाएँ हुईं उनमें मनोवेग की प्रबलता नहीं पाई जाती। उनमें बोध तो है, पर प्रतीति नहीं। विदेशी शासन ने जब देश-भक्ति तथा राज-भक्ति को पृथक् पृथक् भावनाओं के रूप में उपस्थित कर दिया तब भी हमारे कवि दोनों विजातीय भावनाओं को प्रायः एक ही स्वर से अभिव्यक्त करते रहे। अपनी करुणाजनक दीनता पर दुख प्रकट करते हुए वे नये शासन से उत्पन्न सुख-सतोष का उल्लेख कर देना भी उचित समझते थे। उस समय की परिस्थिति ही ऐसी कुछ थी। राष्ट्रीय भावना को पुरस्सर करनेवाली अंतर्ज्वाला न जन-समाज में थी और न कवि-हृदय में। राष्ट्रीय जागृति के उत्थान के साथ-साथ ही देश का वायुमंडल बदलने लगा। जनता में राष्ट्रीय रचनाओं को सुनने-सुनाने की हिम्मत बढ़ने लगी, उत्साह भी आने लगा। आज इस परिवर्त्तित वायुमंडल में भी, कलागीत में राष्ट्रीय प्रवृत्ति ने कोई विशेष उल्लेखनीय स्थान नहीं प्राप्त किया है। कुछ उत्साही कवियों ने अपनी वाणी-विभूति का उपयोग राष्ट्रीयता के संवर्द्धन में अवश्य किया है, किंतु उनमें से अधिकांश स्थिति-पालकता का विचार रखनेवाले ही हैं, नव जागरण का शंख फूँककर जनता को उन्मत्त करनेवाले नहीं। यह अवस्था आरंभ की है, भविष्य में कलागीत की इस प्रवृत्ति के उच्चादर्श की प्रतिष्ठा करने की संभावना नष्ट नहीं समझी जा सकती।

राष्ट्रीय कविता की प्रकृति

छायावाद के आविर्भाव के पहले भी इतिवृत्तात्मक ढग की रचनाओं से आगे बढ़कर मार्मिक विषयों की ओर कलागीत की प्रगति शुरू हो गई थी। बाह्यार्थ-निरूपण की परिपाटी को छोड़ते हुए स्वानुभूतिमूलक कविताओं मे भावना-विस्तार के आगे रहस्यमय संकेत भी मिलने लगे थे। छायावाद ने कल्पना का पुट देकर काव्य-शैली की व्यंजकता बहुत बढाई। नये ढग के लाक्षणिक प्रयोग, जिनसे हिंदी पाठक परिचित नहीं थे, भाषा की व्यजक शक्ति को बढ़ाने के साथ-साथ नई सूझ का आतक भी पैदा करने लगे। इतिवृत्तात्मक शैली की प्रतिक्रिया-जैसी छायावादी कविताएँ रची जाने लगीं और कुछ समय तक तो नये कवियों के उत्साह ने छायावाद को काव्य का सामान्य स्वरूप-जैसी प्रतिष्ठा दे देनी चाही, किंतु छायावाद की काव्य-वस्तु अज्ञेय और अव्यक्त की झाँकी लेने के अतिरिक्त जीवन के किसी दूसरे क्षेत्र में प्रसारित नहीं हो सकी। वस्तु-विन्यास की विशृंखलता, रमणीय कल्पना, चित्र-विचित्र लाक्षणिक वैचित्र्य ही उनका साध्य रहा। विभाव-पक्ष का आभास, ऐसी कविताओं मे अस्पष्ट ही बना रहा। काव्य-वस्तु को एकदेशीय बनाये रहने के कारण उसमें भावना-विस्तार का क्षेत्र तो प्रायः परिमित रहा, किंतु कल्पना को स्वच्छंद गति मिली। भारतीय शास्त्र-पद्धति की ध्वनि, रीति, रस, अलकार को कल्पना के उन्मुक्त क्षेत्र मे दूसरे ही सुर-ताल के साथ उपस्थित होना पड़ा। लक्षणा के ऊपर लक्षणा का इतना भव्य भवन निर्मित किया गया कि हिंदी के पाठक उसे देख कर विस्मय-विमुग्ध तो अवश्य हुए, किंतु उसमे प्रवेश करने का

छायावाद का आविर्भाव

छायावाद की प्रकृति

द्वार न पा सके। वचन-वक्रता तथा वैचित्र्य ने पाठकों के लिए कुछ आकर्षण पैदा किया, पर हृदय के साथ उसका कुछ सामंजस्य न उत्पन्न हुआ। छायावाद की रचनाओं से कलागीत को सबसे बड़ा लाभ उसकी आकर्षक शैली से हुआ, काव्य-वस्तु के रूप में उसका कुछ विशेष हित न हो सका।

छायावाद, रहस्यवाद, हृदयवाद आदि कितने ही 'वाद' काव्य-पद्धति में दिशा-भेद उत्पन्न करने लगे। कुछ लोग छायावाद, रहस्यवाद, हृदयवाद सबका एक ही अर्थ निकालने लगे और कुछ ने प्रत्येक 'वाद' की अलग-अलग व्याख्या की। इतना तो स्पष्ट है कि एक से दूसरे 'वाद' में भिन्नता की कोई निश्चित सीमा नहीं रखी गई।

छायावाद, रहस्यवाद और हृदयवाद

इतिवृत्तात्मक तथा बाह्यार्थ-निरूपक कविताओं के प्रतिक्रिया-स्वरूप जो भावनात्मक तथा अंतर्वृत्तिमूलक कविताएँ रची गईं वे द्विवेदी-युग की कविताओं से, भाव, विचार, शैली, सब तरह से भिन्न रहीं। हृदयवाद का तथ्य अनुभूति-मूलक है और इससे किसी ढंग की कविता, यदि वह सच्चे अर्थ में कविता ही है तो, अलग रह भी नहीं सकती। छायावाद और रहस्यवाद का अंतर अबतक भी स्पष्ट नहीं हो सका है और इस युग में ऐसा होना संभव भी नहीं। भावात्मक तथा साधनात्मक रहस्यवाद का युग कब न उतर गया। यदि छायावाद ईसाई संतों के छायाभास (Phantasmata) और आध्यात्मिक प्रतीकवाद (Symbolism) के अनुकरण पर है और रहस्यवाद वेदांतिकों के अद्वैतवाद का सगुणपरक उपासनामूलक द्वैतवाद या अँगरेजी काव्य-जगत् के एक अंश में प्रवर्तित (Mysticism) काव्य-रूप है तो इन सबका सम्यक् निर्वाह किसी

संप्रदाय में ही सभव है। वे काव्य की सामान्य परिभाषा के अतर्गत नहीं आते। जीवन मे सम्प्रदायगत जो भावनाएँ हैं वे समस्त काव्य-जगत् का आच्छन्न नहीं कर सकतीं। हिंदी कलागीत के इतिहास पर समीक्षात्मक दृष्टि डालने से साधारणतः यही पता लगता है कि वस्तुवादी या वर्णनात्मक ढग की कविताओं मे स्पष्टता का रूप जो लक्षित होता था उसमे भावना तथा कल्पना के विस्तार का विशेष अवकाश न था, यथातथ्य वस्तु का वर्णन कर दिया जाता था। छायावाद के रूप में तथ्य को अस्पष्ट रख दिया जाता है और कल्पना की दौड लगाने केलिए बडी छूट मिल जाती है। रहस्यवाद मे अव्यक्त और अज्ञेय को व्यक्त तथा ज्ञात-रूप में वर्णितकर उसे हृदय का देवता बनाया जाता है। ब्रह्म और जीव दोनों के मिलन-व्यापार, वचन-वक्रता तथा कल्पना के वैचित्र्य से दिखलाये जाते हैं। यदि वस्तु-स्थिति इतनी ही दूर तक रहे तो ज्यादा घबडाने की बात नहीं। ब्रह्म और जीव के उपलक्ष्य पर लौकिक वासना-मूलक कविताएँ, अधिकतर रहस्यवाद के नाम पर, काव्य-जगत् मे प्रकाशित हुईं। अपनी लौकिक प्रणय-भावना को रहस्यवादी कविता के रूप मे लाने की बात को कुछ कवियों ने मौन रहकर, निरुत्तर होकर, स्वीकृत भी किया है। जो सच्चे अर्थ मे रहस्यवादी कवि हैं, जिन्हे वैसी दुर्लभ अनुभूति प्राप्त है उनकी बात मैं नही कहता। रहस्यवाद या छायावाद को काव्य का सामान्य लक्षण न मानते हुए, एक विभाग-विशेष के रूप मे जो कवि इस ढग की कविताएँ रचते हैं उनसे काव्य का कल्याण ही सभव है, अहित नहीं। छायावाद

छायावाद में कल्पना-तत्त्व

रहस्यवाद में प्रणय-भावना

या रहस्यवाद के नाम पर वाग्जाल फैलाकर पाठकों का व्यर्थ भ्रम में डालना, चाहे नैतिक दृष्टि से बुरा न भी माना जाय, पर अपनी आत्म-प्रवचना के विचार से निस्संदेह पाप है।

कलागीत स्वभावतः ही परंपरामुक्त होता है। एक परिपाटी को तोड़कर नये क्षेत्र में आते ही उस पर दूसरा भूत सवार हो जाता है। रीतिकाल के अभिसार, नायक-नायिका, हाव-भाव आदि के ऐंद्रिक सुख-विलास की रमणीय कल्पनाओं से पिंड छूटा, और यों ही नहीं, आंदोलनात्मक क्रांति की पुकार मचाकर, तो फिर आध्यात्मिक आवरण के भीतर अज्ञात नायक-नायिका की मौन प्रणय-वासना दबे पाँव आकर अपने पूर्व संस्कारों के साथ उसी गढ़े में जा धँसी। कुछ समय तक कवियों ने अपने काव्य में निर्देश या उपलक्षण को ही महत्त्व दिया, मुख्य अभिधान या अर्थ-बोध पर उनकी दृष्टि नहीं गई। काव्य के आध्यात्मिक अर्थ पर जितना ध्यान दिया गया उतना हृदय के भावों की संगति पर नहीं। गंभीर भावों की अभिव्यक्ति भी काव्य में अप्रत्यक्ष रूप से ही होती रही। हृत्तंत्री की नीरव झंकार, अनंत प्रतीक्षा, मद में झूमना, सूक्ष्म अभिसार, प्रियतम का दबे पाँव आना आदि चित्रमयी भाषा में रंजित होकर उसी दल-दल में जा फँसे। ऐसी कविताओं ने हृदय के ज्ञात पक्ष की तो उपेक्षा की ही, अज्ञेय के रहस्य में लिपटाकर बुद्धि को बड़ा परेशान किया। इस ढंग की काव्य-प्रणाली से भाषा में लाक्षणिक वक्रता की कुछ विशेषता अवश्य आ गई। कभी-कभी लाक्षणिक प्रयोगों से मन की अव्यक्त भावनाओं का बहुत ही रमणीय चित्र उपस्थित किया जा सकता है। कुछ कृतविद्य

कलागीत की रूढ़ि-प्रियता

कवियों ने इस दिशा में अच्छा काम किया है, परतु भाषा की बलात् अर्थ-व्यक्ति का अनाचार भी खूब बढा। भाषा की अर्जित शक्ति से अधिक अर्थ भॉपने पर जोर देने के कारण उसकी शिथिलता ही बढ़ी। इस प्रकार हम देखते है कि काव्य में जब जब बॅधी हुई प्रणालियों से बाहर निकलकर जगत् और जीवन के विविध पत्तों की मार्मिकता दिखाने की प्रवृत्ति अग्रसर हुई तब तब वह कुछ दूर चलकर फिर उसी राजमार्ग पर आ गई है। इस प्रयत्न के कारण काव्य मे अवश्य ही कुछ लाक्षणिकता, कुछ प्रगल्भता और कुछ विचित्रता आ गई, पर उसमे जीवन के नकली बंधनो को तोडकर फिर नये ढंग के नकली बधन बॉध दिए गए हैं।

नये ढंग की काव्य-प्रणाली में आध्यात्मिकता का गहरा पुट देने के कारण वह स्वभावतः दुरूह हो गई। तत्त्व-चिंतक और

तत्त्व-चिंतक और कवि

कवि दोनों की चितना, भावना तथा कल्पना में जो भेद होता है वह विशेषतः तथ्य के अनुबंध-सूत्र को लेकर ही। कवि अपनी प्रवृत्ति को जितनी स्वच्छंद गति दे सकता है, तत्त्व-चितक उस सीमा तक नहीं पहुॅच सकता। अनुबंध-सूत्र की अर्थ-संबधी विशेपता कवि की अपनी विशेषता है जो उसकी रचना को महत् बनाती है। वह अपनी सारी मानसिक सत्ता—बुद्धि और भाव—को लेकर काव्य-क्षेत्र मे विचरण करता है। उल्लास, हास्य, विनोद, करुणा, वेदना आदि की अभिव्यक्ति अपनी स्वाभाविक प्रवृत्ति के अनुसार वह करता चलता है, तत्त्व-चिंतक की तरह बैठकर विवेचन नहीं करता। इसके साथ ही यह भी एक सत्य है कि कवि अपना भाव पाठक या श्रोता को नहीं देता, प्रत्युत् वह उसके अपने सजातीय भाव

को ही उद्दीप्त कर देता है। यदि किसी पाठक या श्रोता के हृदय में कवि के भाव की एकरसता नहीं रही तो उसका काव्य वैसे पाठक के हृदय में प्रसार नहीं पाता।

कलागीत की अति-आधुनिक प्रवृत्ति के भीतर गीत-शैली भी है जिसका प्रचलन इधर पिछले दिनों से बड़े वडल्ले के साथ हो रहा है। कभी-कभी गीत की शीर्षकहीनता भी विज्ञापित कर दी जाती है। कविता का सामान्य शीर्षक 'गीत' रख देने से ही वस्तुतः गीत या

गीत-शैली का प्रचलन

वैणिक (लीरिक) के गुणों से वह समन्वित नहीं हो जाती। कुछ कृतविद्य कवियों में गीत रचने की स्वाभाविक प्रतिभा है और उनको अपनी भावना के अनुभूतिजन्य आवेग को अखंड रूप से अभिव्यक्त करने की क्षमता भी है, किंतु आज जिस परिमाण में गीत प्रकाशित हो रहे हैं वे जीवन की मार्मिकता को अपने साथ-साथ ढो नहीं सकते। गीत जिस प्रकार आवेग-प्रधान भावना का एक खंड है उसी प्रकार उसकी अभिव्यक्ति भी अखंड होती है। अप्रस्तुत-विधान उसके आवेग की एकसूत्रता को खंडित नहीं कर सकता। कवि के हृदय की अंतर्ज्वाला किसी बाह्य प्रेरणा से प्रभावित होकर उसके सारे अंतर्बाह्य को एक साथ ही अभिव्यक्त कर देती है। उसमें स्वभावतः ही लय-छंद को अनुकूल गति प्राप्त हो जाती है। समझ विचारकर, अध्यवसाय के साथ किसी गीत की रचना नहीं होती। वह एक मनोवेग की रचना है। कवि के अंतस् में जो भावना घनीभूत हुई रहती है वह प्रेरणा संकेत पाते ही बाहर निकल पड़ती है—उसके सारे अंतस् को उद्भासित कर देती है। अधिकांश गीत जो अभी हमारे

सामने आ रहे हैं उनमे शीर्षक के अति
नहीं मिलती। गीतो की रचना-प्रकृति क

गीत-शैली की रचना-प्रकृति

लक्षित नही होती तबतक
मिल सकता है। कृष्णा
की हार्दिकता तथा मा
वह आजकल के गीतिकारो मे लक्षित
काहू सुख न लह्यो' या 'अब मै नाच्यो
वाणी की विदग्धता है, मार्मिकता है वह
बार' या 'सकल गुणो की खान, प्राण तु
किंतु सभी गीतों की प्रकृति एक-सी नहीं
आधुनिक काल में रचे गए हैं जिनमे एक
की अनुभूति, व्यथा या उच्छ्वास के र
उत्पीडित या उच्छ्वसित भावना स्वतः अ
है। नियम की स्वाभाविकता उसे अनु
कलागीत की इस प्रवृत्ति का संचालन, र
विकता के साथ किया जाय तो काव्य का

कलागीत की आधुनिक प्रवृत्तियो में
साहित्य-पथियो का भी एक समुदाय है

कलागीत की प्रगतिशीलता

जीवन के चित्रण को
काव्य या साहित्य में प्रगति
तत्त्व नहीं, प्रत्युत् जीवन
लक्षण है। प्रगतिशीलता के स्वर को ऊ
का समन्वय कर देने से प्रतिक्रिया की
प्रतिक्रिया सर्वत्र बुरी नहीं होती, कभी-क

क्रम की बढ़ती हुई गति को रोककर उसका संतुलन करने में इससे काफी सहायता मिलती है। हमारे सामाजिक तथा धार्मिक जीवन में आर्य-समाज ने जिस क्रांति की प्रतिष्ठा की उसका प्रभाव आधुनिक काव्य-जगत् पर कम नहीं पड़ा। इसी प्रकार राष्ट्रीय तथा राजनैतिक जीवन के विकास में साम्यवाद या मार्क्सवाद ने एक नया दृष्टिकोण दिया है। किसी संप्रदाय या 'वाद' को बिना चरम सीमा पर पहुँचाये उसकी प्रवृत्तियों से लाभ उठाया जाय तो जीवन और काव्य केलिए हित-कर ही होता है, किंतु जीवन और काव्य की सामान्य प्रवृत्तियों के रूप में इनका उपयोग करना प्रायः उसी सीमा पर पहुँचना है जहाँ से प्रत्यावर्त्तन की अपेक्षा हो जाती है। इस प्रकार जीवन या काव्य कुछ स्थायित्व लेकर घड़ी के पेंडुलम की तरह कभी इस दिशा से उस दिशा और उस दिशा से इस दिशा की ओर जाता-आता रहता है। इससे समय और शक्ति का अनावश्यक ह्रास तो होता ही है, जीवन या काव्य भी प्रायः एकांगदर्शी हो जाता है।

प्रगति का स्वरूप

प्राचीन काव्य में समाज के विशिष्ट वर्ग को जो सम्मानीय स्थान प्राप्त हुआ था वह निम्न वर्ग को नहीं। राजा-रानी, विद्वान्-पंडित, शूर-वीर के चरित्र-चित्रण को आदर्शवादी दृष्टिकोण के कारण ही काव्य में प्रतिष्ठा मिली थी। समाज के इस वर्ग के प्रतिनिधियों के संबंध में सामान्य जनता के भाव-विचार आज की तरह संकीर्ण नहीं थे। ऐसे आदर्श पात्रों की काव्यगत प्रतिष्ठा से रस-परिपाक में भी विशेष सहायता मिलती थी। 'राजा' शब्द ही शील, शक्ति, सौंदर्य, ऐश्वर्य, धीरोदात्तता, परदुखकातरता आदि गुणों का प्रतीक माना

आदर्श की प्रतिष्ठा

जाता था। राजा को ईश्वर का अंश मानने की भावना भी शास्त्रानुमोदित थी। किंतु ज्यों-ज्यों जीवन मे परिवर्त्तन-पर-परिवर्त्तन आने लगे, समाज मे जिस आदर्श को प्रतिष्ठा प्राप्त हुई थी उसमें कर्त्तव्य-बुद्धि नष्ट होने लगी और केवल अधिकार-भावना ही बचने लगी, त्यों-त्यो सामान्य जनता अपने आदर्श नायक मे देवत्व का ह्रास समझने लगी और सामान्य मानव-जीवन से बढकर उसमे और कोई विलक्षणता नही देखने लगी। जनता का वह नायक देव से मानव पर आया और जैसा कि लक्षणों से प्रतीत हो रहा है, वह मानव से भी नीचे उतर कर दानव तक आ सकता है। प्रजातंत्र की बढ़ती हुई भावना ने राजतंत्र को निःस्व बना दिया। जो दृष्टि आदर्शोन्मुख थी वह यथार्थता पर आ टिकी। जीवन के इस महान् परिवर्त्तन का प्रभाव काव्य पर पड़े बिना नहीं रह सकता। प्राचीन साहित्य-शास्त्र मे नायक के जो विशेषण वर्णित किये गए थे वे विशेषण तो बने रहे, किंतु उनके अर्थ विपरीत मालूम होने लगे।

प्रगतिवाद में आदर्श का ह्रास

मानवता की इस विजय ने काव्य को कोई नयी दृष्टि नहीं दी। काव्य की सामग्री मानव-जीवन की विविधता ही रही है। उसमें ऊँच-नीच, राजा-रंक, विद्वान्-मूर्ख, सुंदर-असुंदर का कोई भेद नहीं। एक वृद्धा भिखारिणी का चित्र बनाते-बनाते यदि चित्रकार किसी युवती रानी का चित्र बना दे तो वह सफल नही माना जा सकता। चित्रकार का साध्य वृद्धा भिखारिणी को ही चित्रित करना है, अपनी ओर से भिन्न-भिन्न रंगो की कूचियो से उसे रति-सुंदरी बना देना नहीं। काव्य में किसान मजदूर, भिखारी को भी वर्णन

काव्य का लक्ष्य—मानवता

की दृष्टि से वही प्रतिष्ठा मिलनी चाहिए जो समाज के विशिष्ट वर्गों को अभी तक मिलती रही है। सद्गुणों का निवास केवल बड़ों में ही नहीं रहता, छोटे भी उनसे उद्दीप्त रहते हैं। एक भिखारिणी के हृदय में स्नेह, वात्सल्य, ममता आदि जो स्त्रियोचित गुण मिल सकते हैं वे प्रत्येक रानी में प्रायः नहीं मिलते। एक भूखा किसान उदारता, वीरता आदि गुणों से किसी आधुनिक राजा को भी पराजित कर सकता है। ऐसी स्थिति में काव्य की दृष्टि से जीवन की सामान्य कही जानेवाली विभूतियों का चित्रण व्यर्थ नहीं हो सकता, बल्कि इससे काव्य की विशेषता ही प्रतिपादित होगी।

प्रगतिवाद और जन-धारणा का ससर्कता

प्रगतिवाद आदर्श से यथार्थ को ही विशेष महत्त्व देता है। समाज में विधवा तथा अछूत को जो हेय स्थान था उसको बदलने की गुंजाइश अब हो गई है। धार्मिक रूढ़ियों तथा पाखंडी धर्म-ध्वजियों के कारण जीवन का जो वातावरण इतना कलुषित हो गया था, अंध-विश्वास तथा परंपरा के नाम पर जो मलिनता आ गई थी उसका परिमार्जन अब होने लगा है। समाज का कोई भी अंग अपनी दीनता तथा हीनता के कारण ही हेय नहीं माना जा सकता। जीवन के विविध अंगों तथा रूपों को अपने भीतर समाविष्ट कर लेने में ही काव्य की सार्थकता है। काव्य का द्वार ऊँच-नीच, धनी-दरिद्र, देव-दानव सब केलिए खुला है। उसमें इतनी ही पक्षपात-शून्यता की आवश्यकता है कि समाज के उच्च वर्ग ने काव्य पर जो एकाधिपत्य जमा रखा था उसको हटाकर किसी दूसरे वर्ग को भी एकाधिपत्य न दिया जाय। जीवन की सामान्य गति-विधि के अनुसार काव्य में स्थान पाने की जो कोई उपयुक्त

पात्रता रखता हो उसका सम्मान होना चाहिए। प्रतिक्रिया का द्वंद्व यदि काव्य का लक्ष्य बनाया जायगा तो स्थायी काव्य की सृष्टि सभव न होगी और कवियो को कवि की महत् सज्ञा न मिल कर प्रचारक का पद ही प्राप्त हो सकेगा।

जीवन के साधनों की काव्यगत प्रतिष्ठा

मनुष्य-समाज के जो भिन्न-भिन्न अंग है उनके अतिरिक्त काव्य मे उन उपयोगी साधनो का भी उल्लेख होता आया है जो हमारे बौद्धिक विकास तथा सभ्यता के परिचायक रहे हैं। काव्य मे जहाँ राजा को स्थान मिला है वहाँ उसके साथ वीणा, वेणु, रथ, मदिर, भवन आदि को भी समुचित स्थान प्राप्त हो गया है, किंतु कृषक या श्रमिक को काव्य से अपदस्थ रखने के साथ-साथ उनके ढोल, झोपडी, बैल-गाडी तथा हँसिया-हथौडा को भी अलग रखना पडा। जीवन-निर्वाह के इन साधनों मे मार्मिकता की कोई कमी नही, किंतु काव्य की दृष्टि से इनमें अभी रसात्मकता की न्यूनता मालूम पडती है। यदि सामान्य जीवन को काव्य में प्रसंगानुकूल स्थिति प्राप्त हो जाय तो ये साधन भी रसग्राह्य रूप प्राप्त कर ले सकेंगे। प्रत्येक देश का काव्य अपनी भूमि के मौलिक आधार को प्राप्तकर ही रसग्राह्य हो सकता है। हँसिया-हथौड़ा भारतीय कृषक-वर्ग के जीवन-निर्वाह के रूप में प्रधान साधन रहे है, किंतु आज प्रगतिशील साहित्यवादियों को इन साधनों को

राष्ट्रीय स्वरूप की रक्षा का महत्त्व

काव्योपयुक्त बनाने की प्रेरणा अपने देश में नहीं मिली, वे इस प्रेरणा केलिए परावलंबी है। भारत के नव जागरण ने भी चर्खा-धुनकी को राष्ट्रीयता का प्रतीक घोषित किया, किंतु प्रगतिशीलवादी को किसी दीन कृषक

विधवा के चर्खा कातकर अपने करुणापूर्ण जीवन-निर्वाह के चित्रण की अपेक्षा किसी बड़ी फैक्टरी या मिल में मजदूरों के हथौड़ों से अग्नि के स्फुलिंग निकालने में ही मजा आता है। जीवन के शाश्वत स्वरूप में जो काव्योपयुक्त रमणीयता रहती है वह आज-कल की वैज्ञानिक सभ्यता के कारण उठे हुए रूपों में नहीं। भों-भों करती हुई मोटरकारों के चित्रण की अपेक्षा मन्दगति से टिक्-टिक् करती हुई बैलगाड़ियों में ही भारत का स्वरूप देखा जा सकता है। सामान्य लोक-जीवन को काव्य का आधार बनाते समय भारतीय प्रकृति की रक्षा का विचार रखना भी उचित है। यदि स्वाभाविक रूप से जातीय तथा राष्ट्रीय जीवन में परिवर्त्तन या संशोधन करने की इच्छा हो तो प्रभाव भी स्थायी हो सकता और काव्य की मर्यादा भी बनी रह जाती। आज से लगभग बीस वर्ष पहले, क्रांति की पुकार पर एक दिन रूसी साहित्य को भी साम्यवाद की सेवा में, अपने समस्त वैभव के साथ, उपस्थित होना पड़ा था, किंतु इसका परिणाम, साम्यवाद के देशगत प्रचार की दृष्टि से, कुछ लाभप्रद भले ही हुआ हो, जगत् को इस अवधि के भीतर उसने कोई स्थायी साहित्य प्रदान नहीं किया। वैयक्तिक या सामाजिक जीवन की प्रत्येक अव्यवस्था का उपचार काव्य-द्वारा नहीं किया जा सकता। जीवन में जो कुछ चिरंतन है, जो कुछ स्थायी है, उसके निर्वाह में काव्य का उपयोग उपयुक्त होता है। रूढ़ि-ग्रस्तता या सामाजिक अव्यवस्था को दूर करने केलिए सामयिक साहित्य का उपयोग किया जा सकता है। स्वस्थ जीवन की प्रकृति स्थायी साहित्य के अनुकूल होती है। इस प्रसंग में यह न भूलना

स्थायी तथा सामयिक साहित्य का उपयोग

चाहिए कि प्रकृतिस्थ जीवन मे रोग के कीटाणुओं की तरह ईर्ष्या-द्वेष, छल-प्रपच, मद-मोह आदि के जो अनीतिमूलक भाव रहते हैं वे वर्जनीय होने पर भी चिरतन जीवन के सत्य है। इन स्थायी कीटाणुओं के परिहार की चेष्टा स्थायी साहित्य-द्वारा होती रही है। जीवन में प्रतिक्षण क्रांति होती रहती है, किंतु जो क्रान्ति किसी विशेष कारण से, जीवन के किसी विशेष काल मे होती है उसका अभीष्ट-साधन सामयिक साहित्य के द्वारा ही समुचित है, उसके लिए स्थायी साहित्य को व्यर्थ घसीटकर उसकी मर्यादा नष्ट करने की आवश्यकता नही।

---

# दसवाँ अध्याय

## अंतर्दर्शन

जीवन और काव्य की तात्त्विक समीक्षा के बाद उसका विनियोग भी आवश्यक है। कवि का आत्मभाव यदि उसके काव्य में सचाई के साथ अभिव्यक्त हुआ है तो उसके काव्य में जीवन का आभास पाया जा सकता है। काव्य के अंतर्वृत्ति-मूलक विश्लेषण से कवि के अतःकरण का पता चलता है, उसका हेतु और मनोभाव, लालसा और वासना, सबकी झलक मिल जाती है। इसके अभाव मे हम उसके अभिप्राय को अच्छी तरह नहीं समझ सकते, उसके उद्देश्य के संबध में कोई परिचय प्राप्त नहीं कर सकते। जीवन की कितनी ही वृत्तियाँ ऐसी हैं जो अर्द्धचेनावस्था मे निस्सृत होती हैं और कवि की स्पष्ट चेतना से भी अलग रहकर उसकी प्रवृत्ति तथा कल्पना पर प्रभाव डालने की चेष्टा करती हैं।

प्रस्तावना

मानव जीवन एक गूढ़ विषय है, अतः उसके संबंध मे कोई भी निर्णय सर्वथा विवाद-रहित नहीं माना जा सकता। काव्य मे जिस सीमा तक कवि का आत्मभाव प्रकट हुआ रहता है, वस्तुतः समीक्षा का विषय जीवन का उतना ही अंश माना जाना चाहिए। उससे अधिक की जिज्ञासा-मात्र हो सकती है, उसका प्रतिपादन नहीं किया जा सकता। 'कृत लोकं पुरुषोऽभिजायते'—अपने बनाये हुए संसार में ही पुरुष उत्पन्न होता है। कवि भी, यदि वह वस्तुतः कवि ही है तो अपनी काव्य-कला से पृथक् उसकी सत्ता नहीं मानी जा सकती। किसी भी व्यक्ति का शील और चरित्र उसके विचार तथा कर्म से भिन्न नहीं होता। ऐसी स्थिति मे काव्य के रूप मे कवि अपनी जैसी भावना व्यक्त करता है उसी के अनुरूप उसके जीवन का दृष्टिकोण मानना पडेगा। किंतु, इसके साथ ही यह भी सत्य है कि प्रत्येक कवि जीवन की प्रत्येक परिस्थिति में कवि ही नहीं रहता। इसी कारण काव्य-कला की अतर्भूमि पर प्रतिष्ठित जीवन कवि के सारे जीवन को अच्छी तरह आलोकित नहीं कर सकती। उसके किसी अंश का परिचय प्राप्त कर ही विवेचन किया जा सकता है। इस अध्याय मे अंतर्दर्शन के रूप में हिंदी के कुछ आधुनिक कवियो की समीक्षा, बहुत ही संक्षेप में, की गई है। कवियों की भिन्न-भिन्न प्रवृत्तियों को, जो उनकी रचनाओं मे अपेक्षाकृत प्रधान हैं, दिखलाने का प्रयत्न-मात्र किया गया है। इस प्रयत्न में किसी पूर्वाग्रह की प्रेरणा नहीं है। कवियों ने अपनी प्रतिभा तथा कौशल से समीक्षक की सहानुभूति को जिस सीमा तक अर्जित किया है उसी का स्पष्टीकरण है।

# मैथिलीशरण गुप्त

मैथिलीशरण गुप्त स्वभावतः प्रबंध-काव्य के कवि हैं। गीति-काव्य केलिए जिस आत्म-साधना तथा स्वानुभूति की अपेक्षा होती है उसका अभाव तो उनमें नहीं माना जा सकता, किंतु उनकी प्रकृति में लोकपक्ष को जो स्थान प्राप्त है वह व्यक्ति को नहीं। मैथिलीशरण गुप्त एक वैष्णव कवि हैं, किंतु महात्मा गांधी की तरह उदार वैष्णव नहीं। उनके कवि में वैष्णव की सांप्रदायिक संकीर्णता बनी हुई है और इसका प्रभाव भी उनकी रचनाओं पर अत्यधिक पड़ा है। वे एक धर्म-प्राण जातीय कवि हैं, राष्ट्रीय कवि की विशालता का समावेश अबतक उनके कवित्व में नहीं हो पाया है। भारत-भारती से लेकर साकेत, यशोधरा, गुरुकुल, हिंदू आदि मुख्य-मुख्य काव्य-ग्रंथों में उनके हिंदुत्व की अंतर्चेतना ही जगी है। मौलाना अलताफ हुसैन हाली के मुसद्दसों ने ही उन्हें भारत-भारती लिखने की प्रेरणा दी। इसी कारण हाली की नजर जिस हद तक पहुँची थी उससे अधिक वे अपनी दृष्टि का भी विस्तार नहीं कर सके। हाली ने अपना विषय मुस्लिम समाज तक ही सीमित रखा, फिर वे भी हिंदू-समाज की परिधि से बाहर जाने की उदारता न दिखा सके। अपनी सीमा में रहकर हिंदू-राष्ट्र को उन्होंने जीवन की जो स्फूर्ति दी, अपने भिन्न-भिन्न प्रबंध-काव्यों के द्वारा हिंदू-जीवन के जो रसात्मक स्वरूप उपस्थित किए वे अपने क्षेत्र में अतुलनीय हैं। हिंदुत्व की गरिमा ने भारतवर्ष की अन्येतर जातियों के प्रति उनके हृदय में कुछ कवित्व शेष न रखा। उनकी समस्त रचनाओं में कुछ सौ-पचास पंक्तियाँ ही

ऐसी निकाली जा सकती हैं जिनके द्वारा वे उदार राष्ट्रीयता की झांकी ले सके हैं।

मैथिलीशरण गुप्त मे एक विशेषता है। युगधर्म के अनुकूल वे एक ग्रहणशील प्रकृति के कवि हैं। वह एक युग था जब राष्ट्रीय नव जागरण मे अद्भुत विद्युत्-सचार कर योग देनेवाली भारत-भारती मे भी ब्रिटिश राज्य का अभिनंदन था और उसके बाद भी अन्वय-व्यतिरेक से उसकी प्रशंसा चलती रही। अब एक दूसरा समय आया है। राष्ट्र ने अपने जीवन के पिछले अध्याय को पलट दिया और कवि ने भी अपने जीवन को राष्ट्रीय दृष्टिकोण से देखना शुरू किया। गाधी-संपर्क ने कवि के जीवन मे जो परिवर्त्तन उपस्थित किया उसकी ध्वनि उनकी रचनाओं में सुनाई पड़ने लगी है, किंतु उस ध्वनि में अभिव्यक्ति की स्वच्छंदता पूरी तरह नहीं आ पाई है। राष्ट्रीय कवि के उपयुक्त भावना का विकास शायद उनकी प्रकृति के कुछ अन्यथा-सा मालूम पड़ता है। उनके राष्ट्रीय दृष्टिकोण में अभी विस्तार का अवकाश है। हिंदुत्व की अंतर्ज्योति को निष्कप रखते हुए राष्ट्रीयता के नाम पर भावना-सूत्र को बढ़ा ले चलने की प्रवृत्ति उनमें आने लगी है, पर अभी प्राचीन वैष्णव संस्कार तथा नवीन गांधी-संपर्क के बीच उनकी जीवन-प्रकृति द्वद्व ही कर रही है।

मैंने ऊपर संकेत किया कि मैथिलीशरण पुरातन वैष्णव संस्कार के पोषक हैं और साथ ही युगधर्म के अनुसार ग्रहणशील प्रकृति भी रखते हैं। उन्होंने नवीन काव्य-प्रणाली का स्वागत किया और उसमें अपना सहयोग भी दिया लेकिन यह सब इसलिए नहीं कि उनमें युगधर्म के पोषण या उसको अपने साथ ले चलने की मौलिक

प्रवृत्ति है, प्रत्युत् यह उनकी समन्वयशील प्रकृति की स्थिति-पालकता है। रहस्यवाद की नवीन धारा ने भी उनको कुछ दूर तक प्रभावित किया, पर उनकी सगुणोपासना की भावना ने शायद उस परम तत्त्व मे किसी रहस्य को नही देखा। आत्म-प्रवंचना की उस सीमा तक वे नहीं पहुँचे जहाँ अभी बहुत से तथाकथित रहस्यवादी कवि पहुँचे हुए हैं। वे वस्तुतः व्यक्ति-साधना के कवि नहीं, लोक-साधना के कवि हैं। और ऐसे कवि किसी भी साहित्य को बड़े ही सौभाग्य से प्राप्त होते हैं। व्यक्त जीवन में व्यक्त सौंदर्य को देखने की प्रवृत्ति उनमे इतनी स्वाभाविक है कि रहस्यवाद तथा गीति-काव्य से अधिक अपने प्रबंध-काव्यों में ही वे अपना आत्म-निरूपण कर सके हैं।

किसी ऐसे पात्र के संबंध में जिसकी धारणा जन-समाज में पहले से स्थिर रही है, कवि की स्वतंत्रता बहुत कुछ छिन जाती है। मेघनाद बध मे मधुसूदन दत्त ने लक्ष्मण के प्रति संचित हमारी दृढ़ सहानुभूति को छीनकर मेघनाद को देने की चेष्टा की, पर इस कार्य में वे सर्वथा सफल न हो सके। उर्मिला के चरित्र के संबंध में रामायणकार ने जिस 'मौन' का अवलंबन किया उसका चाहे जो अर्थ हो, किंतु इतना तो स्पष्ट है कि सर्वांगपूर्ण उर्मिला शायद रामायण की प्रधान नायिका के त्याग तेज, सतीत्व तथा कष्ट-सहिष्णुता से उत्पादित हृदय के भाव में ज्यादे हिस्सा बँटा लेती। उर्मिला को काव्य की उपेक्षिता समझकर उन्होंने उसकी अपेक्षा करनी चाही, लेकिन उनके इस प्रयत्न में जितनी भावुकता थी उतना संयम नहीं। उपेक्षिता उर्मिला की आँखों की राह कवि ने अपने हृदय की सारी सहानुभूति को बहा दिया, परंतु उसको वे लोक-

कल्याणी न बना सके। इसमे कवि की अनिच्छा और असमर्थता दोनो है। राम और सीता के प्रति कवि के हृदय में जो पूजा-भाव है वह इतना कुछ गभीर है कि उसकी रक्षा केलिए उन्हे पक्षपात करते ही बना है १। उर्मिला और लक्ष्मण के चरित्र का सार-सर्वस्व सीता और राम ने खींच लिया है। कवि ने अपनी निरपेक्ष प्रकृति का परिचय न देकर उर्मिला के प्रति अपनी सचित भाव-संपत्ति को नष्ट कर दिया। जिस भावना ने उनको काव्य-प्रेरणा दी उसने अंत तक उनका साथ न दिया। इसी कारण कवि ने साकेत में उर्मिला को प्रधान स्थान देने की भावुकता तो दिखाई, किंतु उसके महत्त्व की प्रतिष्ठा वे न कर सके। रामायणकार ने रामायण की जो रूपरेखा रखी और उसके भीतर उर्मिला को जितना स्थान दिया उससे अधिक मैथिलीशरण गुप्त भी उसे न दे सके। रामायण के मौन को उन्होंने अपने साकेत में व्यक्त करना चाहा, किंतु उस मौन में जो अर्थगर्भित तथा मार्मिक भाव-संकेत था वह विदग्ध विलाप से भरी साकेत की सैकड़ों पक्तियाँ अभिव्यक्त न कर सकीं। साकेत की उर्मिला जीती है, पर जीवन केलिए नहीं, विलाप केलिए। उनके हृदय मे उर्मिला के महत्त्व

१ इस अभियोग को स्वयं मैथिलीशरण गुप्त ने महात्मा गांधी को लिखे गए अपने एक पत्र में स्वीकृत भी किया है—"सख्य भाव की उपासना में दीक्षित होते हुए भी मानस के राम के समीप मुझे बहुत सावधान रहना पड़ता है। उनकी मित्रता मानो राजा की मित्रता है जो हाथी पर चढ़ाते-चढ़ाते शूली पर भी चढा सकती है। इसलिए मुझे उनसे डर लगा रहता है। वह अभ्यस्त भय साकेत में भी नहीं छूटा और मुझे उन्हें प्रभु कहते ही बना है।"

केलिए नहीं, केवल उसकी करुणा केलिए स्थान है। पाठक या श्रोता भी उर्मिला केलिए करुणाजन्य सहानुभूति के अतिरिक्त कुछ और प्रदर्शित नहीं कर सकते।

उर्मिला की तरह यशोधरा की विरह-वेदना ने भी कवि के मर्म को व्यथित किया है, किंतु उसकी अंतर्वेदना को भी लोकपक्ष में परिव्याप्त कराने में वे पूरे समर्थ नहीं हो सके। व्यक्तिगत जीवन के वेदना-दुख से ऊपर लोक-कल्याण में प्रवृत्त होने पर उर्मिला तथा यशोधरा के विषाद का जो महत्त्व होता वह नहीं हो सका। उर्मिला के विषाद का मूल्य केवल लक्ष्मण ही आँकें, यशोधरा के आँसू केवल गौतम बुद्ध के उपलक्ष्य से ही निस्सृत हों, यह सत्य और स्वाभाविक तो है, पर केवल इतना ही होने से उनका विषाद लोक-दृष्टि में वंदनीय नहीं माना जा सकता। किसी-किसी स्थल पर जहाँ यशोधरा ने अपनी वेदना की सीमा से बाहर आकर अपनी दृष्टि का विस्तार किया है वहाँ उसके महत्त्व की प्रतिष्ठा हुई है।

जायँ, सिद्धि पावें वे सुख से,
दुखी न हों इस जन के दुख से,
उपालंभ दूँ मैं किस मुख से!
आज अधिक वे भाते!
सखि वे मुझसे कहकर जाते।

यशोधरा को पति-वियोग का विषाद तो है, किंतु इस विषाद को वह सह्य बना लेती यदि गौतम चुपके से न जाकर यशोधरा को जगाकर और उससे अनुमति लेकर जाते। इससे उस परित्यक्ता गृहिणी को संतोष होता और अपने पति को जन-कल्याण के मार्ग की खोज केलिए विदा करने का गौरव भी प्राप्त होता।

मिला न हा ! इतना भी योग,
मैं हँस लेती तुझे वियोग।
देती उन्हें विदा मैं गाकर,
भार झेलती गौरव पाकर।
पहुचाती मै उन्हें सजाकर,
गये स्वयं वे मुझे लजाकर।

यशोधरा ने अपनी पति-परायणता तथा त्याग का सर्वोच्च महत्त्व पुत्र राहुल को बुद्ध की सेवा मे समर्पित कर दिखा दिया है। इस दान ने उसकी सारी नारी-सुलभ निर्बलताओ को दबा दिया है।

मानवता दुर्बलताओं से ही बनी होती है। किंतु उर्मिला को केवल एक साधारण मानवी के रूप में ही दिखाने केलिए साकेत जैसे काव्य के विराट् आयोजन की आवश्यकता न थी। उर्मिला के आंसुओ की बहुलता ने उसकी दुर्बलता को बहुत अधिक स्पष्ट किया है, परंतु कवि ने उर्मिला के विषाद को कहीं-कहीं अभिनंदनीय भी बनाया है। एक बार वियोगिनी उर्मिला को भ्रम हुआ कि उसके वीरव्रती पति लक्ष्मण आराध्य राम-सीता को बन में छोड़ कर साकेत चले आए हैं। उस समय उर्मिला कहती है—

च्युत हुए अहो ! नाथ, जो यथा,
धिक ! वृथा हुई उर्मिला-व्यथा।
समय है अभी, हा ! फिरो, फिरो,
तुम न यो यशः स्वर्ग से गिरो।
प्रभु दयालु हैं, लौट के मिलो,
न उनके कुटी-द्वार से हिलो।

उर्मिला के इस उद्गार ने उसके विषाद को त्यागमय बना दिया है। वह लक्ष्मण से इतना ही कहती है—

तुम व्रती रहो,
मैं सती रहूँ।

खड़ीबोली की इतिवृत्तात्मक कविता को अंग्रेजी तथा बंगला के ढंग पर अंतर्भावव्यंजक बनाकर मैथिलीशरण गुप्त ने उसमें लाक्षणिक वैचित्र्य, व्यंजक चित्र-विन्यास तथा आध्यात्मिकता का पुट देने का काफी प्रयत्न किया है। इस प्रवृत्ति के फलस्वरूप उन्होंने कितनी ही गीतिकाव्य के अनुरूप मुक्तक रचनाएँ भी कीं। ऐसी रचनाएँ उनकी प्रवृत्ति-विशेष के निदर्शन केलिए ही ली जा सकती हैं।

निकल रही है उर से आह।
ताक रहे सब तेरी राह।
चातक खड़ा चोंच खोले है, संपुट खोले सीप खड़ी।
मैं अपना घट लिए खड़ा हूँ, अपनी-अपनी हमें पड़ी।

× × ×

"तुम्हारी वीणा है अनमोल।
हे विराट! जिसके दो तूँबे
हैं भूगोल खगोल।
इसे बजाते हो तुम जब लौं,
नाचेंगे हम सब भी तब लौं,
चलने दो न कहो कुछ कब लौं।
यह क्रीड़ा कल्लोल।
तुम्हारी वीणा है अनमोल।"

मैथिलीशरण गुप्त ने अपनी इस प्रवृत्ति का निर्वाह तथा प्रसार, केवल मुक्तक रचनाओं तक ही सीमित न रखकर प्रबंध-काव्यों को भी उससे समन्वित किया है। इसका परिणाम यह

हुआ कि उनके प्रबंध-काव्यों मे प्रबंध-विधान की शिथिलता तो स्थान-स्थान पर बनी रही, पर गीति-रूप अभिव्यक्तियों में काव्यत्व चमक उठा है।

वेदने ! तू भी भली बनी।
पाई मैंने आज तुझी में अपनी चाह घनी।
अरी वियोग-समाधि अनोखी, तू क्या ठीक बनी।
अपने को, प्रिय को जगती को देखूँ खिंची तनी।
× × ×
'स्वजनि, रोता है मेरा गान।
प्रिय तक नहीं पहुँच पाती है उसकी कोई तान।'

ऐसी उक्तियाँ कवि की सर्वथा सामान्य प्रवृत्ति के अनुकूल नहीं मानी जा सकतीं। प्रबंध के प्रसग-सूत्र में रहती हुई भी ऐसी उक्तियाँ अपना स्वतंत्र महत्त्व रखती और कवि के रहस्यवादी युगधर्म के निर्वाह का समर्थन करती हैं। मैथिलीशरण गुप्त हरिऔध की भाँति न पूर्वाभिमुख हैं और न पंत की तरह पश्चिमाभिमुख। वे हिंदी काव्य की अनेक प्रवृत्तियों के मध्य की समन्वय-मूर्त्ति तथा हिंदी पाठकों मे सर्वाधिक्य लोकप्रिय कवि हैं।

---

# माखनलाल चतुर्वेदी 'भारतीयआत्मा'

माखनलाल चतुर्वेदी 'भारतीय आत्मा' हिंदी के रहस्योन्मुख राष्ट्रीयतावादी एक कर्मठ कवि हैं। उनकी अनुभूति गहन है, कल्पना विशद है, किंतु उन्हें अभिव्यक्ति की कला नहीं। अभिव्यक्ति कला का अंतिम रूप है और इस रूप की रक्षा केलिए अभिव्यक्ति को मूल अनुभूति के साथ सामंजस्य रखना पड़ता है। भारतीय आत्मा की प्रकृति काफी संवेदनशील होने पर भी अपनी अभिव्यक्ति में जटिल है। उनकी साधारण-से-साधारण उक्तियाँ भी किसी रूपक के आवरण में व्यक्त होती हैं। उनकी प्रकृति में वृत्तियों की एक निष्ठा है और इसी कारण उनकी अनुभूतियों में परिस्थिति-गत कुछ विलक्षणता के अतिरिक्त अन्यथा व्यतिक्रम नहीं मिलता।

'भारतीय आत्मा की काव्य-प्रकृति में ऐंद्रिक उत्तेजन पर्याप्त है और इसी कारण उनकी मार्मिकता में शक्ति का समन्वय हो जाता है। उनकी अधिकांश रचनाओं में राष्ट्र-प्रेम का ही तत्त्व पाया जाता है, किंतु अपनी राष्ट्र-विषयक अनुभूति को व्यक्त करने केलिए जिस प्रासादिकता तथा सरलता की आवश्यकता होती है वह दुर्भाग्यवश उनको प्राप्त नहीं। माखनलाल चतुर्वेदी के जीवन के क्रियात्मक पक्ष पर दृष्टि रखने से उनकी रचनाओं को उनके व्यक्तित्व की पृष्ठभूमि का सबल आधार मिलता है। उनकी वाणी मे शक्ति और सजीवता मालूम पड़ती है। इतना होने के साथ ही यदि उनकी वाणी अभिव्यक्ति का कोई दूसरा रूप ग्रहण करती तो उनकी रचनाओं को महत्तर प्रतिष्ठा प्राप्त होती। उनके व्यक्तित्व के संबंध से जिस शक्ति का उदय होता है उसके कारण उनकी

अभिव्यक्ति के दोष प्रत्यक्षतः कुछ ढँक-से जाते हैं।'

भारतीय आत्मा ने रहस्यवाद के ढंग की कुछ रचनाएँ की हैं। वे प्रायः प्रणय-मूलक ही हैं। रहस्यवाद की परिपाटी के अनुसार उनके आराध्य इस जगत् के नहीं, बाहर के हैं, किंतु ऐसे आराध्य अधिकतर कल्पना-क्षेत्र में ही रहते आए हैं। अपने आराध्य के प्रति कवि ने हृदय की जिस गंभीरता का परिचय दिया है उससे पता चलता है कि उनका आराध्य लोकोत्तर नहीं, हृदय के निकट का ही और लौकिक है। जो अपनी प्रकृति से अधिक भावुक तथा मार्मिक होते हैं वे अपनी मानसिक वृत्तियों को किसी दूर के केंद्र-बिंदु के साथ उलझा नहीं सकते। भारतीय आत्मा अपनी सारी संभावनाओं के साथ रहस्यवाद की सीमा के भीतर नहीं अँट सके, उन्हें उससे बाहर आना पड़ा। राष्ट्र के रमणीय स्वरूप ने उनके चिंतन तथा कल्पना की रचनात्मक प्रवृत्ति को प्रेरित कर उनके आराध्य को ऊपर से नीचे उतार लिया और वह आराध्य सूक्ष्म से दृश्य जगत् में आ गया।

'भारतीय आत्मा की राष्ट्रीयता सीमित है जैसा कि वह होती भी है, किंतु उनकी राष्ट्रीय कविताओं में भावनाएँ गहन हैं। कहीं कहीं राष्ट्रीय स्वरूप के साथ आध्यात्म-बोध का समन्वय कर देने से उनकी रचनाएँ अपनी अर्थ-भूमि को स्थिर नहीं रख सकी हैं। उनमें नवोत्थित काव्य-पद्धति का मूलभूत प्रतिक्रिया-स्वरूप वैचित्र्य प्रदर्शन की प्रवृत्ति तो नहीं पाई जाती, लेकिन अपनी अभिव्यक्ति को सामान्य अनुभूति के स्तर से ऊपर उठाकर दूरारूढ़ भावना के साथ वे साम्य स्थापित करने की चेष्टा करते पाए जाते हैं। इस कारण जहाँ-तहाँ उनकी रचनाओं की अन्वीति-रक्षा नहीं हो

पाती। अनुभूति से प्रेरित जो उक्तियाँ खड़ी होती हैं वे प्रकाशित होते-होते अस्फुट ही रह जाती हैं। अपनी अनुभूति की व्यंजना को गूढ़ बनाने केलिए आध्यात्मिक उपलक्षणों के प्रयोग की प्रवृत्ति उनमें पाई जाती है। कवि का हृदय स्वभावतः सरल तथा सरस है, परंतु रहस्योन्मुख प्रवृत्ति के कारण उनकी अभिव्यक्ति जटिल हो जाती है। रहस्य भावना को ही काव्य का प्रधान विषय मान लेने का यह परिणाम हुआ कि काव्य का तत्त्व स्वाभाविक भावनाओं में केंद्रित न रहकर कल्पित भावनाओं से पोषित होने लगा। भारतीय आत्मा में देश-भक्ति का तत्त्व जितना स्वाभाविक है उतना ही आध्यात्मिक तत्त्व भी, लेकिन दोनों के समन्वय ने उनकी अभिव्यक्तियों को आवश्यकता से अधिक दुर्बोध कर दिया है। रहस्यवाद के अंतर्गत आनेवाली रचनाओं में कवि ने प्रतीक पद्धति के अनुसार वाचक के स्थान पर लक्षक पदों का प्रयोग कर अन्योक्ति का अवलंबन लिया है और इस प्रकार अप्रस्तुत कथन के द्वारा देश-भक्ति की सहज मार्मिकता तथा भावुकता को दुरूहता के हाथों समर्पित कर दिया है।

सामान्य रूप से कविता-मात्र जनता के मर्म को स्पर्श करने वाली होती है, परंतु लोक-हृदय के विचार से राष्ट्रीय कविताओं का दायित्व उससे भी अधिक है। जनमत को अपनी ओर अभिमुख करने केलिए साधारणतः दो ही उपाय काम में लाए जा सकते हैं—बल और प्रतीति। बल-प्रयोग के द्वारा जनमत को अनुकूल बनाना राज-विधान के अंतर्गत माना जा सकता है, पर प्रतीति के पथ से लोक-हृदय को अपनी ओर आकर्षित करना कवि का कर्म है। राज-नियम शरीर की चेष्टा पर प्रतिबंध लगा

सकता है, किंतु कवि अपनी प्रतीति-पद्धति के अनुसार शरीर-चेष्टा के मूल में रहनेवाली अंतर्प्रेरणा को ही विमुग्ध अनुकूल कर लेता है। "राष्ट्रीय कविताओं का मूल राष्ट्रीय भावनाएँ हैं। अभिव्यक्ति के बहुत-से दोष भावनाओं की गंभीरता में डूब-से जाते हैं। काव्यत्व से हीन राष्ट्रीय रचनाओं ने भी जनता के हृदय पर प्रतिष्ठा पाई है।" आज से २०-२५ वर्ष पहले 'भारत-भारती' ने राष्ट्रीय जगत् में जो जागृति उत्पन्न की वह अतुलनीय है, किंतु काव्यत्व की कसौटी पर 'भारत-भारती' नहीं उतरती। झंडा-गान ने भी राष्ट्र-कर्मियों के हृदय में अपूर्व उत्साह की सृष्टि की है, पर राग या स्वर के बल पर उस गान को भले ही दीर्घायु प्राप्त हो जाय, हीन काव्यत्व या च्युत-पद-विन्यास उसे स्थायी काव्य-साहित्य में स्थान न पाने देगा। जन-हृदय को जाग्रत् तथा सशक्त तथा अनुप्रेरित करना ही राष्ट्रीय कविताओं का लक्ष्य है। यदि कवि के हृदय में अनुभूति की सचाई है, मनोवेग स्वाभाविक है तो छंद-शास्त्र के उलटे-सीधे नियम उसे अपने लक्ष्य तक पहुँचने में बाधा नहीं दे सकते। मार्मिक राष्ट्रीयता-परक कविताएँ समीक्षक की मनोदशा को भी गुण-दोष के विवेक से हटाकर श्रद्धोत्कर्ष की स्थिति में ले आती हैं। यही प्रतीति की पद्धति है। भारतीय आत्मा की राष्ट्रीय कविताएँ इतनी गंभीर तथा जटिल हैं कि उनकी प्रतीति तो दूर रही, बोध भी एक समस्या है। यदि प्रतीति की सरल तथा सरस पद्धति पर वे रचनाएँ करते तो उन्हें अधिक हृदयग्राह्य बना पाते। केवल किसी प्रकार बोधगम्य हो जाने पर ही कविताओं की सार्थकता नहीं मानी जा सकती।

जीवन के आनंद, प्रेम, विलास आदि पक्षों की ओर भी कवि

अनुप्राणित-से दिखाई पड़ते हैं, किंतु प्रकृति की सरल गभीरता ने इस प्रवृत्ति को दबा दिया है। जहाँ उन्होंने अपनी प्रवृत्ति की रक्षा की है वहाँ रचनाओं मे स्वाद आ गया है, पर जहाँ उन्होंने अपनी लौकिक प्रणयानुभूति या वेदना को सात के क्षेत्र से बाहर निकाल कर अनंत को अर्पित किया है वहाँ वे एक गहन कवि हैं।

आह! गा उठे, हेमांचल पर तेरी हुई पुकार—
बनने दे तेरी कराह को परखों की झुकार।
और जवानी को चढने दे बलि के मीठे द्वार,
सागर के धुलते चरणों से उठे प्रश्न इस बार—
अंतस्तल से अतल-वितल को क्यों न बेध जाते हो?
अजी वेदना-गीत, गगन को क्यों न छेद जाते हो?

कवि की प्रेरणा प्रकृतिगत है, भाव स्वाभाविक है, किंतु हृदय के परिचित तथा ज्ञात पक्ष को अपरिचित तथा अज्ञात की ओर निर्दिष्ट कर देने से उसकी वेदना का घनत्व कम हो गया है। गगन को छेदने की शक्ति उसमे भले ही आ गई हो, पर उसमें हृदय को छेदने की क्षमता नहीं दिखाई पड़ती। अप्रस्तुत-विधान या रूपक की प्रवृत्ति ने किसी मार्मिक दृश्य-विधान को भी, हृदय से कुछ दूर रखकर ही उपस्थित किया है। कवि का एक मित्र कारावास से मुक्त हो गया है और उसकी प्रेरणा तथा स्वागत मे कवि की पंक्तियाँ हैं—

तुम बढ़ते ही चले, मृदुलतर जीवन की घड़ियाँ भूले,
काठ छेदने चले, सहस-दल की नव पंखड़ियाँ भूले।
मत्त पवन संदेश दे रहा, हृदय-कली पथ हेर रही,
उड़ो मधुप, नंदन की दिशि में, ज्वालाएँ घर घेर रहीं,

'तरुण तपस्वी' आ, तेरा कुटिया में नव-स्वागत होगा,
देवी ! तेरे चरणों पर फिर मेरा मस्तक नत होगा ।

भारतीय आत्मा ने प्रेम को ही काव्य का प्रेरक तत्त्व माना है। लौकिक प्रेम, उनके आँसू मे वियोग से विदग्ध होकर, उच्छ्वसित हुआ है। कवि में प्रकृति को देखने की भावुकता-पूर्ण दृष्टि है, पर रहस्यवादी आवरण के कारण उसका विस्तार नहीं हो सका। 'सतपुड़ा शैल के एक झरने को देखकर' उनकी कल्पना में जिस सौंदर्य की सृष्टि हुई वह ऐसी है—

किस निर्झरिणी के धन हो, पथ भूले हो किस घर का ?
है कौन वेदना बोलो, कारण क्या करुणा-स्वर का ?

प्रेम-साधना के समय हृदय मे, प्रेम का प्रबल उद्वेग होने के कारण, वाणी में अपूर्व मार्मिकता आ जाती है। 'कुंज कुटीरे यमुना तीरे', आँसू, आदि रचनाएँ अपेक्षाकृत कम दुर्बोध होने के कारण सरस हुई हैं। 'खीझमई मनुहार' मे कवि ने अपने प्रेमी को बड़ी उत्कंठा के साथ झाँका, किंतु उनको यह वरदान शाप के मूल्य पर ही प्राप्त हुआ।

किन बिगड़ी घड़ियों में झाँका ?
तुझे झाँकना पाप हुआ,
आग लगे, वरदान निगोड़ा
मुझ पर आकर शाप हुआ !
जाँच हुई, नभ से भूमंडल
तक का व्यापक नाप हुआ,
अगणित बार समाकर भी
छोटा हूँ, यह संताप हुआ।

अर अशेप ! शप की गोदा
तरा बन बिछौना - सा,
आ मरे आराध्य ! खिला लूँ
मै भी तुझे खिलौना - सा ।

ब्रह्म और जीव—अशेप या शेप के प्रसग को उपस्थित कर देने के कारण इस कविता का आध्यात्मिक बोध बहुत महत्त्वपूर्ण है, परतु लौकिकता का सबध अक्षुण्ण न बना रहने के कारण उसकी रमणीयता का ह्रास तथा अर्थ दुर्बोध हो गया है। 'पुष्प की अभिलाषा' उनकी एक प्रसिद्ध कविता है। उस कविता में भावना तथा कला की दृष्टि से कोई उल्लेखनीय बात नहीं, पर कवि के हृदय में जो अनुभूति की सचाई है वह बडी मार्मिकता के साथ व्यक्त हुई है। कवि की कामना है—

चाह नहीं, मै सुरबाला के गहनो में गूँथा जाऊँ,
चाह नहीं, प्रेमी-माला में बिंध प्यारी को ललचाऊँ,
चाह नहीं, सम्राटो के शव पर हे हरि, डाला जाऊँ,
चाह नहीं, देवो के सिर पर चढूँ, भाग्य पर इठलाऊँ।
मुझे तोड लेना वनमाली ! उस पथ में देना तुम फेक,
मातृभूमि पर शीश चढाने जिस पथ जावे वीर अनेक।

प्रत्येक कवि की काव्योपयुक्त प्रतिभा अपनी समस्त शक्ति के साथ एक ही समय मे विकसित नही होती। अधिकाश कवियो के जीवन मे यह बात देखी जाती है कि उनकी प्रकृति का अधिकाश पक्ष उनकी काव्य-कला के साथ सबध नही रखती। उनकी प्रकृति अपनी अर्जित शक्ति को किसी दूसरे क्षेत्र में व्यक्त करने केलिए तत्पर रहती है। कुछ समय के बाद जब उनकी

काव्य-प्रेरणा को, जीवन की किसी विशिष्ट परिस्थिति के कारण शक्ति मिलती है तब उनकी सारी प्रकृति काव्य-भावना को ही सबल करती है। ऐसी दशा मे उनका काव्य उनके सपूर्ण व्यक्तित्व की अभिव्यक्ति का स्वरूप प्राप्त कर लेता है। भारतीय आत्मा मे भावुकता अपार है, और शायद इसी अपार भावुकता के कारण उनकी परिधि कभी-कभी इतनी विस्तीर्ण हो जाती है कि उनके पाठक या श्रोता सहसा उत्तीर्ण नहीं हो सकते। वे कट्टर राष्ट्रवादी हैं और वाणी तथा क्रिया मे अपनी सारी प्रकृति का सामजस्य रखनेवाले हिंदी के गिने हुए कवियों में प्रमुख हैं।

---

## जयशंकर 'प्रसाद'

जयशंकर 'प्रसाद' मानव भावनाओं के एक मार्मिक कवि हैं। जीवन के सुख-दुख, हर्ष-विषाद, आशा-निराशा का बहुत ही सुंदर वर्णन उनकी रचनाओं में मिलता है। काव्य-विधान में नई-नई उद्भावनाओं की शक्ति उनकी अद्भुत है। काव्य-जगत् में प्रसाद ने क्रांति की, किंतु उस क्रांति में तेज नहीं, प्रलाप था। प्रसाद में क्रांति के संदेश को सुनाने की प्रेरणा थी, पर उसके संचालन की क्षमता नहीं। क्रांति केलिए जिस भावुकता के प्रसार की आवश्यकता होती है उसके लिए उनकी स्थिर बुद्धि तैयार न थी। वे जीवन को जिस दृष्टिकोण से देखते थे उससे क्रांति की मनः-स्थिति बन भी नहीं सकती थी। अपनी ऐसी मनोदशा से वे संतुष्ट थे, यह कहना भी शायद उनके साथ न्याय न करना होगा। बाह्य जगत् में जीवन-संघर्ष को देखते हुए भी वे आँखें बचाकर अपने मार्ग पर चलते रहे। जहाँ उनमें एक ओर कवि-सुलभ भावुकता थी वहाँ दूसरी ओर दार्शनिक गांभीर्य और संयम भी। यही कारण है कि भावुकता में डूबे रहने पर भी वे उसकी धारा में प्रवाहित न हो सके।

एक स्त्री-हृदय की कितनी प्रेम-संतप्त निराशामयी वाणी है—

आह! वेदना मिली विदाई;
मैंने भ्रमवश जीवन-संचित
मधुकरियों की भीख लुटाई।
छल-छल थे संध्या के श्रमकण
आँसू-से गिरते थे प्रतिक्षण
मेरी यात्रा पर लेती थी—
नीरवता अनंत अँगड़ाई।

अमिल स्वप्न की मधुमाया में
गहन विपिन की तरु छाया में
पथिक, उनींदी श्रुति में किसने
यह विहाग की तान उठाई?
लगी सतृष्ण दीठ थी सबकी
रही बचाये फिरती कब की
मेरी आशा आह! बावली
तूने खो दी सकल कमाई।
चढ़कर मेरे जीवन-रथ में
प्रलय चल रहा अपने पथ में,
मैंने निज दुर्बल पद-बल पर—
उससे हारी होड़ लगाई।

एक निराश नारी-हृदय की यह जीवन-यात्रा है। हृदय में प्रेम की जो आशा थी, जीवन-भर मधुकरियों की जो भीख एकत्र की थी वह सब आशा की प्रवंचना से लुट गया! जहाँ से उसे सब कुछ मिलने की आशा थी वहाँ विदाई में उसे वेदना ही मिली। इस करुणा-प्लावित चित्र में प्रसाद ने, अपनी प्रवृत्ति के अनुसार ही, दार्शनिकता का रंग भी चढ़ा दिया है। थके हुए स्वप्नों की मधुर माया के बीच गहन विपिन में किसी पथिक ने विहाग की तान तो छेड़ी ही, जीवन-यात्रा में प्रलय के साथ होड़ लगाकर प्रसाद ने मानवीय आकांक्षा को अपने स्थान पर ही रखा।

जीवन के विषाद पर ये भी कितनी मार्मिक पंक्तियाँ हैं—

निर्झर कौन बहुत बल खाकर
बिलखाता ठुकराता फिरता,

खोज रहा है स्थान धरा में
अपने ही चरणों में गिरता।
किसी हृदय का यह विषाद है,
छेड़ो मत यह सुख का कण है,
उत्तेजित कर मत दौड़ाओ,
करुणा का यह थका चरण है।

प्रसाद का 'आँसू' विरह या उसकी स्मृति का एक बहुत ही मार्मिक गीति-काव्य है। आँसू की मार्मिकता तक हृदय को पहुँचाने मे एक लंबी यात्रा करनी पड़ती है। इसका कारण यह है कि प्रसाद ने विरह के आलंबन को इस जगत् का प्रत्यक्ष आधार नहीं दिया। पृथ्वी से आकाश, नीचे से ऊपर तक, अणु-परमाणु में, ग्रह-नक्षत्र मे, सर्वत्र आलंबन की सत्ता को मिला दिया है। ज्ञात को अज्ञात बनाने या कम-से-कम उसे बहुत दूर तक उड़ा ले जाने की कल्पना अवश्य की गई है। अज्ञात के साथ हृदय-संबंध स्थापित करना केवल कठिन ही नहीं, अस्वाभाविक भी है। ज्ञात के विरह से जो मार्मिकता लक्षित हो सकती है वह अज्ञात मे नहीं। आँसू में विरह का जो वर्णन जीवन के जितना ही निकट है वह उतना ही मार्मिक हुआ है और जो सामान्य हृदय की पहुँच के बाहर जा पड़ा उससे आध्यात्मिक स्वाद भले ही मिले, हृदय को समतल पर चलकर भावों का सार समन्वय नहीं मिल सका है। आँसू की रचना भी मानसिक उद्वेग की अवस्था में हुई जान नहीं पड़ती। उद्वेग-काल मे मनुष्य की भावनाएँ इतनी गहन तथा दूरारूढ़ नहीं हुआ करतीं। जब चित्त पर से वेदना का भार हल्का हो जाता है, केवल उसकी स्मृति बनी रहती है तब उस वेदना की

विवृत्ति मे जीवन के सुखमय क्षण की झाँकी भी मिल जाती है। ऐसी स्थिति मे लोक से परलोक तक की हृदय-यात्रा कराने मे थोड़ी सफलता मिल सकती है। जीवन को काव्य में समाविष्ट करने की यही अवस्था है।

मानव जीवन - वेदी पर
परिणय है विरह - मिलन का,
सुख - दुख दोनों नाचेंगे,
है खेल आँख का, मन का।
× × ×
चेतना - लहर न उठेगी,
जीवन - समुद्र थिर होगा,
संध्या हो सर्ग प्रलय की,
विच्छेद मिलन फिर होगा।

जीवन के सुख-दुख, मिलन-विरह पर दार्शनिक दृष्टिकोण से विचार करना, मानव हृदय की परवशता है।

यौवन, प्रेम, चुंबन, परिरंभण आदि विलास-पक्ष की ओर भी प्रसाद की दृष्टि गई है और प्रकृति के क्षेत्र में कलियों की मद मुसकान, समीर की लपक-झपक, चंद्रमुख पर शरद्घन का अवगुंठन, वसंत की मधुवर्षा, झूमती मादकता, लज्जा की लालिमा आदि के द्वारा अपनी भावनाओं को अभिव्यक्त किया है। प्रसाद ने प्रकृति के मानव-सापेक्ष्य रूप को ही लिया और हृदय की भावनाओं के अनुसार उसकी गति-विधि का वर्णन किया है। अपनी दार्शनिक प्रवृत्ति के कारण प्रसाद प्रकृति को निरपेक्ष सत्ता नहीं दे सके, किंतु प्रकृति के जिस रूप को उन्होंने वर्ण्य माना

उसकी संगति का निर्वाह किया। उनकी अनुभूति में मतानिवेश तथा आत्म-संवेदन है। नारी-रूप तथा भाव के वर्णन में प्रसाद ने बड़ी सहृदयता दिखाई है। उनके हृदय में जो प्रणयानुभूति थी उसकी व्यंजना की है, किंतु अपनी प्रकृति से गंभीर, संयत तथा बुद्धिवादी होने के कारण लौकिक भावनाओं को अध्यात्मवाद के आवरण में दूरारूढ कर दिया है। यही कारण है कि अपने अंतर्जगत् को अभिव्यक्त करने के लिए उन्होंने, रीति-कालीन कवियों से अन्यथा, पार्थिवता के साथ बहुत कम संबंध रखा। प्रेम-कथा से उनको अनुराग था, पर इस कोलाहल-भरे संसार में नहीं, अनंत तथा सांत के मिलन-स्थल क्षितिज में जहाँ की निर्जनता में, सागर की लहरें आकाश के कानों में निश्छल प्रेम-कथा कहती हों—

ले चल वहाँ भुलावा देकर
मेरे नाविक! धीरे-धीरे
जिस निर्जन में सागर-लहरी
अंबर के कानों में गहरी
निश्छल प्रेम-कथा कहती हो
तज कोलाहल की अवनी रे।

कामायनी का प्रणयन प्रसाद के जीवन में एक महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। मानव भावनाओं का यह एक गहन काव्य है। श्रद्धा या रागात्मिका वृत्ति ही मनुष्य को कल्याण-मार्ग से निर्विशेष आनंद-धाम तक पहुँचाती है और इडा या व्यावसायित्मका बुद्धि कर्म-जाल में फँसाकर जीवन को अंतिम ध्येय तक पहुँचाने में बाधक होती है। वैदिक आख्यानों के आधार पर मानव संस्कृति के विकास का यह एक रमणीय वृत्त है। शैव मत के आनंद-तत्त्व

पर इस काव्य की आध्यात्मिक प्रतिष्ठा की गई, किंतु इसकी अंतरंग व्याख्या तथा विवरण में कवि ने कोई एक निश्चित मर्यादा नहीं रखी। कामायनी मे विराट् कल्पना, अगाध दार्शनिकता तथा सूक्ष्म मनोवैज्ञानिक विशेषताएँ है। भावनाओं के विवेचन की प्रवृत्ति प्रसाद का एक मुख्य गुण है। चिंता, आशा, श्रद्धा, काम, वासना, लज्जा आदि मे तदनुगत भावनाओं का विशद विश्लेषण किया गया है और घटनाक्रम को अग्रसर होने केलिए बहुत कम गति मिली है, परंतु इसके उत्तरार्द्ध मे ईर्ष्या, इड़ा, स्वप्न, संघर्ष आदि में भावना-विकास प्रायः मंद हो गया है और अपेक्षाकृत घटनाक्रम कुछ गतिशील हो चला है। काव्य के अंत में इच्छा, ज्ञान तथा कर्म अर्थात् हृदय, बुद्धि तथा कर्म के सामंजस्य का विधान कर कवि ने मानव-जीवन को एक निश्चित मर्यादा दी है, परंतु अपनी रहस्यात्मक प्रवृत्ति के कारण कामायनी में सर्वत्र लौकिक आधार नहीं रखा जा सका और इसी कारण, आँसू की तरह ही, हम इसमे समन्वित प्रभाव की एकरूपता कहीं-कहीं नहीं पाते। वैदिक भाष्यकार सायण के अनुसार—'कामगोत्रजा श्रद्धा नामर्षिका'—श्रद्धा काम गोत्र की बालिका है और इसीलिए श्रद्धा नाम के साथ उसे कामायनी भी कहा जाता है। कवि ने श्रद्धा के महत्त्व की प्रतिष्ठा के अनुकूल अपने काव्य-ग्रंथ का नामकरण भी 'कामायनी' किया, किंतु इड़ा के योग से जो कर्म-विधान दिखाया वह यदि श्रद्धा के सहयोग से भी दिखाया जाता तो जीवन का सौंदर्य अधिक उद्भासित हो उठता।

श्रद्धा के साथ प्रथम मिलन के समय मनु ने जिस मधु-सिक्त वाणी का गुंजार सुना उसका वर्णन यह है—

'कौन तुम? संसृति-जलनिधि तीर
तरंगो से फेंका मणि एक
कर रहे निर्जन का चुपचाप
प्रभा की धारा से अभिषेक?
मधुर विश्रांत और एकांत—
जगत का सुलझा हुआ रहस्य,
एक करुणामय सुंदर मौन
और चंचल मन का आलस्य!'
सुना यह मनु ने मधु गुंजार
मधुकरी का-सा जब सानंद,
किये मुख नीचा कमल समान
प्रथम कवि का ज्यों सुंदर छंद;
एक झिटका-सा लगा सहर्ष,
निरखने लगे लुटे-से, कौन—
गा रहा यह सुंदर संगीत?
कुतूहल रह न सका फिर मौन।

इड़ा के प्रथम दर्शन के समय कवि ने उसका वर्णन इस प्रकार किया है—

बिखरीं अलकें ज्यों तर्क-जाल
वह विश्व मुकुट-सा उज्ज्वलतम शशिखंड सदृश था स्पष्ट भाल
दो पद्म पलाश चषक से दृग देते अनुराग विराग ढाल
गुंजरित मधुप से मुकुल सदृश वह आनन जिसमें भरा गान
वक्षस्थल पर एकत्र धरे संसृति के सब विज्ञान ज्ञान
था एक हाथ में कर्म कलश वसुधा जीवन रस सार लिये
दूसरा विचारों के नभ को था मधुर अभय अवलंब दिये

त्रिवली थी त्रिगुण तरंगमयी, आलोक वसन लिपटा अराल
चरणों में थी गति भरी ताल।

भारतीय संस्कृति के प्रति ममत्व का भाव प्रसाद की एक विशेषता है। कामायनी की रचना इस भाव के प्रदर्शन का ज्वलंत उदाहरण है, लेकिन इसके पूर्व भी उन्होंने अपने कई नाटक तथा मुक्तक रचनाओं द्वारा भारतीय अतीत की झाँकियाँ ली हैं। अपनी मर्यादा से बाहर जाने पर उन्होंने बुद्धिवाद की विगर्हणा की है और पूंजीवाद से उत्पादित वैज्ञानिक सभ्यता के कारण मानव जीवन में जो विशृंखलता-सी आ गई है उसका विरोध किया है। आरंभ से अंत तक प्रसाद भारतीय भावनाओं के एक प्रतिनिधि कवि रहे हैं, परंतु उनके प्रतिनिधित्व का ढंग सर्वत्र कवि के अनुरूप ही नहीं रहा, स्थान-स्थान पर वे स्पष्ट विचारक के रूप में उपस्थित हो गए हैं।

---

# सूर्यकांत त्रिपाठी 'निराला'

सूर्यकांत त्रिपाठी 'निराला' सिद्धांत के विचार से अद्वैतवादी हैं और ऐसे विषयों का अध्ययन-मनन भी उनका अच्छा है, पर यह रूप उनके विचारक का है। कवि-रूप में निराला इतने कट्टर सैद्धांतिक नहीं ठहरते। ब्रह्म और जीव के विवेचन के समय कविताओं में निराला के प्रायः द्वैत रूप ही दृष्टिगोचर होते हैं, किंतु उनका वास्तविक रूप भी समय-समय पर स्वानुभूतिमूलक रचनाओं तथा अपने काव्यगत पात्रों की आट में प्रकट हुआ है। ब्रह्म आनंद स्वरूप है, लेकिन जीव को भी आनंद-स्वरूप बन जाने में जीवन की रसात्मक सार्थकता प्राप्त नहीं हो सकती। पंचवटी-प्रसंग में निराला ने लक्ष्मण के मुख से इस विषय का स्पष्टीकरण कराया है।

सुधाधर की कला में अंशु यदि बनकर रहूँ
तो अधिक आनंद है
अथवा यदि होकर चकोर कुमुद नैश नभ
पीता रहूँ सुधा इंदु-सिंधु से बरसती हुई
तो सुख मुझे अधिक होगा ?
इसमें संदेह नहीं,
आनंद बन जाना हेय है,
श्रेयस्कर आनंद पाना है,

वस्तुतः गुड़ बन जाने से ही गुड़ की मिठास नहीं मिल सकती। जीव भी यदि 'अहं ब्रह्मास्मि' ही रटता रहे तो उसे साधना का सुख प्राप्त नहीं हो सकता। काव्य का जो मूल तत्त्व हृदय की रागात्मक विभूति है उसका सामंजस्य अद्वैतवाद के साथ नहीं

बैठता। अपनी सैद्धांतिक शुष्कता को हटाकर निराला ने हृदय की भावुकता का अपनी रचनाओं में स्थान-स्थान पर परिचय दिया है, किंतु सर्वत्र ऐसी बात नहीं पाई जाती। उनके गीतों में भावानुभूति का क्षेत्र अत्यंत सीमित हो गया है। कहीं-कहीं दार्शनिक तत्त्वों को हृदयग्राह्य रूप देने की चेष्टा बिलकुल नहीं की गई है। पंचवटी-प्रसंग में ही इसके अनेक उदाहरण हैं। जैसे—

सुनो भाई,
जिस प्रकार व्यष्टि एक धरती है सूक्ष्म रूप
वैसे ही समष्टि का भी
सूक्ष्म भाव होता है।
रहते आकाश में हैं
प्रकृति के सब सारे बीज।
और यह भी सत्य है कि,
प्रकृति के तीनों गुण सम जब हो जाते हैं,

हमारे जीवन के भीतर जो जीवन है, खंड में जो अखंड है उसका वर्णन एक समस्या है। इस समस्या के कारण हमारे अहं-बोध की चेतना वास्तव से अवास्तव की ओर हमें ले चलती है। साधना-विहीन जीवन में वह अवास्तव केवल अवास्तव ही बना रह जाता है, उसकी प्रतीति के द्वारा हमारे हृदय की रागिनी तन्मय नहीं हो पाती। वह एक गूढ़ तथा साध्य विषय की तरह हमारी बोधवृत्ति को चंचल तो कर देता है, पर तृप्त नहीं कर सकता। निराला की कविता में हृदय-योग की अपेक्षा मस्तिष्क-योग का आधिक्य है। बुद्धि-तत्त्व की प्रबलता के कारण ही उनकी कविताओं में विचारों की इतनी सघनता रहती है कि वे प्रायः

दुर्बोध-सी लगती हैं। निराला एक भावुक कवि की अपेक्षा तार्किक, विचारक तथा दार्शनिक ही विशेष हैं।

निराला के गीतों मे रहस्यात्मक भावनाएँ अपनी प्रधानता रखती हैं, किंतु उनके सब गीत ऐसे ही नहीं। कोई-कोई गीत तो परोक्ष की अपेक्षा प्रत्यक्ष जीवन के साथ ही अधिक संबंध रखने वाले हैं। आध्यात्मिक चिंतन प्रबल रहने के कारण उनके साधारण गीत भी किसी-न-किसी रहस्य-भावना से अनुप्राणित मालूम पड़ते हैं। उनके कुछ गीत प्रार्थना-परक हैं और कुछ केवल तथ्य-निरूपक। गीतों के आलंबन कहीं अमूर्त्त हैं और कहीं मूर्त्त। मूर्त्त रूप में आदिशक्ति माँ के प्रति कवि की पूजा-बुद्धि अधिक जागरित है। 'हुआ प्रात प्रियतम तुम जाओगे', 'तुम्हीं गाती हो अपना गान, व्यर्थ मैं पाता हूँ सम्मान' 'प्रिया के प्रति', 'नयनों में हेर प्रिये' आदि गीतो तथा अन्य कविताओं में आलंबन का स्त्रीत्व ही नहीं, कामिनीत्व भी झलकता है।

निराला के चित्त पर वैष्णव पदावलियों का संस्कार भी जाग्रत् है। लौकिक प्रणय-मूलक वासना को लोकोत्तर भाव के मूल्य पर अभिव्यक्त करना निश्चय ही आत्म-प्रवंचना है। वैष्णव पदावलियो में भी लौकिक तथा अवैध प्रणय-वासना की कमी नहीं है, परंतु वहाँ आध्यात्मिकता का संस्कार आरोपित कर उससे शक्ति-ग्रहण किया जाता है। जीव को ब्रह्म की ओर अपनी चित्तवृत्ति को लगाए रखने केलिए जिस तीव्र मनोवेग की अपेक्षा की जाती है वह परकीया के अवैध प्रेम मे ही संभावित माना गया है। श्रुति ने भी—तं च जारमिव—परपुरुष के मिलन में ही उत्कट आकर्षण की स्थिति मानी है। पति-पत्नी का वैध प्रेम उतना उन्मादकर

नहीं होता जितना उन्माद ब्रह्म को प्राप्त करने केलिए पर्याप्त माना जा सकता है। स्वामी विवेकानंद ने अपने 'भक्तियोग' में वैष्णव पदावलियों की अवैध प्रणय-भावना की आध्यात्मिक सार्थकता बताई है। उनके मतानुसार प्रायः भक्तगण भगवत्प्रेम का वर्णन करने केलिए मानवी प्रेम-भाषा का व्यवहार करते हैं। मूर्ख लोग इस वर्णन को नहीं समझते। जड़-दृष्टि से देखने के कारण इसे वे समझ भी नहीं सकते। भगवत्प्रेमी को पति-पत्नी के प्रेम से संतोष नहीं होता, क्योंकि वैसा प्रेम यथेष्ट उन्मादकर नहीं होता। इसलिए वह अवैध (परकीय) प्रेम-भाव ग्रहण करता है, क्योंकि वह अत्यंत प्रबल होता है। अवैध प्रेम की अवैधता उसका लक्ष्य नहीं होती। इस प्रेम की प्रकृति यह है कि वह जितना ही रोका जाता है उतना ही उग्र होता जाता है। पति-पत्नी का स्वकीय प्रेम वैध होने के कारण अबाध है। उसमें बाधाएँ और विघ्न नहीं हैं। इसी कारण भक्त कल्पना करता है कि मानो एक बालिका अपने प्रियतम परपुरुष पर आसक्त है, परंतु उसके माता-पिता और स्वामी इस अवैध प्रेम के विरोधी हैं। इस प्रेम में जितनी ही बाधाएँ डाली जाती हैं उतना ही वह प्रबल भाव धारण करता जाता है। स्वामी विवेकानंद ने अवैध प्रेम की प्रबलता को ही भक्ति के राग का मापदंड माना, उसकी अनैतिकता के अनौचित्य को न्याय्य नहीं माना। निराला के गीतों तथा शीर्षक-युक्त कविताओं में मानवोचित प्रेम-भाषा का बड़ा उन्मुक्त व्यवहार किया गया है, किंतु कवि के हृदय पर वैष्णव पदावली का संस्कार ऐसे सघन रूप से प्रतिष्ठित नहीं है जिसके लिए आध्यात्मिक समर्थन की बहुत आवश्यकता समझी जाय।

प्रकृति की नाना वस्तुओं के विविध रूपों तथा व्यापारों को निराला ने मानवीय दृष्टिकोण से, लौकिक प्रणय-वासना से सतप्त, वर्णित किया है। यदि प्रकृति-व्यापार को मानवीय अनुकरण पर चित्रित कर उसके रूप की अन्योक्ति कल्पना न की जाय तो कवि की अपूर्व मार्मिकता तथा सहृदयता का परिचय मिल सकता है। '*जुही की कली*' तथा '*शरत्पूर्णिमा की विदाई*' आदि कविताओं में अप्रस्तुत का वर्णन प्रधान न मानकर प्रस्तुत को ही वर्ण्य रखा गया है। यदि उन्हें मानवीय प्रणय-चेष्टा के रूप का अप्रस्तुत-विधान माना जाय तो वे अन्योक्तियाँ हो जायँगी और तब कवि के हृदय में प्राकृतिक दृश्य के प्रति मार्मिकता शेष न रहेगी। 'यमुना के प्रति' कविता में निराला ने अपनी भावुकता का अच्छा परिचय दिया है। यमुना के दृश्य-वर्णन में उसका अनुबध सबंध तथा निर्दिष्टता का सम्यक् निर्वाह कर कवि ने उसे केवल वर्णन का उपलक्ष्य मात्र नहीं रखा। कवि में प्रकृति के निरीक्षण की सूक्ष्मता और सहृदयता है, किंतु उनके पास यदि मानवीय परिधि से बाहर जाकर प्रकृति के स्वतंत्र रूप-व्यापार को देखने की प्रवृत्ति भी रहती तो हिंदी काव्य में वे एक आदर्श की प्रतिष्ठा कर पाते।

छंद का त्याग या लय का अवलबन कर चलनेवाली कविताओं के साथ रहस्यवाद का कोई जातीय संबंध नहीं। रहस्यवाद काव्य-वस्तु के साथ सबध रखता है और छद या लय उसके अभिव्यक्ति-विधान से। हिंदी काव्य में रहस्यवाद तथा मुक्त छद का प्रचलन प्रायः एक ही समय तथा एक ही प्रवृत्ति के कवियों के द्वारा हो जाने के कारण कुछ पाठकों ने दोनों को अन्योन्याश्रित समझ लिया और उन्हें मुक्त छद में रचित शुद्ध

इतिवृत्तात्मक तथा वर्णनात्मक कविता मे भी रहस्यवाद का भ्रम हुआ। छंद और कुछ नहीं, लय के आधार पर ही टिका हुआ नाद-विधान है। मुक्त छंद मे भी जबतक लय का प्रतिबंध माना ही जायगा तबतक उसे मुक्त—सभी बंधनो से मुक्त—नहीं माना जा सकता। केवल इतना ही कहा जा सकता है कि पुराने बंधन की जगह नए बंधन की व्यवस्था कर दी गई।

निराला की प्रसिद्धि का अधिकांश श्रेय उनकी नई छंद-व्यवस्था को है। भिन्न-तुकांत कविताएँ पहले से ही रची जा रही थीं और संस्कृत का सारा काव्य-साहित्य ऐसा ही है, पर मुक्त छंद की रचना में निराला ने अपने अद्भुत साहस तथा विलक्षण प्रतिभा का परिचय दिया है। 'जुही की कली' शायद उनकी इस प्रकार की पहली रचना है। इस कविता में उनका मनोवेग जिस तीव्रता के साथ व्यक्त हुआ है उससे स्वभावतः ही उसमें श्रुति-मधुरता उत्पन्न हो गई है। छंद मे यथासंभव लय के अनुशासन की चेष्टा की गई है, किंतु उनका अनुशासन इतना कठिन है कि साधारण गायक या पाठक केलिए वह व्यर्थ-सा हो जाता है। लय या राग के अनुशासन से कविता को दीर्घायु प्राप्त होती है। निराला एक अच्छे गीति-कवि हैं, किंतु यह कहना भी अनुपयुक्त न होगा कि शास्त्रीय दृष्टि से वे एक गीति-कवि की अपेक्षा गीतिकार ही अधिक हैं।

मुक्त छंद या स्वच्छंद छंद का उत्तरदायित्व बहुत-कुछ निराला के ऊपर है और शायद इसी कारण कवि ने हिंदी पाठकों के सम्मुख स्वच्छंद छंद को लेकर उपस्थित होते समय मस्तिष्क में तर्क तथा हृदय में साहस भर लिया है। छंदों के नये विधान को

देखकर ही घबडाने या चिता करने की जरूरत नहीं होती। यदि नये छद कवि की अनुभूतियो को अभिव्यक्त करने मे विशेष सुविधाजनक हो तो उनका औचित्य सिद्ध किया जा सकता है। छद-विधान मे परिवर्त्तन होने पर समीक्षक को भी अपना दृष्टिकोण बदलना आवश्यक है, अन्यथा उससे न्याय की आशा कम ही रहेगी। व्यवस्थापक के अनुसार ही विचारक को अपनी समीक्षा का निर्वाह करना पड़ेगा १। निराला ने अपने ऊपर दो भार लिये है—विधान बनाना तथा उसके अनुसार चलना। नीति-शास्त्र की दृष्टि मे यह अभियोग्य स्वेच्छाचार है। ऐसी स्थिति मे कवि के साथ समीक्षक का दायित्व भी बढ जाता है। सममात्रिक सात्यानुप्रास के सबध मे विशेष कुछ कहना नहीं, क्योकि इसके लिए निराला को हिंदी के लक्षण-ग्रथो की अनुमति मिली हुई है। मुक्त छंद मे उन्होने दो ढग की रचनाएँ की हैं—एक विषम-मात्रिक सात्यानुप्रास तथा दूसरा विषम-मात्रिक अंत्यानुप्रासहीन या पूरा स्वच्छद छद। इसी दूसरे प्रकार की रचना में काफी विलक्षणता है। प्राचीन गुरुडम से उत्पन्न प्रतिक्रिया ने निस्सदेह कवि को एक नवीन पथ का निर्माण करने तथा उस पर चलने की प्रेरणा दी, किंतु इसके साथ ही प्राचीन गुरुडम से परिचालित वैदिक सस्कृत के मंत्र-श्लोको ने ही—जिनकी पंक्तियाँ स्वच्छंद छंद की तरह ही विषम-मात्रिक तथा अत्यानुप्रासहीन हैं—उनकी प्रतिभा के उपयोग का निर्देश किया। इस प्रकार निराला का स्वच्छद

१ When the laws of poetry are changed, the critic, of course, has to begin again, the judiciary must administer what the legislature enacts.

—H. W Garrod Poetry and the Criticism of Life

छंद भी प्राचीन गुरुडम के प्रभाव-क्षेत्र से बाहर का नहीं। केवल इतना ही कि वैदिक संस्कृत साहित्य में जो पद्धति आर्ष तथा मंत्रपूत मानी जाती थी उसको निराला ने प्रतिक्रिया के आवेग तथा अपनी विलक्षण प्रतिभा के साथ हिंदी में उपस्थित कर दिया। निराला को इसका श्रेय अवश्य मिलना चाहिए। उनके विचार से किसी भी प्रकार का नियम बँध जाने से कविता कदापि मुक्त छंद नहीं हो सकती। मुक्त छंद तो वह है जो छंद की भूमि में रह कर भी मुक्त है। यह सौभाग्य की बात है कि उन्होंने अपने मुक्त छंद केलिए भी (प्राचीन गुरुडम के) छंद की भूमि में रहने की बात मानी है। अपने स्वच्छंद छंद में उन्होंने एक और प्रणाली रखी है जिससे कविता के किसी चरण का विराम अंत में ही न मानकर बीच में भी स्थिर कर दिया जाता है। जैसे—

ज्योतिर्मय चारों ओर
परिचय सब अपना ही।
स्थित थे आनंद में चिरकाल
जाल-मुक्त। ज्ञानांबुधि
वीचि-रहित। इच्छा हुई सृष्टि की,
प्रथम तरंग वह आनंद-सिंधु में,
प्रथम कंपन में संपूर्ण बीज सृष्टि के,
पूर्णता से खुला वै पूर्ण सृष्टि-शक्ति ले,
त्रिगुणात्मक रचे रूप,
विकसित किया मन को,
बुद्धि, चित्त, अहंकार, पंचभूत,
रूप-रस गंध-स्पर्श,
शब्दज संसार यह,
वीचियाँ ही अगणित शुचि सच्चिदानंद की।

कवि ने जगत् और जीवन की वास्तविकता का सस्पर्श कर समाज के दलित तथा उपेक्षित पक्ष के प्रति अपनी सहानुभूति प्रदर्शित कर प्रतिभा का सदुपयोग किया है। भिक्षुक के वर्णन मे मार्मिकता का भाव अपूर्व है और इसके साथ ही उसके करुणा-जनक रूप का बडा सूक्ष्म निरीक्षण किया गया है। कवि ने अपनी रचनाओं मे यथार्थता को निर्वासित नहीं किया है। प्रयोजन के अनुसार उनके अंतर्जगत् से वास्तविकता उद्भूत हो उठी है। 'जागो फिर एक बार', 'महाराज शिवाजी का पत्र' आदि रचनाओ से उनमे जातीय महत्त्व की रक्षा तथा वीरत्व की प्रतिष्ठा का भाव पाया जाता है। निराला को नई-नई उद्भावनाओ का उन्मेष है और उनको गति देने की भी यथेष्ट क्षमता है। उनके काव्य की एक मर्यादा है। उनके जीवन में व्यक्तित्व-बोध का तत्त्व जिस रूप में लक्षित है वह उनकी काव्य-रचना मे भी प्रतिफलित है।

---

## जनार्दनप्रसाद झा 'द्विज'

जनार्दनप्रसाद झा 'द्विज' स्वानुभूतिमूलक करुणा के एक मार्मिक कवि हैं। अपनी तरल भावुकता को बाह्य प्रकृति की शुष्कता तथा संयम के नियन्त्रण के भीतर रखने की उन्हें अपूर्व क्षमता भी है। वेदना उनके जीवन का सार-सर्वस्व है। उनकी वेदना जीवन की शुद्ध वेदना नहीं, बल्कि उसमें जीवन के विलास का आकर्षण है। अपने विरह-दुख को हृदय के भीतर पालनेवाली पतिप्राणा नारी की तरह वे अपनी वेदना को आध्यात्मिक आवरण देकर सुख की सांस लेते हैं। उनकी वेदना जीवन की शाश्वत भावना है और किसी भी आकांक्षा की पूर्त्ति से उसका शमन नहीं हो सकता—

अमर वेदना ही हो मेरे
सकल सुखों का मीठा सार।

अपनी वेदना को अमरता का विशेषण देकर अपनी काव्य-साधना के साथ-साथ उन्होंने उसे आत्म-साधना का भी विषय बना लिया है। द्विज की वेदना कविता में आत्मप्रवंचना के रूप में नहीं देखी जा सकती। वेदना या पीड़ा ही उनका मूल काव्य-द्रव्य है और उसके स्मृति-स्पर्श से ही उन्हें काव्य-प्रेरणा होती है—

पुलक, कंपन की खा मृदु चोट
सिहर उठते प्राणों के तार।

साहित्य-साधना के क्षेत्र में द्विज व्यक्तिवाद की प्रधानता का समर्थन करते हैं और शायद इसी कारण वैयक्तिक अनुभूतियों के साधारणीकरण की आवश्यकता नहीं समझते। यह सच है कि "प्रत्येक व्यक्ति की अंतर्वृत्तियाँ स्वतंत्र हुआ करती हैं और वे इतनी जटिल होती हैं कि उनके आधार पर सहसा किसी सार्वभौम

नियम की संस्थापना कर लेना असंभव है," किंतु इसके साथ द्विज के कवि को यह भी मानना पड़ेगा कि शुद्ध वैयक्तिक अनुभूतियाँ ही काव्य के रूप मे रसग्राह्य नहीं हो सकतीं। यदि कवि अपनी अनुभूतियो की सामानता अपने पाठकों तथा श्रोताओ के साथ स्थापित न करे तो केवल व्यक्ति-वैचित्र्यवाद से काव्य की रचना नही हो सकती। कवि की अनुभूतियो का जिस सीमा तक साधारणीकरण किया जा सकता है उसी सीमा तक वे रस-ग्राह्य बन सकती हैं। प्रत्यक्ष जीवन की विचित्रता को काव्य मे समाविष्ट करना उचित नहीं माना जा सकता। किसी की प्रकृति का कोई अद्भुत मैनोवैज्ञानिक वैचित्र्य शास्त्रीय पद्धति का अपवाद ही हो सकता है, सर्वमान्य नियम नहीं। साहित्य या काव्य-साधना मे व्यक्ति को कोई अद्भुत व्यतिक्रम उपस्थित करने का अधिकार नहीं। वह अधिक-से-अधिक अपनी प्रवृत्ति के अनुसार जीवन के किसी मार्मिक पक्ष को लेकर, अपनी वैयक्तिक विशेषता के कारण उसके पद-विन्यास या प्रणाली पर ही प्रभाव डाल सकता है। काव्य के रूप में मानव प्रकृति की किसी ऐसी विशेषता का ही प्रतिपादन किया जा सकता है जो विरल तो हो, पर विचित्र नही। विशेषता सदा विरल होती है और इसी तरह वैचित्र्य भी विरल ही होता है, किंतु विशेषता जीवन के राग-तत्त्वों का समन्वय रखकर चलती है और वैचित्र्य केवल हमारी जिज्ञासा-वृत्ति को प्रेरित करता है। राग-तत्त्व से ही काव्य-रचना होती है, जिज्ञासा-वृत्ति केलिए उसमे कोई अवकाश नही रह जाता।

"आज चारों ओर आशा-निराशा, हर्ष-विषाद, मिलन-विच्छेद, सफलता-असफलता आदि के भीषण द्वंद्व चल रहे हैं

और प्रत्येक वर्ग का पूर्वपक्ष पराजित होता जा रहा है, उत्तर पक्ष को विजय मिलती जा रही है।" इसी कारण शायद द्विज के जीवन मे आनद की सृष्टि नहीं हो सकती। विषाद वस्तुतः आरभ से ही उनकी कविता का पोषक तत्त्व बनकर रहता आया है और आज भी वह वही है, लेकिन इसका परिणाम यह हुआ कि जीवन के एक ही स्वरूप के प्रति दृष्टि रखने के कारण द्विज का काव्य-क्षेत्र बहुत सकीर्ण हो गया। जीवन मे सत्य का प्रत्यक्ष पराजय कोई असभाव्य घटना नहीं, किंतु अंतिम रूप से उसको पराजित करना निश्चय ही असभव है। यदि जीवन मे सत्य की सर्वत्र प्रत्यक्ष विजय ही होती जाती तो असत्य का पक्ष पकड़कर कोई विजय का स्वप्न ही क्यो देखता ! द्विज प्रत्यक्ष के आग्रही हैं। वे जीवन के उस आध्यात्मिक स्वरूप को देखने का कष्ट नहीं करते जहाँ पराजय का कुछ पता नहीं, केवल विजय-ही-विजय है। वे जीवन और जगत् मे दुखो के अस्तित्व की उपेक्षा न करनेवाले कवि हैं जो आशावाद का मोह न छोड़कर भी निराशावादी बनते हैं।

सुख और दुख या आनंद या विषाद की भिन्न-भिन्न सत्ताओं के संबंध मे वेदांतिकों मे भी मतभेद रहता आया है। कोई दोनो को नित्य और शाश्वत मानता है और कोई एक के अभाव मे दूसर की स्थिति। यदि आनद और विषाद दोनो की सत्ताएँ शाश्वत मानी जायँ तो किसी भी कारण उनके अस्तित्व का बाध नहीं हो सकता। परिस्थिति के अनुसार वे न्यूनाधिक हो सकती हैं। द्विज अपनी प्रवृत्ति के अनुसार जीवन में विषाद-तत्त्व को विशेष महत्त्व देते हैं, पर आनंद-तत्त्व का बाध नहीं करते। विषाद उनकी कविता का पोषक तत्त्व भी तभी तक रह सकता है जबतक वे

अपनी काव्य-प्रेरणा केलिए उसमें से ही आवश्यक आनद उपार्जित न कर लें। लोग वेदना से रोते है, किंतु इस प्रकार रोने मे भी उन्हें आनंद न मिले तो वे अपने रोने के क्रम को कुछ देर तक भी न चला सकेंगे। आनद के बिना उनके कवित्व की प्राण-प्रतिष्ठा नही हो सकती। यदि जीवन मे वे आनंद-तत्त्व की सत्ता किसी रूप में भी न मानते होते तो अपनी कविता के सबध मे ऐसा विचार न रखते कि रुदनशील प्रवृत्ति की इस प्रधानता के कारण उनकी काव्य-कला मे एकागिता आ गई है। इस एकांगिता शब्द से ही यह सकेत मिलता है कि जीवन मे केवल रुदन-शील प्रवृत्ति ही नहीं होती, बल्कि उसका कोई दूसरा पक्ष भी होता है। कोई भी कवि लोक-जीवन की समस्त सामान्य भावनाओं का प्रतिनिधित्व नहीं कर सकता। द्विज से भी हम ऐसी आशा नहीं रख सकते।

अभाव की पूजा तथा अपनी वेदना की विवृति मे विशेष अनुरक्त रहने के कारण द्विज प्रकृति के भाव की पूजा करने मे समर्थ न हो सके। जगत् में अभाव कुछ नहीं, भाव की सत्ता सर्वत्र पाई जाती है। दार्शनिक बाध की तरह अभाव भाव की सत्ता के विनाश का द्योतक नहीं हो सकता। जीवन की अपूर्णता जिस सीमा तक सत्य है, अभाव भी उसी सीमा तक सत्य माना जा सकता है, किंतु जब जीवन अपनी सारी अपूर्णताओं को रखते हुए भी जीवन ही रहता है तब भाव अपने अभाव की स्थिति के रूप में भी भाव क्यो न बना रहे। द्विज अपने सुख-दुख की अपेक्षा रखकर ही प्रकृति का वर्णन करनेवाले कवि है, प्रकृति को मुख्य आलबन के रूप में ग्रहणकर चलने वाले कवि नहीं।

जीवन की सगति के अनुरूप ही प्रकृति के ऊपर अपने सुख-दुख को आरोपित करने की प्रवृत्ति प्रायः हिंदी कवियों की रही है। ऐसे कवियों की वेदना का क्षेत्र भी रति-भाव के ही अतर्गत रहता आया है। द्विज करुणा के कवि हैं और इसी कारण विरही या विरहिणी की तरह प्रकृति को भी केवल विरह-क्लांत रूप मे ही देखने की आवश्यकता समझते हैं। उनकी करुणा में वैयक्तिक जीवन को प्रधान स्थान प्राप्त है। उसमे न तो अखड मानवता केलिए स्थान है और न प्रकृति को ही अपनी सारी विभूतियों के साथ अँटने की जगह। संस्कृत के कवि भवभूति ने काव्य में करुणा को जो महत्त्व दिया उसके भीतर उन्होंने प्रकृति को भी अपनी सीमा में प्रतिष्ठा दी, किंतु द्विज की कवि-प्रवृत्ति में विषाद इतना घनीभूत है कि वह अपनी छाया के अतिरिक्त जगत् में दूसरी कोई सत्ता नहीं देख सकती। उनकी सारी रचनाओं में जिन दो-चार स्थलों पर आयास या अनायास भाव से प्रकृति के वर्णन हैं वहाँ प्रकृति को अपने स्वतन्त्र रूप की मर्यादा नहीं मिली है। अपने हृदय की पूर्व प्रतिष्ठित वेदना की प्रबलता व्यंजित करने केलिए द्विज ने प्रकृति के विहँसते स्वरूप मे भी उपहास का ही अवसाद पाया है—

नभ के इन हँसते तारों का
छिपा हुआ उपहास,
फेंक रहा मुझ निराधार को
ग्लानि-अनल के पास।
नियति का कैसा निठुर विधान!
ढूँढ़ने चलूँ कहाँ परित्रान?

शायद उनके जीवन में कभी प्रकृति को भी स्थान प्राप्त था, पर अब उनका जीवन-उपवन उजड़ गया है और उपवन के उजड़ने के बाद ही उनके काव्य-देवता ने उसमें प्रवेश किया—

कलियों का यौवन बीता,
अलियों के भाग बिलाये !
मेरे उजड़े उपवन में
तब हो तुम हँसते आये।

कवि के जीवन में जबतक प्रकृति शृंगार करती थी तबतक उनका कवित्व मौन था। प्रकृति का शृंगार हटते ही उनके जीवन में विषादमय उस परम तत्त्व ने अपनी प्रतिष्ठा प्राप्त की। प्रकृति के उस पुराने साहचर्य ने भी कवि के जीवन में कोई राग उत्पन्न नहीं किया, प्रत्युत उससे उनको मादक संवेदना ही मिली—

किसकी यह छवि, किसका सिंगार !
मिल रहा पुनः किस मधुऋतु का
जीवन - उपवन को यह दुलार !
पा किस नव आशा से हुलास,
खिल पड़ा प्रणय का मुकुल मौन !
स्मृति के निकुंज में कूक उठी
यह तड़प - भरी कोकिला कौन।
किसकी साँसें यों सिहर - सिहर,
करतीं मादकता का प्रसार !
सुख - स्वप्नों का यह अमर लोक
निरखूँ अब किससे नयन छीन !
मेरा प्यारा सौभाग्य - सूर्य
छिप गया, हुआ मैं ज्योति - हीन।

पर, उसको ही यह मधुर पाश
फिर कौन दिखाता बार-बार!
पाकर खोता हूँ सतत, कभी
खोकर पाऊँगा क्या न, हाय!
भय है, यह मेरा मिलन आज
फिर शाप विरह का हो न जाय!
क्या करूँ? छिपा सकता न और
इस 'छाया-नट' से हृदय-हार!

द्विज के विषाद में वैयक्तिकता का अधिक समन्वय रहने के कारण सूफियों की-सी विरह-वेदना की एकनिष्ठता तो आ गई है, परंतु एकनिष्ठता का निर्वाह करते हुए जीवन के विविध रसात्मक पक्षों की ओर उनकी दृष्टि नहीं गई। उनकी झोली छोटी है, वैभव का अधिक भार उठा सकने की उसमें समर्थता नहीं। प्रकाश की भीख माँगते उनको अंधकार ही मिलता है, किंतु प्रकाश माँगने की आकांक्षा तो दूर नहीं होती। अपनी अनुभूति तथा अंतर्ध्वनि को आत्म-साधना के अनुरूप अभिव्यक्त कर सकने की कवि में यथेष्ट क्षमता है। विषाद-तत्त्व को अपनी काव्य-साधना का विषय बनाकर करुणा का इतना वैभव बिखेरनेवाला हिंदी में कोई दूसरा कवि नहीं। द्विज अपनी सीमा में एक बहुत ही मार्मिक कवि हैं।

---

## सुमित्रानंदन पंत

सुमित्रानंदन पंत आधुनिक युग के हिंदी कवियों में प्रकृति की रमणीयता पर मुग्ध होनेवाले सब से अधिक भावुक कवि हैं। बचपन से ही प्रकृति का उन्मुक्त साहचर्य प्राप्त रहने के कारण उनको प्रकृति के नाना व्यापारों मे अपनी कवि-सुलभ अंतर्दृष्टि से काम लेने की अच्छी समर्थता मिली है। जीवन के अनेक अवसर पर, विविध प्रसंग पर प्रकृति के जो चित्र-विन्यास उन्होंने अपनी रचनाओं मे उपस्थित किए हैं वे हिंदी काव्य-जगत् में अपूर्व और रमणीय है, लेकिन प्रकृति को देखने केलिए सदा उन्होंने अपनी एक ही अंतर्दृष्टि से काम नहीं लिया। प्रकृति के विविध स्वरूपों में सर्वत्र और सर्वदा अपनी भावनाओं की अभिव्यक्ति का पूरा-पूरा सामंजस्य नहीं मिल सकने के कारण उन्होंने प्रकृति के निश्चल रूप का मानवीकरण भी कर दिया है। कहीं-कहीं मानवीकरण के अप्रस्तुत विधान की ओर अधिक आकर्षित रहने से प्रस्तुत की प्राकृत व्यंजना दूरारूढ़ हो गई है। कवि जब प्रकृति मे अपने ऐंद्रीय प्रणयोद्गार तथा मनोनुकूल सौंदर्य-रचना की कल्पना करता है तब हेत्वाभास के आधार पर प्रकृति को भी उसी स्तर पर लाने की चेष्टा करता है। चाँदनी पर कवि के उद्गार हैं—

नीले नभ के शतदल पर
वह बैठी शारदहासिनि,
मृदु करतल पर शशिमुख धर
नीरव, अनिमिष एकाकिनि!
वह स्वप्न जड़ित नत चितवन
छू लेती अग-जग का मन

श्यामल कोमल चल चितवन
लहरा देती जग - जीवन !
× × ×
दिन की आभा दुलहिन बन
आयी निशि निभृत शैल पर,
वह छवि की छुई - मुई - सी
मृदु मधुर लाज से मर-मर।
× × ×

दूसरे प्रसग पर चाँदनी के ही सबंध में वे कहते हैं—

जग के दुख - दैन्य - शयन पर
यह रुग्ना जीवन बाला
रे कब से जाग रही, वह
आँसू की नीरव माला !
पीली पड़, दुर्बल, कोमल,
कृश देह - लता कुम्हलाई
विवसना, लाज में लिपटी—
साँसों में शून्य - समाई।
रे म्लान, अँग रँग, यौवन
चिर मुक्त, सजल नत चितवन !
जग के दुख से जर्जर कर
बस मृत्यु शेष अब जीवन !!

जहाँ कहीं उन्होंने प्रकृति को मानवीकरण से निरपेक्ष होकर चित्रित किया वहाँ बहुत ही रमणीय दृश्य-विधान उपस्थित हो गया है—

पावस - ऋतु थी पर्वत - प्रदेश,
पल-पल परिवर्तित प्रकृति-वेश।

मेखलाकार पर्वत अपार
अपने सहस्र दृग-सुमन फाड़,
अवलोक रहा है बार-बार
नीचे जल में निज महाकार,
—जिसके चरणों में पला ताल
दर्पण-सा फैला है विशाल !!

गिरि का गौरव गाकर झर्‌झर्
मद से नस-नस उत्तेजितकर,
मोती की लड़ियों से सुंदर
झरते हैं झागभर निर्झर ।
गिरिवर के उर से उठ-उठकर
उच्चाकांक्षाओं - से तरुवर
हैं झाँक रहे नीरव नभ पर,
अनिमेष, अटल, कुछ चिंतापर !

—उड़ गया, अचानक, लो, भूधर
फड़का अपार पारद के पर !
रव-शेष रह गए हैं निर्झर !
है टूट पड़ा भू पर अंबर !
धँस गए धरा में सभय शाल !
उठ रहा धुआँ, जल गया ताल !
—यों जलद-यान में विचर-विचर,
था इंद्र खेलता इंद्रजाल !

पंत ने प्रकृति में एक शक्ति तथा रहस्य को देखा है। उनके वर्णन में सूक्ष्मता तो है, किंतु प्रकृति के व्यापार का वर्णन अप्रस्तुत-विधान की साम्य-भावना के आधार पर हुआ है। प्रकृति के

विविक्त स्वरूप को सर्वत्र महत्त्व न दे सकने का कारण उनकी कवि-सुलभ भावुकता ही है। फिर भी वे सर्वाधिक प्रकृति-प्रेमी कवि हैं।

पंत को नारी-रूप के प्रति सहज आकर्षण है। भोग्य-रूप में नारी का साधारणतः सौंदर्य-विधान किया जाता है और पूज्य रूप में उसका महत्त्व-विधान। मातृ-सुख से वंचित रहने के दुर्भाग्य का निराकरण करने केलिए उनके कवि ने बालिका बनकर माँ से स्नेह-संलाप किया है। इसके अतिरिक्त उन्होंने अपनी अनेक रचनाओं में सखियों तथा सजनियों के साथ हिल-मिलकर भावनाओं की कोमलता प्राप्त की है। नारी-रूप के प्रति अधिक आकर्षित होने का कारण वासनात्मक प्रणयोद्गार की स्वाभाविक अभिव्यक्ति के अतिरिक्त अपनी भावुक तथा कोमल प्रकृति का सामंजस्य रखना भी मालूम पड़ता है। किसी प्रबंध-विधान के अंतर्गत प्रसंगप्राप्तरूप से स्त्रियोचित अभिव्यक्तियाँ जितनी स्वाभाविक हो सकती हैं उतनी मुक्तक रचनाओं में नहीं। कविता के समग्र रूप को नारी की अभिव्यक्ति के रूप में उपस्थित करना और वह भी पुरुष रचयिता होकर, उनकी कवि-प्रकृति की स्त्रैणता ही प्रमाणित करता है। पंत ने कोमलता के आग्रह से ही ऐसा किया है।

पंत की गीति रचनाओं में अनुभूति की तीव्रता उतनी नहीं पाई जाती जितना उनमें कल्पना का प्रसार है। गीति काव्य में कवि की अनुभूति तथा मनोनिवेश ही प्राण-स्पंदन करता है। कवि की भावुकता अपने कल्पना-सूत्र को कभी-कभी इतना अधिक विकसित कर देती है कि कहीं-कहीं उनकी रचनाएँ, कुछ ज्यादा

पानी मिले शरबत की तरह, नीरस मालूम पड़ती हैं। क्षणिक तथा क्षीण अनुभूति को भी कल्पना के वितान पर चढ़ा-बढ़ाकर रमणीय बना देने की कला पंत में अद्भुत है, किंतु अपनी इस कला के साथ-साथ यदि वे अपने हृदय को भी लेते चलते तो वास्तव में पंत के रूप में हिंदी को एक अपूर्व कवि प्राप्त होता।

राष्ट्रीय नव जागरण ने भी पंत के चित्त को प्रभावित किया लेकिन उनकी रचनाओं में इसका कोई जाग्रत् स्वरूप लक्षित नहीं होता। प्रकृतिवाद की एकनिष्ठा को क्रमशः अग्रसर करते हुए जब वे मानवतावाद की सीमा पर जा पहुँचे तब कुछ लोग कहने लगे कि पंत साम्यवादी-सा विचार रखने लगे है। वस्तुतः कोई कवि न तो गाधीवादी होता है और न साम्यवादी। कवि-रूप में वह किसी भी 'वाद' के साथ स्पष्ट संबंध रखकर अपने काव्य की मर्यादा का निर्वाह नहीं कर सकता। पंत का ध्यान देश के उन दीन-हीन कृषक-श्रमजीवियों के दशा-वर्णन पर आकर्षित हुआ है। कवि के नाते यह स्वाभाविक ही है। काव्य के अंतर्गत विभिन्न शाखा-पद्धतियों के रूप में जितने 'वाद' चल रहे हैं उनसे मुक्ति पाकर राजनैतिक 'वादों' से प्रभावित हो प्रवादी बन जाना, किसी भी कवि केलिए शोभनीय नहीं माना जा सकता। मानवता के हित-विचार से अपनी काव्य-रचना के दृष्टिकोण में वस्तु-विन्यास का कुछ दिशा-भेद करना, असंगत नहीं है। पंत ऐसे ही एक कवि हैं। मानवता की पुकार पर द्रवित होना कवि का धर्म है। महात्मा गांधी के व्यक्तित्व ने कवि के चित्त पर जो मुद्रा अंकित की वह 'बापू के प्रति' स्पष्ट हो गई है। गांधीवाद तथा साम्यवाद दोनों की परिणति प्रायः एक ही लक्ष्य-बिंदु पर होती है, भेद है

केवल प्रक्रिया और दृष्टिकोण का। पंत ने अपनी सहजभावुकता के अनुसार मानवता के परित्राण की कामना की है। मेरी समझ से पंत की आध्यात्मिक तथा आस्तिक बुद्धि साम्यवाद को विदेशी आवरण में अपने सम्मुख उपस्थित न होने देगी। युगांत तथा युगवाणी की रचना के पहले से ही पंत को मानवता में समानता का भाव आ गया था। उनकी रचनाओं के अध्ययन से यह बात स्पष्ट लक्षित हो जाती है। अपने गुंजन में उन्होंने लिखा है—

जग पीड़ित है अति दुख से,
जग पीड़ित रे अति सुख से,
मानव जग में बँट जावे
दुख-सुख से औ सुख-दुख से।
अविरत दुख है उत्पीड़न
अविरत सुख भी उत्पीड़न
दुख-सुख की निशा-दिवा में
सोता जगता जग - जीवन

अपनी 'ज्योत्स्ना' में उन्होंने एक स्थान पर 'अन्न-वस्त्र की चिंता से मुक्त, स्वस्थ, साक्षर, सिद्ध कृषकों, श्रम-जीवियों एवं व्यवसायियों के नर-नारियों एवं बालक-बालिकाओं का चटकीले रंगों के वस्त्र पहने, गीत, वाद्य, नृत्य, व्यंग्य, विनोद-पूर्वक वसंतोत्सव मनाते हुए धीरे-धीरे प्रवेश' कराया है। वे सम्मिलित स्वर में गाते हैं—

गूँजे जयध्वनि से आसमान
'सब 'मानव-मानव' हैं समान'।

निज कौशल, मति, इच्छानुकूल
सब कर्म-निरत हों भेद भूल
बंधुत्व - भाव ही विश्वमूल,
सब एक राष्ट्र के उपादान
× × ×
सब श्रम, उद्यम गौरव प्रधान
सब कर्मों का हो उचित मान
सब कंठों में हो एक गान—
मानव - मानव सब है समान

पंत अपने भावना-क्षेत्र को विकसित कर चलनेवाले प्रगतिशील कवि हैं। उनमे सांप्रदायिक प्रगतिशीलता की भावना नहीं आ पाई है जिसकी अभी धूम मचाई जाती है। वे जाग्रत् कवि की तरह युगधर्म के अनुकूल परिस्थिति का निर्माण करना चाहते हैं। मानव-जीवन मे जो रूढ़िग्रस्त तथा जीर्ण-शीर्ण पक्ष हैं उनका सहारकर वे नवयुग की मदिरा से मत्त होना चाहते हैं—

द्रुत झरो जगत के जीर्ण पत्र!
हे स्रस्त ध्वस्त! हे शुष्क शीर्ण!
हिम ताप पीत, मधुवात भीत,
तुम वीतराग, जड़, पुराचीन!!
निष्प्राण विगत युग! मृत विहंग!
जग नीड़ शब्द औ' श्वासहीन,
च्युत, अस्तव्यस्त पंखों से तुम
झर-झर अनंत में हो विलीन!
× × ×
मंजरित विश्व में यौवन के
जग कर जग का पिक, मतवाली

निज अमर प्रणय स्वर-मदिरा से
भर दे फिर नवयुग की प्याली।

पंत सुख-दुख से निरपेक्ष रहकर समान भाव से उनके महत्त्व को जीवन में स्वीकार करते हैं, किंतु समय-समय पर उनकी रचनाओं में दुख तथा सुख की प्रधानता स्पष्ट रूप से अंकित होती गई है—

बिना दुख के सब सुख निस्सार,
बिना आँसू के जीवन भार
दीन, दुर्बल है रे संसार,
इसी से दया, क्षमा औ' प्यार।

और—

वियोगी होगा पहला कवि
आह से उपजा होगा गान
उमड़कर आँखों से चुपचाप
बही होगी कविता अनजान।

जीवन में वे केवल दुख को महत्त्व ही नहीं देते, प्रत्युत इस सारी सृष्टि को ही अशांति की जड़ समझते हैं—

हाय री दुर्बल भ्रांति।
कहाँ नश्वर जगती में शांति।
सृष्टि का ही तात्पर्य अशांति
जगत अविरत जीवन-संग्राम
स्वप्न है यहाँ विराम।

इस प्रकार पंत जीवन और जगत् में दुख तथा अशांति को गौण नहीं मानते और इसके साथ वे जीवन में शाश्वत उल्लास को भी दूर नहीं छोड़ते—

जग - जीवन नित नव - नव
प्रति दिन प्रति क्षण उत्सव
जीवन शाश्वत वसंत
अगणित कली कुसुम वृंत
सौरभ, सुख, श्री अनंत ।

इतना ही नहीं जीवन और जगत् की रमणीयता पर उल्लसित होकर उमंगभरी वाणी में वे कहते हैं—

जग-जीवन में उल्लास मुझे
नव आशा नव अभिलाष मुझे ।

इस प्रकार परिस्थिति के अनुसार ही जगत् और जीवन में वे सुख तथा दुख को प्रधान या गौण मानते हैं । कुछ कवि ऐसे हैं जो जीवन-पर्यंत केलिए दुख या सुख के साथ अपना ग्रंथि-बंधन कर लेते है और उनकी सारी रचनाओ मे एक ही स्वर बजता है । पंत में यह विशेषता है कि वे जीवन में दोनों के महत्व को स्वीकार करते हैं और परिस्थितिवश उनसे प्रभावित होते हैं।

पंत के समान शब्द-विन्यास में सुरुचि का निर्माण करनेवाला कोई दूसरा कवि नहीं। उन्हें शब्दों की प्रकृति तथा उनकी अर्थ-शक्ति को पहचानने का विवेक है, किंतु कहीं-कहीं उन्होने शब्दों से बलात् अर्थ-व्यक्ति का भी काम लिया है। अँगरेजी लाक्षणिक वैचित्र्य तथा चित्र-विन्यास को हिंदी काव्य मे प्रवेश कराने का काम जितना पंत ने किया उतना किसी ने नहीं। सरल तथा सरस पद-योजना के रूप में उन्होंने अपनी भावना को अभिव्यंजित किया है। सौंदर्य-प्रेमी होने के नाते उन्होंने काव्य-भाषा को

मनोरम बनाने में एक कृतविद्य साहित्य-शिल्पी का काम किया है। अभिव्यंजनावाद की विभिन्न प्रवृत्तियों के दिक्दर्शक वैचित्र्य-विन्यास, अलंकार आदि का निर्वाह पंत की बड़ी विशेषता है। उनकी काव्य-वस्तु में रहस्य-भावना के जो संकेत मिलते हैं वे पहाड़ी पगडंडियों की तरह सर्वत्र दुर्बोध तथा दुर्गम नहीं हैं। पंत ने प्रकृति के उस परम तत्व में जो रहस्य देखा उससे अधिक जीवन में उसका विधान नहीं किया। उनकी रचनाएँ कट्टर रहस्य-वाद की रचनाएँ नहीं हैं जो अपनी रहस्यता के आग्रह के वशीभूत होकर इतनी दुर्गम हो जाती हैं कि 'सांत' जगत् से बाहर होकर 'अनंत' में ही उनकी अर्थ-व्यक्ति हो सकती है। पंत का कवि प्रवंचना के पथ पर चलकर अपनी अनुभूतियों के साथ खिलवाड़ नहीं करता। उनके भाव तथा विचार जटिल नहीं, प्रत्युत सरस तथा सरल हैं। जीवन और जगत् को वे आदर्शवादी दृष्टि से देखनेवाले कवि हैं।

मैं प्रेमी उच्चादर्शों का
संस्कृति के स्वर्गिक स्पर्शों का,
जीवन के हर्ष-विमर्षों का,
लगता अपूर्ण मानव-जीवन,
मैं इच्छा से उन्मन, उन्मन!
जग-जीवन में उल्लास मुझे,
नव आशा, नव अभिलाष मुझे,
ईश्वर पर चिर विश्वास मुझे,
चाहिए विश्व को नवजीवन,
मैं आकुल रे उन्मन, उन्मन!

---

## रामधारी सिंह 'दिनकर'

रामधारी सिंह 'दिनकर' के हृदय मे अतीत का बड़ा प्रबल आग्रह है। जिस दिन उनके हृदय में हिमालय फूटा उसी दिन से उनकी प्रतिभा ने एक नई दिशा की ओर गति की। अतीत गौरव की स्मृति तथा खॅडहरो के प्रति दिनकर ने जिस भावुकता का परिचय दिया वह अप्रतिम है। भारत के उन अवशिष्ट स्वरूपो के साथ भारतीय जीवन की जो भाव-धारा प्रवाहित होती रही है उसमें कवि ने अपनी भाव-प्रवर्तिनी शक्ति से तरंगें उत्पन्न की हैं, लोक-हृदय की अंतर्भूमि को अपनी मार्मिक वाणी से अनुकंपित किया है। प्रागैतिहासिक या ऐतिहासिक काल से ही जो हमारे सुख-दुख के सहचर रहे हैं उनको हृदय-ग्राह्य रसात्मक रूप देने का यह अच्छा प्रयास किया गया है। हिमालय के प्रति कवि के हृदय में जिन-जिन भावनाओं का उदय हुआ है वे स्पष्ट हैं—

मेरे नगपति ! मेरे विशाल !
साकार, दिव्य, गौरव विराट !
पौरुष के पुंजीभूत ज्वाल !
मेरी जननी के हिम-किरीट !
मेरे भारत के दिव्य भाल !
मेरे नगपति ! मेरे विशाल !
युग-युग अजेय, निर्बंध, मुक्त,
युग-युग गर्वोन्नत, नित महान
निस्सीम व्योम में तान रहे,
युग से किस महिमा का वितान !

कैसी अखंड यह चिर-समाधि ?
यतिवर ! कैसा यह अमर ध्यान ?
तू महाशून्य में खोज रहा
किस जटिल समस्या का निदान ?
उलझन का कैसा विषम ज्वाल
मेरे नगपति ! मेरे विशाल !

× × ×

कितनी मणियाँ लुट गईं, मिटा
कितना मेरा वैभव अशेष !
तू ध्यान-मग्न ही रहा, इधर
वीरान हुआ प्यारा स्वदेश ।
कितनी द्रुपदा के बाल खुले,
कितनी कलियों का अंत हुआ,
कह हृदय खोल चित्तौर ! यहाँ
कितने दिन ज्वाल वसंत हुआ !

× × ×

तू पूछ अवध से राम कहाँ ?
वृंदा ! बोलो घनश्याम कहाँ ?
ओ मगध ! कहाँ मेरे अशोक ?
वह चंद्रगुप्त बलधाम कहाँ ?
पैरों पर ही है पड़ी हुई
मिथिला भिखारिणी सुकुमारी,
तू पूछ, कहाँ इसने खोईं
अपनी अनंत निधियाँ सारी ?
री कपिलवस्तु ! कह बुद्धदेव
के वे मंगल - उपदेश कहाँ ?

तिब्बत, इरान, जापान, चीन
तक गये हुए संदेश कहाँ ?
वैशाली के भग्नावशेष से
पूछ लिच्छवी-शान कहाँ ?
ओरी उदास गंडकी ! बता
विद्यापति कवि के गान कहाँ ?

× × ×

हिमालय दिनकर की काव्य-रचना का मेरुदंड है। उनके चित्त पर हिमालय ने जिस संस्कार को विकसित किया वह उसकी नस-नस मे फैल कर ही रहा। उनकी अधिकांश रचनाओं में हिमालय, गंगा, गंडकी, सतलज, नालदा, वैशाली, कपिलवस्तु, दिल्ली आदि की स्मृति न भूली जा सकी। भारत के इन मार्मिक स्वरूपो की ओर इस प्रकार दृष्टि ले जाने का काम पहले-पहल दिनकर ने ही नहीं किया, आज से प्रायः ६० वर्ष पहले भारतेंदु हरिश्चंद्र ने भी राष्ट्रीय नवजागरण काल मे अपनी रचनाओ में काशी, प्रयाग, अयोध्या, पंचनद, चित्तौड़ आदि का मार्मिक संबोधन किया था[1]।

१ दिनकर के हिमालय-जन्म के प्रायः ५० वर्ष पहले भारतेंदु का भारत-भाग्य भारत को दुर्दशा की घोर निद्रा से जगाते-जगाते थककर उदास हो कहता है—

भारत के भुजबल जग रक्छित।
भारत विद्यालहि जग सिक्छित॥
भारत तेज जगत बिस्तारा।
भारत भय कंपत संसारा॥

× × ×

दिनकर के हृदय में जो उमंग और उत्साह है वह भारतेंदु की रचना में उद्भासित नहीं होता। ऐतिहासिक या राष्ट्रीय भावना की अभिव्यक्ति में अभी जैसी निर्बंधता है वैसी उस समय नहीं थी। भारतेंदु-काल से चलती हुई हिंदी-कविता की इस परंपरा को दिनकर ने नया जीवन दिया। अपनी भावना और कल्पना का आश्रय देकर भारतीय अतीत को कवि ने सजीव कर दिया। दिनकर की कवि-दृष्टि केवल भारत की भौगोलिक सीमा तक ही रुकी न रही, मेघरंध्र में रागिनी बजाते समय वह जर्मनी, जापान, शांघाई आदि सुदूर स्थानों तक भी पहुँची है।

दिनकर के हृदय मे भावना-संपत्ति का जो सचय है वह यथेष्ट है। भावना के एक केंद्र-बिंदु पर ठहरकर उनके ग्राम्य जीवन के अनुभव तथा ऐतिहासिक स्मृति ने कल्पना के बल पर

ते कलंक सब भारत केरे।
ठाढे अजहुँ लखो घनेरे॥
काशी प्राग अयोध्या नगरी।
दीन रूप सम ठाढी सगरी॥
चडालहु जेहि निरखि घिनाई।
रहीं सबै भुव मुँह मसि लाई॥
हाय पंचनद हा पानीपत।
अजहुँ रहे तुम धरनि विराजत॥
हाय चित्तौर निलज तू भारी।
अजहुँ खरो भारतहिं मझारी॥
× × ×

—भारतेंदु हरिश्चद्र—भारत-दुर्दशा, पृ० ३२ ३४।

वाणी का अच्छा वैभव दिखाया है। स्मृति ज्ञातक्षेत्र के बाहर नहीं जा सकती, किंतु जीवन का अनुभव अपनी मर्यादा के अनुसार जीवन के सभी ज्ञात तथा अज्ञात क्षेत्रों मे प्रसारित हो सकता है। कवि की कल्पना का प्रसंग जब उद्वेलित होता है तब जल्द वह रुकता भी नहीं। यही कारण है कि दिनकर की अधिकांश कविताएँ, कहीं-कहीं आवश्यकता से अधिक, लंबी हो गई हैं और जो इस प्रकार लंबी हुई हैं उनमे प्रायः एक ही प्रकृति का काव्य-द्रव्य है। ऐसी कविताओ मे भाव-संपर्कत्व का गुण स्वाभाविक रूप से आ गया है, पर कहीं-कहीं ऐतिहासिक उल्लेखों के गूढ प्रसग-गर्भत्व के कारण साधारण पाठको की रस-ग्राहिणी कल्पना विस्तृत क्षेत्र में फैल नहीं पाती।

दिनकर को जीवन के किसी गूढ़ तथा अन्य मार्मिक पक्ष को देखने की न अंतर्दृष्टि है और न वैसी प्रवृत्ति। 'बालिका से बधू' के वर्णन में कवि की बहुत आत्मीयता झलकती है, किंतु बधू के हृदय की भावनाओं के अंतर्द्वंद्व की व्यंजना का अच्छा प्रसंग पाकर भी कवि ने अनुभाव के बाह्य रूप पर जितनी दृष्टि रखी उतनी उसके विभावत्व पर नहीं। प्राकृतिक दृश्यो के प्रति हृदय का जो संबंध संस्कृत कवियों ने स्थापित किया था उसकी परंपरा हिंदी काव्य में न चल सकी। दिनकर को भी प्रकृति के नित्य नवीन रूप के प्रति अनुराग नहीं है। प्रकृति के नाना रूप और व्यापार मे केवल अतीत गौरव की याद दिलाना, उसके प्रति क्षोभ, उपालंभ तथा भर्त्सना प्रकट करना अपनी भावना को संकुचित करना है। निरपेक्ष प्रकृति-दर्शन की प्रवृत्ति दिनकर मे बहुत कम है। प्राकृतिक दृश्य-वर्णन के उपलक्ष्य से अपनी भावना

को दूसरे क्षेत्र मे अभिव्यक्त करने की जो एक काव्य-परिपाटी रही है वही दिनकर का लक्ष्य है। प्रकृति के नाम पर दिनकर की लेखनी उठती है, पर उसमे उनका हृदय रमता नहीं, अतीत दर्शन की लालसा से क्रम-भग हो जाता है। 'वसंत के नाम पर,' 'वन फूलों की ओर' आदि रचनाओं मे कवि की कल्पना सचेष्ट तथा एकनिष्ठ नहीं रह सकी है। कवि के हृदय मे वसत की उमग जगी और उनकी—

कलम उठी कविता लिखने को
अतस्तल में ज्वार उठा रे!
सहसा नाम पकड़ कायर का
पश्चिम पवन पुकार उठा रे।
देखा शून्य कुँवर का गढ है,
झाँसी की वह शान नहीं है,
दुर्गादास, प्रताप बली का
प्यारा राजस्थान नहीं है,—

और इसी प्रकार कवि की स्मृति-विधायिनी कल्पना अग्रसर होती गई। कुछ क्षण के बाद फिर जब वसत की याद आई तब इसी कविता के प्रसग में वे कहने लगे—

हाँ, वसत की सरस घड़ी है
जी करता मै भी कुछ गाऊँ
कवि हूँ आज प्रकृति-पूजन में
निज कविता के दीप जलाऊँ।
क्या गाऊँ? सतलज रोती है
हाय! खिलीं बेलियाँ किनारे

भूल गए ऋतुपति, बहते हैं
यहाँ रुधिर के दिव्य पनारे ।
बहनें चीख रहीं रावी-तट
बिलख रहे बच्चे मतवारे,
फूल-फूल से पूछ रहे है—
'कब लौटेंगे पिता हमारे ?'

इस प्रकार दिनकर प्रकृति के साथ अपनी तन्मयता न दिखा सके। लेकिन देश के अतीत गौरव, उसके खँडहर, दीन-दुखी भूखे किसान-मजदूर, हरे-भरे धन-खेत, खलिहान, हरी-भरी दूब, गांव के चौपाल पर उनकी कवि-दृष्टि भिन्न-भिन्न रचनाओ के रूप में पहुँची है। दिनकर प्रगतिशीलवादी नहीं, किंतु स्वाभाविक रूप से एक प्रगतिशील कवि हैं। भारत की राष्ट्रात्मा के मर्म को स्पर्श करने की जैसी क्षमता दिनकर में दिखाई पड़ रही है वैसी किसी दूसरे कवि में नहीं मालूम होती। भारतीय लोक-जीवन के सम्मुख राष्ट्रीयता का रसात्मक स्वरूप उपस्थित करने की आशा दिनकर से की जा सकती है। उनका भविष्य इसी संभावना पर बहुत-कुछ निर्भर करता है। अपने देश के दलित पक्ष को ऊपर उठाने केलिए वाणी मे जिस संयम तथा दर्प की आवश्यकता है वह दिनकर मे पर्याप्त मालूम पड़ती है—

उठ वीरों की भावरंगिणी दलितों के दिल की चिनगारी,
युग-मर्दित यौवन की ज्वाला जाग-जाग री क्रांति-कुमारी
लाखों क्रौंच कराह रहे हैं जाग आदिकवि की कल्याणी
फूट-फूट तू कवि-कंठों से बन व्यापक निज युग की वाणी

आदिकवि की कल्याणी—कविता देवी—को जगाने के लिए लाखों क्रौंचों की वेदना का अर्थ-गर्भित उल्लेख करना कवि की सहृदयता है, किंतु इतना ही नहीं, कवि की वाणी में क्षमता भी है और इस क्षमता को कवि ने अपनी वाणी में बड़े दर्प के साथ व्यक्त किया है—

सुनूँ मैं सिंधु क्या गर्जन तुम्हारा ?
स्वयं युगधर्म की हुंकार हूँ मैं ।

---

## महादेवी वर्मा

संसार मे कुछ ऐसी वस्तुएँ होती हैं जिन्हे हम बहुत प्यार करते हैं, किंतु अपने प्यार की प्रतिष्ठा केलिए कोई तर्क नहीं दे सकते। पुष्प का सौंदर्य हमें रमणीय मालूम पड़ता है, चाँदनी हमें प्रिय मालूम होती है, परंतु उनकी प्रियता का कोई स्पष्ट कारण नहीं मालूम हुआ रहता है, केवल इतना ही कि उनमे आकर्षण है। शुद्ध सौंदर्य का तत्त्व कुछ ऐसे ही उपादानो से बना होता है जो हमारे हृदय को प्रलुब्ध तो बना देता है, पर तर्क को प्रबुद्ध नहीं करता। हृदय के साथ उनका कुछ-न-कुछ सांस्कारिक सबध रहता है जो अज्ञात रूप से अपनी स्थिति को प्रकट करने की चेष्टा करता है। जड और चेतन की सृष्टि मे इसी कारण वह द्वैध नहीं रखा गया जो साधारणतः ऐसी स्थिति में रखा जा सकता था। इसी कारण जड़ और चेतन, दोनों, के युगपत् आविर्भाव को ही सृष्टि कहते हैं। वस्तु और भाव, स्थिति तथा प्रक्रिया के भेद को मानते हुए, एक ही हैं। महादेवी वर्मा को वेदना प्रिय है, लेकिन उसकी प्रियता केलिए उनके पास ऐसा कोई कारण नहीं जो स्पष्ट हो। व्यक्ति का जीवन ऐसे ही रहस्यमय तत्त्वो से निर्मित होता है जिन्हें हम समूल अभिव्यक्त नहीं कर सकते। महादेवी ने अपनी वेदना की प्रियता के सबंध मे जिन कारणो का उल्लेख किया है वे पर्याप्त तो क्या, युक्तिसंगत भी नहीं हैं। उनके जीवन मे बहुत दुलार, बहुत आदर और बहुत मात्रा मे सब कुछ मिलने की प्रतिक्रिया से वेदना प्रिय नही मालूम हो सकती। प्रतिक्रिया हृदय की इच्छित वृत्ति नहीं होती और काव्य मे स्वाभाविक वृत्तियों के

बिना रमणीय अभिव्यक्ति सभव नहीं। यदि महादेवी की सारी काव्य-रचनाएँ, जैसा कि उन्होंने लिखा है, अतिशय प्यार, दुलार की प्रतिक्रिया के कारण ही वेदना-बहुल हैं तो उनका मर्म किसी कवयित्री का मर्म नहीं हो सकता। किंतु, यह बात नहीं है। महादेवी एक सफल कवयित्री हैं और उनके पास कवि-सुलभ एक सवेदना-पूर्ण हृदय भी है।

जीवन मे सुख के उपभोग के समय हृदय स्वार्थी रहता है और दुख के सहन-काल मे प्रायः वह उदार हो जाता है। उदारता कवि-प्रकृति है। अपनी जिन उदात्त वृत्तियो के कारण कवि जनता की सहानुभूति को आकर्षित करता है उनके प्रति उसका ममत्व स्वाभाविक है। जगत् और जीवन की करुणा प्राप्त करने केलिए अपना वैभव भी लुटाना पड़ता है। जिस करुणापूर्ण दुखवाद के ऊपर बौद्ध दर्शन की प्रतिष्ठा हुई उसके संकेत यत्र-तत्र महादेवी की रचनाओं में भी मिलते हैं, किंतु इतना तो स्पष्ट मानना पड़ेगा कि जिस अगाध करुणा तथा निराशा से प्रेरित अनात्मवादी बौद्ध दर्शन पच-स्कंध को ही आत्म-सज्ञक मानने को बाध्य हुआ वह उनकी रचनाओ मे कही भी लक्षित नही होता। जीवन-विज्ञान का विश्लेषण ही दर्शन-शास्त्र का विषय है, लेकिन विश्लेषण की भिन्नता जीवन की अखडता पर कुछ आघात नहीं कर सकती। निर्वाण या मोक्ष जीवन की लौकिक परिधि से मुक्ति है, पर इस परिधि के बाहर जाकर भी जीवन एक दूसरी सीमा मे आबद्ध हो जाता है। उस सीमा की परिधि इतनी विशाल तथा विस्तृत है कि मानव बुद्धि उसे निस्सीम मान लेती है। व्यक्ति-बोध के खंड की यही अखडता है। यदि अखंड तथा अविच्छिन्न जीवन मे

खंड तथा विच्छिन्न जीवन को महत्त्व न दिया जायगा तो सामान्य मानव बुद्धि को उसका बोध नहीं हो सकेगा। ज्ञान का क्षेत्र सदा परिमित रहता आया है और ऐसे ही क्षेत्र मे भाव भी संचरित हो सकता है। हमारी बुद्धि की सीमा के बाहर भाव अपनी व्यापकता नहीं बढ़ा सकता। जिस क्षेत्र पर एक बार ज्ञान का आधिपत्य हो चुका रहता है उसी पर भाव को संक्रमण का अवकाश मिलता है। जिस क्षेत्र पर आधिपत्य करने केलिए ज्ञान को अज्ञान से द्वंद्व करना पड़ता है वह अज्ञेय बनकर काव्य-प्रवृत्ति का बाधक हो जाता है।

रहस्यवाद के तथ्य को लेकर काव्य-रचना करनेवाली महादेवी वर्मा एक मुख्य कवयित्री हैं। काव्य के स्वरूप को ग्रहण करते समय रहस्यवाद को अज्ञेय की सीमा से नीचे उतरकर एक स्पष्ट तथा ज्ञात आलबन के रूप में उपस्थित होना पड़ेगा। यदि ऐसा न हुआ तो रहस्यवादी रचनाएँ काव्य के अंतर्गत न रहकर अज्ञेय दर्शन के अंतर्गत हो जायँगी। ऐसा देखा जाता है कि रहस्यवादी कवियों ने अपने आलंबन की एकरूपता का निर्वाह प्रायः नहीं किया है। कभी आलबन स्पष्ट है तो कभी अस्पष्ट। कहीं आलंबन लौकिक है तो कहीं लोकोत्तर। आश्रय के संबध में भी लिंग का विपर्यय बना रहता है। इस प्रकार की भिन्नता रहस्यवादी कविताओं के मर्म को रसग्राह्य बनने में बाधा देती है। महादेवी वर्मा की रहस्यवादी कविताओं के रहस्य को समझने केलिए यदि उनके कथन को ही लिया जाय तो उनके 'गीतों ने पराविद्या की अपार्थिवता ली, वेदांत के अद्वैत की छाया-मात्र ग्रहण की, लौकिक प्रेम से तीव्रता उधार ली और इन सब को

कबीर के सांकेतिक दांपत्य-भाव-सूत्र में बाँधकर एक निराले स्नेह-संबंध की सृष्टि कर डाली जो मनुष्य के हृदय को अवलंब दे सका, उसे पार्थिव प्रेम से ऊपर उठा सका तथा मस्तिष्क का हृदयमय और हृदय को मस्तिष्कमय बना सका।' कवयित्री ने अपनी काव्य-वस्तु के संबंध में जो कुछ कहा है वह एक तथ्य के रूप में ग्रहण किया जा सकता है, क्योंकि शायद इसी कारण उनकी रचनाओं में आलंबन के एकत्व का सम्यक् निर्वाह नहीं हो पाया। निर्गुण ब्रह्म को महत्त्व देकर भी जनता की चित्तवृत्ति को भक्ति-रस से अनुप्राणित करने केलिए कबीर को सगुण 'राम की बहुरिया' बनना पड़ा। अद्वैत काव्य का विषय नहीं हो सकता। काव्य-स्वरूप के अंतर्गत आने केलिए अद्वैत को द्वैत के रूप में उपस्थित होना आवश्यक है। यदि द्वैत के रूप में उसका वर्णन न भी किया जाय तो विशुद्धाद्वैत या शुद्धाद्वैत के बिना उसकी काव्य-परिणति नहीं हो सकती। आश्रय और आलंबन, काव्य के उभय पक्ष केलिए, अद्वैतवाद में स्थान नहीं और काव्य-रचना केवल एक के ही उपलक्ष्य पर नहीं हो सकती। अनुभूति तथा कल्पना को अपनी स्थिति-मात्र केलिए भी आश्रय से पृथक् आलंबन के रूप में किसी वस्तु को ग्रहण करना पड़ेगा। काव्य-जगत् में ब्रह्म को भी उसी वस्तु-रूप में उपस्थित होना पड़ेगा, अन्यथा 'अहं ब्रह्मोस्मि' के कारण आश्रय और आलंबन का एकत्व प्रतिपादित हो जाने पर काव्य-रचना को अपनी प्रतिष्ठा का आधार नहीं मिल सकेगा। तुलसी और सूर के विशिष्टाद्वैत तथा शुद्धाद्वैत को रहस्यवाद में नियोजित करने की समर्थता प्राप्त नहीं होने पर निर्गुणवाद की सूफी पद्धति ही रहस्यवाद के अनुकूल पड़ सकी।

कबीर के शुद्ध निर्गुणवाद में रहस्यवाद की स्थिति संभव नहीं। जहाँ-कहीं कबीर ने रहस्यवाद की झाँकी ली है वहाँ उन्हे निर्गुण को सगुण मान लेना पड़ा है। लौकिक जीवन को लौकिक अर्थ-भूमि का आधार देने केलिए लौकिक वासनात्मक प्रणयोद्गार का माध्यम आवश्यक है। लोकोत्तर उपलक्ष्य के सहारे जीवन की सारी भावनाएँ व्यक्त नही की सकती। जो विषय केवल बुद्धिगम्य है वह सदा भावगम्य नहीं हो सकता। बुद्धिगम्य विषय को भावगम्य बनने मे कुछ समय लगता है।

मुख्य आलंबन को गौण रखकर माध्यम को ही अभिव्यक्त करना रहस्यवादी कविताओं का एक लक्ष्य हो गया है। माध्यम की प्रधानता के कारण ही ऐसी रचनाओं मे अन्योक्ति-पद्धति का आश्रय विशेषतः लेना पड़ा है। जीवन की विरह-वेदना, अतृप्ति, निराशा, अवसाद को चित्र भाषा-शैली मे बड़ी विलक्षणता तथा विचित्रता के साथ वर्णित किया गया है। रूपक की विभिन्नता के कारण महादेवी वर्मा की रचनाएँ सहज ही दुर्बोध हो गई हैं। उनका प्रेम-व्यापार कहीं तो बिलकुल लौकिक पद्धति पर चला है, और कहीं लोकोत्तर। लौकिक प्रेम की तीव्रता जहाँ ज्यादा उभार मिली है वहाँ आलंबन स्पष्ट है और विषय भी रसग्राह्य, किंतु लोकोत्तर आलंबन पाठक या श्रोता की भाव-भूमि से इतनी दूर पड़ जाता है कि वहाँ तक कल्पना किसी तरह कभी-कभी पहुँच भी जाती है, हृदय को पहुँचने में बड़ी कठिनता होती है।

मुक्तक गीत में अन्विति-रक्षा केलिए पूर्वापर-संबंध का निर्वाह लोक-जीवन के अधिक निकट रहनेवाले प्रतीक या भावनोद्गार से हो सकता है। प्रकृति के अनत रूप-व्यापार

के उपलक्ष्य पर प्रेम की गूढ़ तथा अगूढ़ व्यजना हो सकती है, पर गूढ़ प्रेम व्यञ्जना को समझने केलिए अपेक्षित मनोरचना प्रायः नहीं होती। धुँधली साम्य-भावना के आधार पर अगूढ़ को गूढ़ बना देने की प्रणाली काव्योपयुक्त नहीं मानी जा सकती किंतु, इन सब दोषों का भार महादेवी वर्मा के ऊपर ही लादना उनके प्रति अन्याय होगा। उनकी सब से बड़ी विशेषता यह है कि उन्होने अपनी भाव-धारा को एक स्वाभाविक तथा निश्चित क्रम से प्रवाहित होने दिया है, उसमे ज्वार-भाठा के कारण तरंगों का आवर्त्तन-प्रत्यावर्त्तन तो होता रहा है, पर प्रवाह को अपनी सीमा में रखनेवाले दोनों तट प्रायः सुरक्षित रहे हैं। कवयित्री के शब्दों मे ही "समय के अनुसार रचनाओं में जो परिवर्त्तन आते गए हैं उनके लिए भी मुझे कभी प्रयत्न नहीं करना पड़ा। याद नहीं आता जब मैंने किसी विषय-विशेष या वाद-विशेष पर कुछ सोच कर लिखा हो।" उनके इस कथन से चाहे हम पूरे सहमत न भी हों, परंतु उनकी काव्य-दृष्टि मे विषय की एकरूपता का यथासंभव निर्वाह तथा क्रमिक विकास मानना पडेगा। भिन्न-भिन्न समय में, प्रत्येक संवेदनशील कवि की तरह, उनकी अनुभूति, चिंतन तथा कल्पना के सामंजस्य में कुछ व्यतिक्रम रहा है। अपने चारों—नीहार, रश्मि, नीरजा तथा साध्यगीत—कविता-संग्रहों के रचना-काल की प्रवृत्तियों के सबंध में उन्होंने जो कुछ लिखा है वह उनकी रचना-प्रकृति के साथ मेल रखनेवाला तथ्य है। वे लिखती हैं—"नीहार के रचना-काल में मेरी अनुभूतियों में वैसी ही कुतूहल-मिश्रित वेदना उमड़ आती जैसी बालक के मन मे दूर दिखाई देनेवाली अप्राप्य सुनहली उषा और स्पर्श

से दूर सजल मेघ के प्रथम दर्शन से उत्पन्न हो जाती है। रश्मि को उस समय आकार मिला जब मुझे अनुभूति से अधिक उसका चिंतन प्रिय था, परंतु नीरजा और सान्ध्यगीत मेरी उस मानसिक स्थिति को व्यक्त कर सकेंगे जिसमें अनायास ही मेरा हृदय सुख-दुख में सामंजस्य का अनुभव करने लगा।"

महादेवी वर्मा ने वेदना को अपने काव्य का मूलद्रव्य रखा है। वेदना दुःखमूलक अवश्य है, किंतु प्रत्येक स्थिति में वह दुःखजनक नहीं होती। काव्य में जीवन की वही भावना अभिव्यक्त होती है जो कवि को प्रिय रहती है। अप्रियता को काव्य में स्थान नहीं। वेदना भी प्रिय लगने पर ही काव्य का स्वरूप धारण करती है। कवयित्री ने दुखवाद को अपना काव्य-विषय बनाकर सुखवाद से वैर नहीं ठाना, प्रत्युत सुखवाद का उल्लास प्राप्त करने केलिए ही उन्होंने वेदना से मैत्री स्थापित की है। यदि वेदना की अभिव्यक्ति में उन्हें उल्लास न मिले तो उनसे काव्य-रचना भी नहीं हो सकती। काव्य-रचना की मूल प्रेरणा सुख से ही होती है, पर अपनी रुचि-भिन्नता के कारण उसका विषय चाहे जैसा कुछ हो।

जन्म ही जिसको हुआ वियोग
तुम्हारा ही तो हूँ उच्छ्वास
चुरा लाया जो विश्व समीर
वही पीड़ा की पहली साँस
छोड़ क्यों देते बारबार
मुझे तम से करने अभिसार।

जन्म या जीवन-ग्रहण को वियोग के नाम से अभिहित करना आध्यात्मिक दृष्टिकोण है। ब्रह्म से जीव की सत्ता जब पृथक्

होती है तब उसकी दशा प्यार-सभार से दबी उस लाडली कन्या की तरह होती है जो मातृगृह को छोड़कर पतिगृह जाते समय होती है। मातृ या पितृकुल के वियोग में भी पीड़ा का उच्छ्वास होता है। पतिगृह में जीवन की सारी सरसता रहते हुए भी मातृगृह की वियोग-वेदना नष्ट नहीं होती। महादेवी वर्मा ने अपने अद्वैतवादी दृष्टिकोण को भी जीव और ब्रह्म के रूप में उपस्थित किया है। उनके विचार से लौकिक जीवन की दीर्घता से ब्रह्म के वियोग की अवधि बढ़ती ही है, इसलिए वे मृत्यु में ही जीवन का चरम विकास मानती हैं।

बिखर कर कन कन के लघु प्राण,
गुनगुनाते रहते यह तान
अमरता है जीवन का ह्रास
मृत्यु जीवन का चरम विकास।

महादेवी वर्मा के जीवन की शुष्कता ने उन्हें लोक-विमुख वैराग्य देकर लोकोत्तर आलंबन की ओर प्रेरित किया है जिसके अनुसंधान में कभी तृप्ति नहीं। वे प्राप्ति और तृप्ति से दूर रहने-वाली कवयित्री हैं, किंतु अपने संधान में प्रयत्न की कोई कमी नहीं रखना चाहतीं। तृप्ति से प्रयत्न पंगु हो जाता है। प्राप्ति से विरह मिलन हो जाता है। साधिका कवयित्री की तरह वे अपनी आँखें प्यासी रखना चाहती हैं।

चिर तृप्ति कामनाओं का
कर जाती निष्फल जीवन,
बुझते ही प्यास हमारी
पल में विरक्ति जाती बन!

पूर्णता यही भरने की
ढुल कर देना सूने घन,
सुख की चिर पूर्त्ति यही है
उस मधु से फिर जाए मन

चिर ध्येय यही जलने का
ठंढी विभूति बन जाना,
है पीड़ा की सीमा यह
दुख का चिर सुख हो जाना।

मेरे छोटे जीवन में
देना न तृप्ति का कण भर,
रहने दो प्यासी आँखें
भरतीं आँसू के सागर।

महादेवी वर्मा ने अपनी सारी मनोभावनाओं को एक अप्राप्य आराध्य के उपलक्ष्य से अभिव्यक्त करने की चेष्टा की है। अतृप्त इच्छाएँ ही प्रलुब्ध होती हैं। इतना होने पर भी जगत् और जीवन के संबंध को हम विध्वंस नहीं कर सकते। उसी के अंतर्गत रहकर हम जीवन मे उत्तीर्ण हो सकते हैं और वस्तुतः जीवन की यही सच्ची साधना है। क्षुद्र से विराट् तथा नश्वर से शाश्वत होने केलिए अंश में ही पूर्णता तथा सीमा मे ही असीमता उपलब्ध करना पड़ेगा। अपनी सारी चेतना के साथ देखने से बद्ध भी अबद्ध मालूम पड़ता है। जीवन के विषाद तथा अवसाद चेतना की अंतर्ज्योति से स्वतः दीप्तिमय होकर आनंद तथा उल्लास में परिवर्त्तित हो जाते हैं। रवींद्रनाथ ठाकुर ने 'प्रकृति का प्रतिशोध' नामक अपने नाट्य काव्य में इसी ही एक तथ्य का बड़ा

रमणीय रूपक-विधान किया है। एक संन्यासी ससार के सारे स्नेह-बंधन को तोड़, अपनी प्रकृति पर विजय प्राप्तकर विशुद्ध भाव से एकात मे अनत की उपलब्धि करना चाहता था। शायद वह यह सोचता था कि अनत इस जगत् और जीवन से बाहर है। एक दिन अचानक एक बालिका ने उसे अपने स्नेह-पाश में आबद्धकर अनत के ध्यान से जीवन और जगत् मे लौटा लिया। जगत् में उस संन्यासी ने देखा कि क्षुद्र से ही वृहत् है, सीमा से ही असीम है और प्रेम से ही मुक्ति है। जैसे ही प्रेम का आलोक दिखाई पड़ा वैसे ही आँखें बद करने पर उसने देखा कि सीमा मे भी सीमा नहीं है।

महादेवी वर्मा ने, जैसा कि पहले उल्लेख किया जा चुका है, अप्राप्तव्य को ही अपने प्रयत्न का लक्ष्य रखा है। उन्होंने अपनी सारी उत्कंठा, विह्वलता तथा उद्वेग को लेकर अपने जीवन के अतिथि का अनुसंधान करना चाहा है।

इस अचल क्षितिज रेखा से
तुम रहो निकट जीवन के
पर तुम्हे पकड़ पाने के
सारे प्रयत्न हों फीके ।

जन्म-मरण के समय सुख-दुख की जो स्थिति रहती आई है वह जीवन मे उल्लास-विषाद की प्रेरणा देती रही है। बार-बार मरने के विषाद की अनुभूति को प्राप्त करने केलिये बार-बार जन्म-ग्रहण की अनिवार्यता को भी स्वीकार करना पड़ेगा। उन की इस आकांक्षा के सामने उनका बौद्ध दर्शन पराजित हो जाता है। वे कहती हैं—

घन बनूँ वर दो मुझे प्रिय !

जलधि-मानस से नव जन्म पर
सुभग तेरे ही दृग-व्योम में।
सजल श्यामल मन्थर मूक-सा
तरल अश्रुविनिर्मित गात ले,

नित घिरूँ झर-झर मिटूँ प्रिय !
घन बनूँ वर दो मुझे प्रिय !

जीवन की नश्वरता को समझकर वे कहती हैं—

विकसते मुरझाने को फूल
उदय होता छिपने को चंद,
शून्य होने को भरते मेघ
दीप जलता होने को मंद;
यहाँ किसका अनंत यौवन ?
अरे अस्थिर छोटे जीवन !

मरने का अधिकार, जो प्रेम की सब से सात्विक मांग है, कवयित्री रखना चाहती है—

क्या अमरों का लोक मिलेगा
तेरी करुणा का उपहार ?
रहने दो हे देव ! अरे
यह मेरा मिटने का अधिकार।

कवयित्री ने खंड में अखंड तथा सीमित मे असीम को भी समझने की चेष्टा की है। अनंत तबतक प्राप्तव्य माना नहीं जा सकता जबतक वह सांत न हो। महादेवी वर्मा मे एक बहुत ही प्रांजल कवि-हृदय है। उनकी काव्य-प्रवृत्तियों की विविधता मे

भी एक ऐसी एकरूपता है जो हिंदी के अधिकांश कवियों को प्राप्त नहीं। वे जानती हैं कि—

विश्व में वह कौन सीमाहीन है,
हो न जिसका खोज सीमा में मिला?
क्यों रहोगे क्षुद्र प्राणों में नहीं,
क्या तुम्हीं सर्वेश एक महान हो?

---

## हरिवंश राय 'बच्चन'

हरिवंश राय 'बच्चन' जीवन के राग-विराग से सतप्त मस्त तथा विद्रोही कवि है। ईरानी मदिरा से अभिसिंचित उमर खैयाम की रुबाइयों के प्रशसक जब यूरोप तक मे मिले तब भारत मे उनके हिमायती क्यो न मिलते। ईरान के साथ भारत का कुछ सांस्कृतिक संबध भी रहा है। यूरोप की बोतलो मे जो ईरानी मदिरा भरी गई उनपर लेबुल तो ईरान का ही लगा, पर बच्चन ने अपनी मधुशाला मे मदिरा भी अपने ढंग की बनाई और उस पर लेबुल भी बिलकुल स्वदेशी रखा। भारतीय जीवन का जितना रमणीय अध्यात्मवाद बच्चन की कविताओ में झलकता है उतना उन तथाकथित रहस्यवादी रचनाओं में नहीं। 'हालावाद' के संबंध में, ऐसा मालूम पड़ता है, बच्चन का आरंभिक प्रयत्न प्रायः कौतुकपूर्ण ही था, पर अब उसमे धीरे-धीरे जीवन की गंभीरता और सचाई उतर गई है।

बच्चन की रचनाएँ उनके जीवन के दृष्टिकोण का स्पष्ट पता बता देती हैं। जीवन का आरंभ जिन सुनहले स्वप्नों के साथ होता है उनकी निस्सारता उनके भंग होने पर ही प्रकट होती है। अपने जीवन मे केवल सुख, स्नेह, सम्मान, प्रशंसा को देखकर भूलनेवाले कवि की मादकता जब उतर जाती है तब वे जीवन को वस्तु-स्थिति के रूप मे देखने की क्षमता प्राप्त करते हैं। जीवन मे न तो केवल सुख-ही-सुख है और न केवल दुख-ही-दुख। सुख-दुख के द्वंद्व का ही नाम जीवन है और न मालूम इस द्वंद्व मे कितनी लालसाएँ, कितनी महत्वाकांक्षाएँ पराजित हो जाती है।

"उसने न माना कि जीवन अपूर्ण है। वह विशुद्ध हृदय से यह विश्वास लेकर जीवन-पथ पर बढ़ा कि जीवन पूर्ण है। इस विश्वास के साथ वह कितनी दूर जा सकता था। कितनी पीडाओं को सहकर उसने सीखा कि कोमल कुसुमों की डाल काँटों से भरी है और शीतल चंदन के वृक्ष में विषधर सर्प लिपटे हैं। कितने आँसू बहाकर उसने सीखा कि प्रणय के अंदर संघर्ष छिपा तथा त्याग के पीछे स्वार्थ बैठा है। कितनी आहें भरकर उसने सीखा कि सत्य, शिव और सुन्दर इस विश्व में एक दूसरे से कितनी दूर हैं और वह कितना आश्चर्य-चकित हुआ यह देखकर कि इस संसार मे पाप और पुण्य का ही विरोध नहीं। इतना ही होता तो पुण्य कब का पाप के ऊपर विजयी हो गया होता। यहाँ पुण्य का पुण्य से विरोध है। न्याय, न्याय का विद्रोह कर रहा है और सत्य और सत्य में युद्ध हो रहा है, संग्राम हो रहा है—भीषण, अति भीषण!"

बच्चन का धर्म-संबंधी विश्वास भी अपनी विशेषता रखता है। प्रेम ही उनका धर्म और भगवान है—

धर्म हमारा पूछो प्राण ?—
ईश्वर को मैं नहीं जानता,
उसकी सत्ता नहीं मानता,
जिसे न देखा जाना कैसे उसको लेता मान ?
जाती में मैं अबतक प्राण!
केवल एक प्रेम पहचानूँ,
उसे हृदय का स्वामी मानूँ,
सब कहते भगवान प्रेम है—प्रेम हमें भगवान!

उनकी मधुशाला मे हिंदू-मुस्लिम, पंडित-मौलवी, छूत-अछूत, राजा-रंक, पूंजीवादी-साम्यवादी सब केलिए प्रवेश-द्वार खुला हुआ है। बच्चन केलिए न ईश्वर है, न खुदा, न वेद है, न पुराण, जो कुछ है वह प्रेम है। प्रेम को परम तत्त्व समझनेवाला तथा लहरों का निमंत्रण पाकर आकर्षित होनेवाला कवि नास्तिक नहीं हो सकता। प्रत्यक्ष जीवन मे—जीवन के इस पार में— जो रस है, स्वाद है उसको ही महत्त्व देनेवाला कवि परलोक—जीवन के उस पार—की कल्पनाकर आस्तिक बुद्धि को परेशान करना नहीं चाहता—

इस पार, प्रिये, मधु है, तुम हो,
उस पार न जानें क्या होगा!

यह चाँद उदित होकर नभ में
कुछ ताप मिटाता जीवन का
लहरा-लहरा यह शाखाएँ
कुछ शोक भुला देतीं मन का,

कल मुरझानेवाली कलियाँ
हँसकर कहती है मग्न रहो
बुलबुल तरु की फुनगी पर से
संदेश सुनाती यौवन का,

तुम देकर मदिरा के प्याले
मेरा मन बहला देती हो,
उस पार मुझे बहलाने का
उपचार न जानें क्या होगा!

इस पार, प्रिये, मधु है तुम हो,
उस पार न जानें क्या होगा।

कवि के इस उद्गार का चार्वाक के नास्तिकवाद के साथ संबंध नहीं बताया जा सकता। जीवन के किसी काल में जब प्रत्यक्ष सुख अपनी सारी संभावनाओं के साथ उपस्थित रहता है तब अप्रत्यक्ष तथा सुदूर सुख प्रलोभन नहीं दे सकता। जब प्रत्यक्ष सुख लुप्त हो जाता है तब कल्पना किसी सुदूर सुख का भी प्रलोभन पाकर प्रेरित होती है। मानव प्रकृति की ये सर्वमान्य विशेषताएँ हैं। जो कवि कभी इस पार ही रहना चाहता था वह लहरों का निमंत्रण पाकर अबुधि को तैरकर उस पार की कुछ विभा ले आना चाहता है—

तीर पर कैसे रुकूँ मैं
आज लहरों में निमंत्रण

× × ×

आज अपने स्वप्न को मैं
सच बनाना चाहता हूँ,
दूर की इस कल्पना के
पास जाना चाहता हूँ,
चाहता हूँ तैर जाना
सामने अंबुधि पड़ा जो,
कुछ विभा उस पार की
इस पार लाना चाहता हूँ,
स्वर्ग के भी स्वप्न भू पर
देख उनसे दूर ही था,
किंतु पाऊँगा नहीं कर
आज अपने पर नियंत्रण।
तीर पर कैसे रुकूँ मैं,
आज लहरों में निमंत्रण!

और वे कहते हैं—

दूरस्थित स्वर्गों की छाया
से विश्व गया है बहलाया ।
हम क्यों उन पर विश्वास करें
जब देख नहीं कोई आया ।
अब तो इस पृथ्वीतल पर ही
सुख-स्वर्ग बसाने हम आए,
मधु-प्यास बुझाने हम आए ।

अपने प्याले के संबंध में उन्होंने जो परिचय दिया है उससे उनकी कितनी मस्ती झलकती है—

जो रस लेकर आया भूपर,
जीवन आतप ले गया छीन,
खो गया पूर्व गुण, रंग, रूप
हो जग की ज्वाला के अधीन,
मैं चिल्लाया, क्यों ले मेरी
मृदुता करती मुझको कठोर ?
लपटें बोलीं 'चुप बजा-ठोंक
लेगी तुझको जगती प्रवीण ।'
यह लो, मीना-बाजार लगा,
होता है मेरा क्रय-विक्रय ।
मिट्टी का तन, मस्ती का मन,
क्षण-भर जीवन मेरा परिचय ।

जब मनुष्य अपने किसी विचार को धारणागत बना लेता है तब स्वभावतः अपने उस विचार के प्रति उसकी आसक्ति हो जाती है । मनुष्य अपने निर्णय के प्रति सदा निर्बल ही रहता है ।

जबतक वह अपने निर्णय को किसी भी पक्ष में मान्य नहीं बना लेता तबतक वह अपने विचारों को दूसर के सम्मुख उपस्थित करने का उत्साह नहीं पाता। अपनी आसक्ति के निर्वाह केलिए वह समाज के व्यग्य को भी सहनीय बना लेता है। जब धर्म या सम्प्रदाय ने जीवन में मदिरा का निषेध किया तब जीवन को प्रभावित करने केलिए ही मादकता का प्रतीक बनाकर उसे काव्य में उपस्थित कर दिया गया। बच्चन ने 'हालावाद' की पुकार मचाकर कुछ लोगों के कान खड़े कर दिए। इस प्रवृत्ति के कारण उन्हें कुछ व्यंग्यवाण भी सहने पड़े, किंतु कवि की मादकता इतनी हल्की न थी। उसमें वह अपने जीवन का आसव घोल चुका था—

है कुपथ पर पाँव मेरे
आज दुनियाँ की नजर में।
× × ×
देख भींगे होठ मेरे
और कुछ संदेह मत कर,
रक्त मेरे ही हृदय का
है लगा मेरे अधर में।
है कुपथ पर पाँव मेरे
आज दुनियाँ की नजर में।

कवि ने अपनी प्रवृत्तियों के संबंध में स्थान-स्थान पर अपनी रचनाओं में संकेत दिए हैं। उनकी रचनाओं के संबंध में लोग क्या समझते हैं उसको जानकर उन्होंने उसका उत्तर भी दिया है। उनकी मधुशाला की साकी चाहे पार्थिव हो या अपार्थिव, किसी भी रूप से उसके वासनात्मक स्वरूप का निराकरण नहीं किया

जा सकता। वासना सदैव बुरी नहीं होती, वासना के अभाव में न तो जीवन में कोई प्रेरणा उत्पन्न हो सकती है और न उसका शक्ति-संवर्द्धन ही संभव है। बच्चन ने अपनी साकी के साथ वासनात्मक संबंध का प्रतिरोध करते हुए उसके स्वरूप का जो अभौतिक विधान किया है वह इतना विशाल है कि साधारण मानव की पहुँच के बाहर हो गया है—

कह रहा जग वासनामय
हो रहा उद्गार मेरा।
सृष्टि के आरंभ में
मैं ने उषा के गाल चूमे
बाल रवि के भाग्य वाले
दीस भाल विशाल चूमे,
प्रथम संध्या के अरुण दृग
चूमकर मैं ने सुलाए,
तारिका-कलि से सुसज्जित
नव निशा के बाल चूमे,
वायु के रसमय अधर
पहले सके छू होठ मेरे,
मृत्तिका की पुतलियों से
आज क्या अभिसार मेरा।
कह रहा जग वासनामय
हो रहा उद्गार मेरा।
× × ×
प्यास वारिधि से बुझाकर
भी रहा अतृप्त हूँ मैं,

कामिनी के कुच-कलश से
आज कैसा प्यार मेरा ।
कह रहा जग वासनामय
हो रहा उद्गार मेरा ।

× × ×

हमें जग-जीवन से अनुराग
हमें जग-जीवन से विद्रोह
इसे क्या समझेंगे वे लोग
जिन्हे सीमा, बंधन का मोह !
करे कोई निंदा दिन-रात
सुयश का पीटे कोई ढोल
किए कानों को अपने बंद
रही बुलबुल डालों पर बोल

× × ×

वृद्ध जग को क्यों अखरती
है क्षणिक मेरी जवानी
मै छिपाना जानता तो
जग मुझे साधू समझता ।
शत्रु मेरा बन गया है
छल-रहित व्यवहार मेरा ।

फिर अपनी वासना की पार्थिवता के संबध मे कवि कहता है—

हमें क्षुद्र मानव को क्या लाज
गये मुनि-देवों के मन डोल

बच्चन ने प्रकृति के विविध रूप-व्यापार—सर-सरिता, निर्झर, सागर, नभ, घटा, तरुवर, पक्षी आदि में अपने जीवन

का संबंध पाया है और वह संबंध जड के साथ नही, प्रत्युत जीवंत के साथ पाया है—

सर में जीवन है इससे ही
वह लहराता रहता प्रतिपल,
सरिता में जीवन इससे ही
वह गाती जाती है कल-कल

कहीं तो कवि ने प्रकृति के शुद्ध आलंबनत्व का निर्वाह किया है और कही अपनी भावना के अनुरूप ही प्रकृति को चित्रित किया है। कवि के जीवन में मादकता की जो लहर है वह प्रकृति के किसी भी रूप को, किसी भी व्यापार को सदैव स्वतंत्र नहीं छोड़ सकती। उनकी मधुशाला मदिरा की नहीं, मस्ती की है। अपनी मस्ती से उन्होंने जगत् को भी मस्त बनाने की ठानी है। उनकी सुराही, प्याला, हाला, मधुबाला आदि किसी निश्चित पदार्थ के प्रतीक के रूप मे व्यवहृत नहीं हुए हैं। अपनी मादकता की उमंग में प्रकृति के जिस रूप की ओर, जीवन के जिस पक्ष की ओर दृष्टि दौड़ गई है उसी ओर और उसी क्षेत्र मे मधुशाला के सारे उपकरणों को स्थान-स्थान पर बिठा दिया गया है। उनका सब से बड़ा दुर्भाग्य इसी बात मे रहा कि उनकी रचनाओं के आध्यात्मिक मर्म की ओर पाठक या श्रोता की दृष्टि प्रायः नही गई।

दुख और सुख के साथ जीवन का संश्रव बराबर ही बना रहता है। कुछ घड़ियाँ ऐसी आती है जब मनुष्य अपने जीवन की सारी रमणीयता को भूलकर विषाद से ही अभिभूत हो जाता है। जीवन के कुछ क्षण ऐसे भी होते हैं जो उल्लास और उमग

को ही सूचित करते हैं। मनुष्य परिस्थितियों से घिरा रहता है। सुख और दुख के अनुभव बहुधा परवशता के परिणाम होते हैं—

साथी, साथ न देगा दुख भी।
जिस परवशता का अनुभव
अश्रु बहाना पड़ता नीरव
उसी विवशता से दुनियाँ में होना पड़ता है हँसमुख भी।
साथी, साथ न देगा दुख भी।

बच्चन का कवि जीवन के उल्लास से भी उल्लसित हुआ है और विषाद से भी विषण्ण। उनकी रचनाओं में जीवन के परिस्थिति-मूलक चित्र अनेक भरे पड़े हैं। अपनी प्रिय पत्नी के देहांत के बाद कवि की वृत्तियाँ जीवन और जगत् की नश्वरता पर प्रहार करने लगीं और एकांत संगीत तथा निशा-निमंत्रण के रूप में उनकी सारी वेदना मुखर हो गई। अपने घनीभूत विषाद से उनके दग्ध हृदय की वाणी विकल हो उठी—

मेरे उर पर पत्थर धर दो।
जीवन की नौका का प्रिय धन
लुटा हुआ मणि-मुक्ता कंचन
तो न मिलेगा, किसी वस्तु से इन खाली जगहों को भर दो।
मेरे उर पर पत्थर धर दो।

इतना ही नहीं, वियुक्त प्रिया की स्मृति आते ही उनका जीवन त्राहि-त्राहि कर उठा है—

त्राहि-त्राहि कर उठता जीवन।
जब रजनी के सूने क्षण में,
तन-मन के एकाकीपन में
कवि अपनी विह्वल वाणी से अपना व्याकुल मन बहलाता
त्राहि-त्राहि कर उठता जीवन।

यदि जीवन मे केवल विषाद का ही अंधकार घिरा रहता और प्रकाश की रेखा न दिखाई पड़ती तो मानव जीवन में न द्वंद्व रहता, न कोलाहल। काल मे विषाद के दंशन को सह्य बनाने की अपूर्व क्षमता होती है। जीवन को वस्तुस्थिति के रूप मे समझने वाले मनुष्य केलिए सुख-दुख की घटनाएँ कुछ विशेष महत्त्व नहीं रखती। जगत् और जीवन जिस उद्देश्य से सृष्ट हुआ है उसकी विजय निश्चित है। बच्चन के विषाद को भी काल के सम्मुख पराजित होना पड़ा और कवि की वाणी पुकार उठी—

जय हो, हे संसार, तुम्हारी।
जहाँ झुकें हम वहाँ तनो तुम,
जहाँ मिटें हम वहाँ बनो तुम,
तुम जीतो उस ओर जहाँ पर हमने बाजी हारी!
जय हो, हे संसार, तुम्हारी।

संसार की इस विजय ने कवि के जीवन में नई स्फूर्ति उत्पन्न की। काल-क्रम से उनके विषाद का घनत्व कम हो गया और जीवन में पुनः प्रेम तथा आनंद का आविर्भाव हुआ। बच्चन ने अपने हृदय पर से पत्थर को उठाकर वहाँ फिर नई परिणीता को स्थान दिया। इतना होने पर भी कवि ने अपने आरंभिक जीवन की जिन उमंगों को पहले व्यक्त किया था उनकी पुनरावृत्ति अब संभव नहीं मालूम पड़ती।

कवि ने 'हालावाद' की 'खुमारी' के बाद जीवन के जिन शाश्वत तत्त्वों की ओर दृष्टिपात किया है उनकी ओर यदि उनका ध्यान केंद्रित रहा तो जीवन और जगत् की मार्मिकता को अभिव्यक्त करनेवाले एक मनीषी कवि के रूप में वे हिंदी को प्राप्त हो सकेंगे।

# नामानुक्रमणिका


अ

अज, ९, २२४,
अलकापुरी, २९, ७३,
अयोध्या, ३०४,
अनुसूया, २९,
अष्टयाम, २२४,
अर्जुन, ११२,
अल्ताफ हुसैन हाली, २५१,
अल्बर्ट सिगमंड फ्रायड, ११६,
अंगरेजी ९७, १९१, १६२, १९९,
२२७, २५७, ३००,

आ

आचार्य रामचंद्र शुक्ल,
देखिए रामचंद्र शुक्ल
आषाढ २९,
आर्य समाज २४३,
आँसू २६९, २७२,

इ

इटली, १६९,
इटालियन भाषा १६८,
इड़ा, २७२, २७३,
इंद्र, ९३,
इंदुमती, ९,

ई

ईरान, ३२२,
ईसाई, २३७,

उ

उपयोगितावाद ९६,
उमर खय्याम, ३२२,
उर्मिला, ८३, ८४, २९३, २९४,
२९५, २९६,
उत्तर रामचरित, १३३,
उर्दू, १७२, १७३,

ए

एकांत संगीत, ३३१,

ऋ

ऋग्वेद, ९३,

क

कर्मिरज, १६१,
कपिलवस्तु, ३०४,
कबीर, २१६, ३१३, ३१४,
कण्व-आश्रम, ३१४,
कला क्या है, ३८,
कन्हैया, २००,
कामना, २२७,
कामायनी १३३, २२७, २७१,
२७२, २७४,
कादंबरी, १३८,
काशी, १९८, १९३, ३०४,
कालिदास, २९, ४६, ५१, ५३,
७३, १३३, २०८, २२४,
कुमार संभव, ९,

क्येटेलेट, १२४, १२५,
केतु, १९१,
कौरव, १४९,
कैकेयी, २५,
कौशल्या, १७९,
कृष्ण, १७९, २१७,
कृष्णमिश्र, २२७,

**ख**

खड़ी बोली, २९७,

**ग**

ग्रीक, ३५,
गीता, १२१, १२२,
गुरुकुल, २५१,
गोस्वामी तुलसीदास,
देखिए तुलसीदास
गौतम बुद्ध, २५५, २५६,
गौतम-पत्नी, ७४,
गौतमी, २५,
गंडकी, ३०४,
गुंजन, २५७,

**घ**

घास की पत्तियाँ, १९१,

**च**

चार्वाक, ३२५,
चित्तौड़, ३०४,
चीन, १३४,

**ज**

जयशंकर प्रसाद, देखिए प्रसाद,
जयपुर, ५३,
जनार्दनप्रसाद झा, देखिए द्विज
जर्मनी, ३०५,
जायसी, १८७,
जान्सन, १२,
जापान, ३०५,
जीवन-स्मृति, ८१,
ज्योत्स्ना, २२, २२७, २९७,

**ट**

टाल्सटाय, ३८, ४०,

**ड**

डा० भगवान् दास, ४,
डा० जान्सन, १२,
डिंगल भाषा, १४०,

**त**

तमसा, १४२,
तुलसीदास, ४३, ४६, ५४, ७५,
१२९, १३३, १४४,
२०८, २८३, ३१३,

**थ**

थैरेसा, १९६, १९७,

**द**

दशरथ, १७९,
दिनकर, ३०२, ३०४, ३०५,
३०६, ३०७, ३०८,
दिल्ली, ८२, ३०४,
द्विज, १६७, २८५, २८६, २८७,
२८८, २८९, २९१,

## नामानुक्रमणिका


दुद्दीन, १७१,
दुष्यंत, ८, २१४,
देव, १३३, २०८, २१९, २२४,
द्रौपदी, २१३,

### न

नालंदा, ३०४,
निराला, १९१, १५५, १५६,
१५७, १५८, १५९,
२७५, २७६, २७७,
२७९, २८०, २८१,
२८२, २८३, २८४,
निशा-निमंत्रण, ३३१,
नीहार, ३१५,
नीरजा, ३१५, ३१६,

### प

पद्माकर, २०५,
पवन-दूत, १८१,
पारसी, ३६,
प्रकृति का परिशोध ३१८,
प्रयाग, ३०४,
प्रसाद, १५१, २२७, २६७, २६८
२६९, २७०, २७१, २७२, २७४,
प्रबोध-चंद्रोदय २२७,
प्राकृत, १६१,
प्रिय-प्रवास, १३३, १७२,
प्रियंवदा, २५,
प्रोफेसर मैरिनिटी, १६५, १६६,
१६७, १६९,
पञ्चवटी, २७५, २७६,

पंचनद, ३०४,
पंत, १५०, १५९, २२७, २५८,
२९२, २९४, २९५, २९६,
२९७, २९८, २९९, ३००,
३०१,

### फ

फ्रांस, १६०,
फ्लिन्ट, १६०,

### ब

बच्चन, ३२२, ३२३, ३२४, ३२७,
३२८, ३२९, ३३१, ३३२,
बाल्मीकि, ५३, १४२, १४३, १८१
बिहारी, ४६, ५३, १३३, २०८,
बंगाल, १५५,
बंगला, २९७,

### भ

भगवान् दास, ४,
भरत, २५,
भवभूति, ४६, १३३, २०८, २८९,
भरद्वाज, १४३,
भक्तियोग, २७८,
भारतवर्ष, ५१, १३४, २५१, ३०२,
३०८, ३२२,
भारत-भारती, १७२, २५१,
२५२, २६२,
भारत-दुर्दशा, २२७,
भारत-जननी, २२७,
भारतीय आत्मा, २५९, २६०,
२६१, २६२, २६४, २६६,

भारतेंदु हरिश्चन्द्र, २२७, ३०४, ३०५,
भ्रमर-दूत, १८१,

**म**

मदन, ९,
मनु, २७२,
महाभारत, ७३, २१३,
महात्मा गांधी, २९१, २९६,
मधुसूदन दत्त, २९३,
महादेवी वर्मा, ३१०, ३११, ३१२, ३१४, ३१५, ३१६, ३१७, ३१८, ३१९, ३२०,
मार्शल, ६५,
माहेश्वरी सिंह 'महेश' १८४,
माखनलाल चतुर्वेदी, देखिए भारतीय आत्मा
मिथिला, २१७,
मेघनाद, २९३,
मेघनाद-बध, २९३,
मेघ-दूत, २५, ७३, १८१,
मोगल, ५७,
मैरिनिटी, देखिए प्रोफेसर मैरिनिटी
मैथिलीशरण गुप्त ७४, १४८, १७२, २९१, २९२, २९४, २९७, २९८,

**य**

यक्ष, २५, ७३, १८१, २२४,
यशोधरा, ७४, १३३, २९१, २९५, २९६,
यशोदा, १७९,
यक्षिणी, २५,
युगांत, २९७,
युगवाणी, २९७
यूरोप, १३४, १५५, १६०, ३२२,

**र**

रति, ९,
रघुवंश, ९,
रवींद्रनाथ ठाकुर ३७, ३८ ६१, ८१, ३१८,
रश्मि, ३१५, ३१६,
राधाकृष्ण २१७, २२१,
रामचन्द्र २५, ७५, १७९ १८१, १९५, २१७, २९३ २९६, ३१३,
रामधारी सिंह, देखिए दिनकर
रावण, २५, ४३,
रामायण, २५, ७३, १३३, १९५, २१३, २१७ २९३, २९४,
रामगिरि, २५,
रामचंद्र शुक्ल, १५५, १६१,
रामनरेश त्रिपाठी, १९३,
राहुल, २९६,
राहु, १९१,
रूस, ५१,
रोमन, ३५

**ल**

लव-कुश, १४३,
लक्ष्मण, २५, ८३, ८४, १७९, २९३, २९४, २९५, २९६, २७५,

### व


वाणभट्ट, ४६, १३८,
वात्स्यायन, ३, ११३,
वाल्ट ह्विटमेन, १९१, १६९,
वेदोपनिषद्, ११६,
वैवस्वत, ९३,
वैशाली, ३०४,
वौसवेल, १२,


### श


शबरी, २९,
शकुंतला, ८, २९, २१४,
शाकुंतल, १३३,
शांघाई, ३०९,
श्रद्धा, २७२,
श्रीधर पाठक, १४२,


### स


सतलज, ३०४,
सरस्वती, १६९,
साकेत, ८३, १३३, २५१, २५४, २५६,
सांध्यगीत, ३१५, ३१६,
सायण, २७२,
सीता, २९, १७९, १८१, १९९, २१३, २५३, २५६,
सुहाग, १८४,
सुग्रीव, २९,
सुमित्रानंदन पंत, देखिए पंत
सूर, ८६, ९४, १३३, १८७ २०८, ३१३,
सूर-सागर, १३३,
सूर्यास्त, १६२,
सूर्यकांत त्रिपाठी, देखिए निराला
साम, ९३,
संस्कृत, ७३, ८८, १२७, १४०, १५६, १६०, १७०, १७२, २१२, २८०, २८१, २८२, २८९,
सांख्य शास्त्र, ३,
स्वेज नहर, १९१,
स्वामी विवेकानंद, २७८,


### ह


हनूमान, २९, १८१,
हरिऔध, १४५, १४६, १७२, १७३, २५८,
हरिवंश राय, देखिए बच्चन
हित हरिवंश, १४२,
हिमालय, ३०२, ३०४,
हंस-दूत, १८१,
हिंदी, १४०, १६१, १७०, १७१, १७२, १७३, २५८, २६६, २७९, २८०, २८१, २९१, २९२, ३०५, ३३२,
हिंदू, २५१,